# गीतावली सटीक ।

———ooo———

गीतावली के विषम पद और गूढ़ अर्थ की सुलभ टीका
श्री जानकीरमण कृपा पात्र श्री सीतारामीय हरि
हरप्रसाद जी ने संतजन के उपकार हेतु
रचना किया ।

———ooo———

जिसे बनारस लाइट छापेखाने में मुनशी हरिवंशलाल
वो बाबू अविनाशीलाल वो बाबू भोलानाथ
की सम्मति से गोपीनाथ पाठक ने
छापा संमत् १९२६ ।

Benares:

PRINTED AT THE LIGHT PRESS. : BY GOPEENAUTH PATHUK.

1869.

☞ इस पुस्तकके पाठक जनों पर प्रगट हो कि १०४ अंक के आगे ११३ का अंक है सो यह छापेवालों की भूल से छपगया है परन्तु पाठ क्रम से हैं उसमें कुछ छूट अथवा अशुद्ध नहीं हैं ॥

# गीतावली सटीक।

-ooo-

श्री सीतारामाभ्यांनमः ।

श्लोक। बालांदिगंबरंरामं कौशल्यानंदवर्द्धनम् । अतसीकुसुमश्यामं
दध्योदनमुखंभजे ॥ १ ॥ सोरठा । जपतरहतसबजाम जा-
सुनामब्रह्मादिकौ । हरिहरकरतप्रणाम तेहिसियसियबर
चरणकों ॥ १ ॥ दोहा । भरतलषनरिपुदवनपद बंदिध्याय
हनुमान । हरिहरटीकारचतहैं देहुसुधारिसुजान ॥ २ ॥
मू० । नीलांबुजश्यामलकोमलांगं सीतासमारोपितवामभागं । पा-
णौमहासायकचारुचापं नमामिरामंरघुबंशनाथम् ॥ १ ॥

टी० । श्याम कमल सम श्यामल कोमल अंग औ सीता जू बाम
भाग में भली भांति तें स्थित औ हाथ में अमोघ बाण औसुंदर सारंग
धनुष है जिनके तिन रघुवंशनाथ श्री राम कों नमस्कार करत हौं
श्री राम की चारि लीला प्रधान हैं बाल बिवाह बन और राजलीला
यह चारों श्लोक के एक एक पद से जनाए नीलांबुजश्यामलकोमला
गं तें बाल औ सीतासमारोपितवामभागं तें बिवाह औ पाणौमहा
सायकचारुचापं तें बन औ नमामिरामंरघुबंशनाथं तें राज्यलीला ॥

मू० । राग असावरी । आजुसुदिनसुभघरीसुहाई रूपशील
गुनधामरामनृपभवनप्रगटभएआई ॥ १ ॥ अतिपुनीतमधु
मासलगनग्रह बारयोगसमुदाई हरषवन्तचरअचरभूमिसुर

तनुरुहपुलकितजनाई ॥ २ ॥ बरषहिँबिबुधनिकरकुसुमावलि नभदुंदुभीबजाई कौशल्यादिमातुसबहरषित यहसुखबरनि नजाई ॥ ३ ॥ सुनिदशरथसुतजन्मलिएसब गुरजनबिप्रबुलाई बेदबिहितकरिक्रियापरमसुचि आनदउरनसमाई ॥ ४ ॥ सदनबेदधुनिकरतमधुरमुनि बहुबिधिबाजुबधाई पुरबासिन्ह प्रियनाथहेतु निजनिजसंपदालुटाई ॥ ५ ॥ मनितोरनबहु केतुपताकनि पुरीरुचिरकरिछाई मागधसूतद्वारबंदीजन जहँतहँकरतबड़ाई ॥ ६ ॥ सहजसिंगारकिएबनिताचलि मंगलबिपुलबनाई गावहिँदेहिँअसीसमुदितचिर जियोतनयसुखदाई ॥ ७ ॥ बीथिन्हकुमकुमकीचअरगजा अगरुअबीरउड़ाई नाचहिँपुरनरनारिप्रेमभरि देहदसाबिसराई ॥ ८ ॥ अमितधेनुगजतुरगबसनमनि जातरूपअधिकाई देतभूपअनुरूपजाहिजोइ सकलसिद्धिगृहआई ॥ ९ ॥ सुखीभएसुरसंतभूमिसुर खलगनमनमलिनाई सबहिसुमनबिकसतरबिनिकसत कुमुदबिपिनबिलखाई ॥ १० ॥ जोसुखसिंधुसकृत सीकरतेंसिवबिरंचिप्रभुताई सोसुखउमगिअवधरह्योदसदिसिकवनजतनकहौंगाई ॥ ११ ॥ जेरघुबीरचरनचिन्तकतिन्ह कीगतिप्रगटदेखाई अबिरलअमलअनूपभगतिदृढ़ तुलसिदासतबपाई ॥ १२ ॥

टी०। सखी प्रति सखी कहति है आजु सुंदर दिन औ सुंदर सुभ घरी में रूप शील औ गुन के धाम श्री राम महाराज दशरथ के गृह मे आइ के प्रगट भए भवन प्रगट भए आई कहिवे को यह भाव कि अपने इच्छा करि पर धाम ते आइ के प्रगटे गर्भ तें नाहीं ॥ १ ॥ अति पवित्र चैत्र मास कर्क लग्न पांच ग्रह उच्च के मेषके सूर्य मकर के मंगल तुला के शनैश्चर कर्क के बृहस्पति मीन केशुक्र औ श्री राम जन्म दिन मेरु तंत्र औ रामसुधा मे सोमवार औ सूर

सागर में बुधवार औ गोसाइँ जो मंगलवार एहीग्रंथ मे लिखे सो कल्पांतर करि व्यवस्था करना औ योग समुदाय सुकआदि हैं चर जंगम अचर स्थावर औ भूमिसुर ब्राह्मण हर्षवन्त हैं सो कैसे जानि पस्यौ तेहि हेतु लिखत हैं कि तनुरुह कहैं रोम सो पुलक करि जनाय दिए । शंका अचर की पुलकावली कैसेजानिपरी । उत्तर । अचर पर्वत इत्यादि तिनकोरोम रूप हण पत्रादि हैं ते लहलहाय उठे सोई पुलकना है चर अचरसे भूमिसुर कों पृथक लिखिवे को यह भाव की श्री रघुनाथ कों ब्रह्मण्य जानि ब्राह्मणन कों सब तें अधिक आनंद भयो अतएव भागवत में लिखा । ब्रह्मण्यःसत्यसंधश्च रामोदाशरथिर्यथा । मधु मास कों अति पुनीत कहिवे को यहभाव कि बर्ष का आदि मास है अतएव श्री दशरथ महाराज अश्वमेध याग चैत्रै मे आरम्भ किए । बाल्मीकीय रामायण मे लिखा ॥ २ ॥ देवतन के समूह आकाश में नगारा बजाइ पुष्प समूह बरषत हैं नगारा बजाइवे को यह भाव कि रावण के भय तें छिपे छिपे फिरत रहे ते आजु नगारा बजाइ प्रगटे औ श्री कौशल्या जू आदि सब माता हर्षित हैं यह सुख बरनि नहीं जात है जाते चौथे पन में पुत्र प्रगटे याते मातन को सुख अकथनीय ठहराये ॥ ३ ॥ दशरथ महाराज पुत्रजन्म सुनि सब कुल वृद्ध औ ब्राह्मणों कों बोलाय लिए वेदविहित नांदीमुख श्राद्धादि परम शुचि क्रिया करि जो आनंद भयो सो उर मे नहीं समात है गुरूजन विप्र दोऊ बोलाइवे को यह भाव कि लौकिक क्रिया गुरू जन औ बैदिक क्रिया ब्राह्मण सम्हारैं ॥ ४ ॥ मधुर स्वरतें मुनि गृह में बेद धुनि करत औ बहु प्रकारते बधाई बाजति है पुर बासी प्रिय जो नाथ हैं तिन के हेतु अपनी अपनी संपदा लुटाई प्रियनाथ कहिवे को यह भाव कि महाराज के पुत्र होएबिना जो अनाथ रहे सो सनाथ भए ॥ ५ ॥ तोरन बंदनवार केतु ध्वजा पताका फरहरा वा केतु सचिन्ह जैसे विष्णु के ध्वज में गरुड़ चिन्ह

औ शिव के ध्वज में वृष चिन्ह औ पताका चिन्ह रहित मागध कथक सूत पौराणिक बंदी भाट ॥ सूताःपौराणिकाःप्रोक्तामागधावंशशंसकाः । बंदिनस्त्वमलप्रज्ञाःप्रस्तावसदृशोक्तयः ॥ ६ ॥ सहज शृंगा जेहि भांतितें किए रहीं तैसहीं उठि धाईं मंगल बिपुल हरहीं दूर्वादि सहज शृंगार को यह भाव कि मंगल बनाइवे के आनंद मे शृंगारसजना भूलिगईं ॥ ७ ॥ गलिन मे केसर औ अरगजा को कीच है औ अगर की धुआं औ अबीर उड़त है औ देह दसा बिसराइ प्रेम में भरि पुर के नर नारि नाचत हैं ॥ ८ ॥ गज हाथी तुरंग घोड़ा जात रूप सोना सिद्धि अणिमादिक ॥ ९ ॥ देवता संत औ ब्राह्मण सुखी भए औ खलगण के मन मे मलिनाई आई अर्थात दुखी भए जैसे सूर्य के निकसत सब फूल फूलत है पर कोईं को बन बिलखात अर्थात संपुटित होत है भाव सपेटो भीतर जात ख्वाहीऊ पर आय जात है॥ १० ॥ जो सुखरूप समुद्र के एक बूंद ते शिव ब्रह्मा की प्रभुताई है सो सुख अजोध्या जी के दशो दिशा में उमगि रह्यौ वा अजोध्या जी तें उमगि के दशों दिशा में जाय रह्यौ ताकों कवन जतन तें गाइ कहौं भाव बूंद को जो भली भांति न जानै सो समुद्र कों कैसै बखानै ॥ ११ ॥ जे रघुनाथ के चरन के चिन्तक हैं तिनकी गति प्रगट देखि परति है अर्थात ज्ञानिन कों कहीं प्रगट न भए औ भक्तन के पुत्र ह्वै प्रगट भए भाव जो स्ववश रह्यौ सो परवश भयौ अंतराल रहित निर्मल औ उपमा रहित दृढ भक्ति तब तुलसीदास ने पाई भाव केवल भक्ति करि रघुनाथ के प्रगटे तें कर्म ज्ञान को भरोसा छोड़ि केवल भक्ति ही दृढ करि लियो ॥ १२ ॥ १ ॥

मू० । राग जयत श्री । सहेली सुनुसोहिलोरे सोहिलोसोहिलो सोहिलोसोहिलोसबजगआजु पूतसपूतकौसिलाजायो अचलभयोकुलराजु ॥ १ ॥ चैतचारुनौमीसितमध्यगगनगतभानु नषतयोगग्रहलगनभलेदिन मंगलमोदनिधानु ॥ २ ॥

व्योमपवनपावकजलथलदिसि दसहुसुमंगलमूल सुरदुंदुभी बजावहिंगावहिं हरषहिंबरषहिं फूल ॥ ३ ॥ भूपतिस दनसोहिलोसुनिबाजेगहहेनिसान जहंतहंसजहिंकलस-ध्वजचामरतोरनकेतुबितान ॥ ४ ॥ सीचिसुगंधरचेचौकेगृह आंगनगलीबजार दलफलफूलदूबदधिरोचन घरघरमंगल-चार ॥ ५ ॥ सुनिसानंदउठेदसस्यंदन सकलसमाजसमेत लियेबोलिगुरसचिवभूमिसुर प्रमुदितचलेनिकेत ॥ ६ ॥ जातकर्मकरिपूजिपितरसुर दियेमहिदेवनदान तेहिअवसरसुत तीनप्रगटभए मंगलमुदकल्यान ॥ ७ ॥ आनदमहंआनंद अवध आनंदबधावनहोइ उपमाकहेचारिफलकी मोकों भलानकहैकबिकोइ ॥ ८ ॥ सजिआरतीबिचित्रथारकर जूथ जूथबरनारि गावतचलींबधावनलैलैनिजनिजकुलअनुहारि ९ ॥ असहीदुसहीमरहुमनहिमन बैरिनबढहुबिषाद नृप सुतचारिचारुचिरजीवहु संकरगौरिप्रसाद ॥ १० ॥ लैलै ढोवप्रजाप्रमुदितचलि भांतिभांतिभरिभार करहिंगानकरि-आनरायकी नाचहिंराजदुआर ॥ ११ ॥ गजरथबाजिबाहि नीवाहन सबनिसवांरेसाज जनुरतिपतिरितुपतिकोसलपुर बिहरतसहितसमाज ॥ १२ ॥ घंटाघंटिपखाउजआउजझांझ बेनुडफतार नूपुरधुनिमंजीरमनोहर करकंकनझनकार ॥ १३ नृत्यकरहिंनटनटीनारिनर अपनेअपनेरंग मनहुँमदन रतिबिबिधबेषधरि नटतसुदेससुधंग ॥ १४ ॥ उघटहिंछंदप्र बंधगीतपद रागतानबंधान सुनिकिन्नरगंधर्बसराहत बिथके हैंबिबुधबिमान ॥ १५ ॥ कुंकुमअगरअरगजाछिरकहिं भरहिंगुलालअबीर नभप्रसूनझरिपुरीकोलाहल भइमनभाव तिभीर ॥ १६ ॥ बड़ीबयसबिधिभयेदाहिनो गुरसुरआसिर्बाद दसरथसुकृतसुधासागरसब उमगेहैंतजिमरजाद ॥ १७ ॥

ब्राह्मनबेदबंदिबिरुदावलि जयधुनिमंगलगान निकसतपैठत लोगपरस्पर बोलतलगिलगिकान ॥ १८ ॥ वारहिंमुकुतार तनराजमहि षीपुरसुमुखिसमान बगरेनगरनेछावरिमनिगन जनुजुवारिजवधान ॥ १९ ॥ कीन्हबेदविधिलोकरीतिनृप मंदिरपरमहुलास कौसल्याकेकईसुमिचा रहसबिबसुरनिवा-स ॥ २० ॥ रानिनदिएवसनमनिभूषन राजासहनभँडार मागधसूतभाटनटजाचक जहंतहंकरहिंकवार ॥ २१ ॥ बिप्रवधू सनमानिसुआसिनि जनपुरजनपहिराइ सनमानेअवनीसअसीसतईसरमेसमनाइ ॥ २२ ॥ अष्टसिद्धिनवनिद्धिभूतिसव भूपतिभवनकमांहि समउसमाजराजदशरथको लोकपसकलसिहाहिं ॥ २३ ॥ कोकहिसकैअवधवासिनको प्रेमप्रमोदउछाह सारदसेसगनेसगिरीसहिँ अगमनिगमअवगाह ॥ २४ ॥ सिवबिरंचिमुनिसिद्धप्रसंसत बड़ेभूपकेभाग तुलसिदासप्रभुसोहिलोगावत उमगिउमगिअनुराग ॥ २५ ॥

टी० । सहेली प्रति सहेली की उक्ति है सहेली सखी वा सहेली सहैवाली जेहि को यह उत्सव सोहात अर्थात असही दुसही नाहीं सोहिलो कहैं उत्सव सब जगत मे सोहिला है याते बहुबार लिखे वा पांच बेर लिखबे तें पांचो देवतन को उत्सव युक्त जनाए वा पंचभूत सब हर्षित भए जे पहिले रावनादि करि दुखी रहे ताते पांच बार वा पहिले सोहिलो रे जो लिखे सो सुनिबे में है फेरि चारि बार लिखे जातें चारि भाइन का जन्मोत्सव है वा आनंदतें बहुबार लिखे सूत कहिबे को यह भाव कि जन्म तै तीन भैयन का और बो लाए वा दिन ग्रहादि भले तें जाने की सपूती करैंगे अचल भयो कुल राज कहिबे को यह भाव कि पुत्र भए बिना जो चल होत रह्यौ सो अचल भयो ॥ १ ॥ शुक्ल पक्ष मध्यान्ह काल औ बार मंगल आनंद को निधान है ॥ २ ॥ आकास वायु अग्नि जल औ थल करि पृथ्वी लेना औ दशो दिशा

सेसुमंगल का मूल है आकाशादि पांचो लिखवेते पांचो भूतन को हर्ष जनाए ॥ ३ ॥ निसान नगारा चामर कहैं चमर बितान स.मिआना ॥ ४ ॥ सुगंध अतर गुलाबादि दल तुलसी बिल्व पत्रादि फल सुपारी नरिअर आदि रोचन गोरोचन वा रोरी ॥ ५ दशस्यंदन दशरथ महाराज निकेत महल ॥ ६ ॥जात कर्म नांदी मुख श्राद्ध जेहि में दही अच्छत से श्राद्ध औ दुर्बादि जल से तर्पन होत है ताकों करि पितर सुर पूजि ब्राह्मणन को दान दिए । संका । सूतक में पूजा औ दान कैसे किए । उत्तर । जब लौं नार नहीं छीना जाय तबलौं सूतक नाहीं लगत है तेहि अवसर मे तीन पुत्र और प्रगट भए मंगल मुद कल्यान अर्थात मंगल रूप भरतजी मुदरूप लछ्मण जी औ कल्यान रूप शत्रुघ्न जी हैं ॥ ७॥ श्री रघुनाथ के जन्म के आनंद महं तीनों भैयन का जन्म भयो तातें आनंद महं आनंद लिखे अजोध्या जी मे आनंद जुक्त बधावा होत है चारो फल सम चारो भैयन को कहे ते हमको कोऊ कवि भला न कहैगो अर्थात जाको जन मोक्षादि दाता है जात तेंहि कों मोक्षादि की उपमा कैसे संभवै ॥ ८ ॥ बिचित्र थार अद्भुतथार बरनारि अहिवाती कुल अनुहारि कुल के योग्य भाव ब्राह्मणी सतोगुणा ठाठ से औ क्षत्रियार जो गुनी ठाठ से इत्यादि ॥ ९ ॥ असही कहैं जो और की बढ़ती न सहि सकै दुसही कहैं दुख करि पर बढ़ती सहै वा दुसही दुष्ट ए सब मन ही मन अर्थात कुढ़ि के मरऊ औ बैरिन को बिषाद बढ़ो ॥ १० ॥ ढोव कहैं भेंट की सामग्री अर्थात अपने अपने जाति के अनुरूप जैसे अहीर दही बरई पान इत्यादि आन कहैं दोहाई ॥ ११ ॥ बाहिनी जो सेना ताको बाहन जो नायक तिनने हाथी रथ घोड़ा सबनि के साज सँवारे वाहयतीतिवाहनः इस व्युत्पत्ति ते नायक को बाचक भयो मानो सेनापति नहीं है काम है सेना नहीं है बसन्त ऋतु है सो अयोध्या जी मे समाज सहित बि-

हरत है दृ इां समाज भूषण बसनादि हैं वा गजरथ औ तुरंगरथ औ बाहिनी वाहन अर्थात घोड़ीघोड़ा हथिनी हाथी आदि सबनि के साज सँवारे अपर पूर्ववत ॥ १२ ॥ घंटा हाथी आदि के घंटो हाथिन के झेला की औ साढ़नी पायक आदि को आवज कहैं तासा अरबी में तासा कों आवज कहत हैं तार कारताल मंजीर पावजेब १३ ॥ अपने अपने रंग कहैं चाल तें अर्थात संगीत नाचने वाले संगीत के चाल तें औ तांडव नाचने वाले तांडव के चाल तें इत्यादि नट नटी नारि नर नृत्य करत हैं मानौ काम रति बहुत बेष धरि सुदेश कहैं सुंदर औ सुघंग कहैं सूधे अंग तें नाचत हैं अर्थात हाथ मुंह टेढा नाहीं होए पावत है वा सुघंग शुद्ध अंग नृत्य के ॥ १४ ॥ छंद औ प्रबंध औ गीत के पद राग तान बंधान पूर्वक उघटहिं अर्थात गावहिँ जैसे ध्रुपद तराना है तैसे छंद प्रबंध गीत भी है संगीत ग्रंथन में स्पष्ट बंधान कहैं लय अर्थात गीत समाप्त पर्यन्त तान ताल बराबर चला जाय बार बराबर भी भेद न पड़ै सुनि के गंधर्व किन्नर सराहत हैं कि अस हम नहीं गाय सकते औ देवतन के बिमान विशेष थकि गए अर्थात अचल ह्वै गए भाव जो स्वर्ग में नहीं सुने रहे सो सुने तातें मोहि रहे ॥ १५ ॥ तीखुर आदि से मेही औ अति लाल जो बनत ताकों गुलाल कहत हैं औ तेहि से कमलान औ मोटा जो जोन्हरी आदि के पिसान से बनत है ताको अबीर कहत हैं कोलाहल अधिक शब्द मन भावती भीर जो भीर बहुत दिन से चाहत रहे सो भई ॥ १६ ॥ बड़ी बयस साठि हजार बरिस के अवस्था मे गुरू औ देवता के आशिर्वाद ते बिधाता दाहिनो भयो षष्टिर्वर्षसहस्राणि जातस्यममकौशिक इति श्रीमद्रामायणे महाराज दशरथ के सुकृत रूप जे अमृत के सब समुद्र हैं अर्थात् चारो समुद्र ते मर्याद कहैं किनाराछोड़ि उमगे भाव जैसे समुद्र जो किनारा छोड़ि उमगै तो सब जग डूबि जाय सो एकको का कहै

सब सुकृत समुद्र उमगे एहितें यह व्यंजित किए कि सब ब्रह्मांड आनंद मे डूबि गयो ॥ १७ ॥ बिरदावली यश लगि लगि कांन कहिवे को यह भाव कि बेदादि धुनि तें जो महाशब्द भयो तातें सुनात नाहीं कानमेलगि जबजोर सें बोलत हैं तब सुनात है ॥ १८ ॥ मोती जवाहिर आदि श्री महाराज की पटरानी औ पुर की स्त्री गन समान नेवछावर करहिँ एहि तें यह जनाए की पुरवासिनिनिको भी आनंद महारानिन के तुल्यै भयो नेवछावर करतमे जो गिरे मनि समूह ते बगरे कहैं छितिराने नगर मेज्वार जोन्हरी औ जव धान के समान ॥ १९ ॥ मंदिर मे परम हुलास पूर्वक बेद लोक रीति महाराज कीन्हे अर्थात बेद रीति जातसंस्कार अभ्युदयिक श्राद्धादि पतना रक्षणादि लोकरीति नार गाड़ब औ राई नोन वारव औ चौकी हेतु आगिआदि राखब सब रनिवास कौशल्या कैकेई सुमित्रा आदिरहस बिवश कहिए हर्ष के विशेष बस भई ॥ २० ॥ सहन कहैं संपूर्ण कवार कहैं यश ॥ २१ ॥ सुआसिनि कहैं साविची कन्या वर्ग जन दासादि पुरजन पुरबासी अवनीश दशरथ महाराज ईश शिव रमेश विष्णु ॥ २२ ॥ आठो सिद्धि औ नवो निधि सब ऐश्वर्य युक्त महाराज के भवन मे कमाहिँ कहैं परिचर्या करत हैं लोकप इन्द्रादि अणिमामहिमाचैव गरिमालघिमातथा । प्राप्तिःप्राकाम्यमीशित्वं वशित्वंचाष्टसिद्धयः ॥ पद्मोस्त्रियांमहापद्म शंखोमकरकच्छपौ । मुकुंदकुंदनीलाश्च खर्वश्च निधयोनवेतिशब्दार्णवे ॥ २३ ॥ गिरीश शिव आगम शास्त्र निगम बेद इन्ह कों अथाह है वाशिवादि को अगम बेद को अथाह है ॥ २४ ॥ २५ ॥

मू० । रागविलावल । आजुमहामंगलकोसलपुरसुनिनृपकेसुतचारि
भए सदनसदनसोहिलोसुहावननभअरुनगरनिसानहये । १ ।
सजिसजिजान अमरकिन्नरमुनिजानिसमयसमगानठये नाच
हिँनभअपछरामुदितमनपुनिपुनिबरषहिंसुमनचये ॥ २ ॥ अ

तिसुखबेगिबोलिगुरभूसुरभूपतिभीतरभवनगए जातकर्मकरि कनकबसनमनिभूषितसुरभिसमूहदये ॥ ३ ॥ दलरोचनफल फूलदूबदधियुवतिन्हभरिभरिथारलये गावतचलींभीरभइबी थिन्हबंदिनबांकुरबिरदबये ॥ ४ ॥ कनककलसचामरपताक ध्वजजहँतहँबंदनवारनये भरहिँअबीरअरगजाछिरकहिँसक ललोकएकरंगरये ॥ ५ ॥ उमगिचल्यौआनंदलोकतिऊंदेंतस बनिमंदिररितये तुलसिदासपुनिभरेइदेखियतरामकृपाचित वनिचितये ॥ ६ ॥

टी० । हये कहैं बजे ॥ १ ॥ सबै सम गान ठये अर्थात सो हरादि गान ठाने चये समूह ॥ २ ॥ सुरभी धेनु ॥ ३ ॥ बांकुरिबरद उत्कृष्ट यश बये कहैं बदे ॥ ४ ॥ रए रँगे ॥ ५ ॥ रितये खाली किये ॥ ६ ॥

मू० । रागजयतश्री । गावैंबिमलबिबुधबरबांनी भुवनकोटिकल्यानकंदु जायोपूतकोसिलारानी ॥ १ ॥ मासपाषतिथिबारनषतग्रहयो गलगनसुभठानी । जलथलगगनप्रसन्नसाधुमनदसदिसिहि यहुलसानी ॥ २ ॥ बरषतसुमनबधावनगरनभहरषनजातब षानी । ज्यौंहुलासरनिवांसनरेसहिँ त्यौंजनपदरजधानी ३ ॥ अमरनागमुनिमनुजसपरिजनबिगतबिषादगलानी । मिलेहि मांझरावनरजनीचरलंकसंकअकुलानी ॥ ४ ॥ देवपितरगु रुबिप्रपूजिनृपदियेदानरुचिजानी । मुनिबनितापुरनारिसआ सिनिसहसभांतिसनमानी ॥ ५ ॥ पाइअघाइअसीसतनिकस तजाचकजनभएदानी । यौंप्रसन्नकैकइसुमित्रहिहोहुमहेस भवानी ॥ ६ ॥ दिनदूसरेभूपभामिनिदोउभईसुमंगलषानी । भ योसोहिलोसोहिलोमोजनुसृष्टिसोहिलेसानी ॥ ७ ॥ नाचत गावतभोमनभावतसुषसुअवधअधिकानी । देतलेतपहिरतप हिरावतप्रजाप्रमोदअघानी ॥ ८ ॥ गाननिसानकोलाहलकौतु कदेषतदुनीसिहानी । हरिबिरंचिहरपुरसोभाकुलिकोसलपुरी

लुभानी ॥ ९ ॥ आनदअवनिराजरवनीसबमागऊकोखिजु
ड़ानी । आसिषदैदैसराहहिंसादरउमारमाब्रह्मानी॥१०॥
बिभवबिलासबाढ़िदशरथकीदेषिनजिनहिंसोहानी । कीर
तिकुसलभूतिजयरिधिसिधितिन्हपरसवैकोहानी ॥ ११॥ छ
टीबारहौलोकबेदबिधिकरिसुबिधानबिधानी । रामलषनरि
पुदमनभरतधरेनामललितगुरज्ञानी ॥१२॥ सुकृतसुमनति
लमोदबासिबिधिजतनजंत्रभरिवानी। सुषसनेहसबदियोदस
रथहिषरिषलेलथिरथानी ॥ १३ ॥ अनुदिनउदयउछाहउम
गजगघरघरअवधकहानी। तुलसीरामजन्मजसगावतसोसमा
जउरआनी ॥ १४ ॥ ४ ॥

टी० । बिबुध देवता कल्यान कंद कल्यान के मूल वा मेघ जायो उत्पन्न कियो ॥ १ ॥ सुभ ठानी शुभस्थानी जल थल आकाश औ साधुन के मन प्रसन्न होत भयो औ दशो दिशा को हृदय हुलसत भयो शंका जलादि प्रसन्न कैसे भए उत्तर जल निर्मल भयो पृथ्वी कृषी संपन्न भई गगन मेघादि रहित भयो सोई प्रसन्न होना है ॥ २ ॥ जनपद देश रजधानी अयोध्या॥ ३॥ देवता नाग मुनि मनुज परिवार सहित बिषाद गलानि रहित भए औ रावण राक्षसों के मिलेहिं माझा अर्थात फूट बिना लंका शंका ते अकुलात भई मिलेहिं माझा बिधि बात बिगारी जैसे यह चौपाई मे मिलेहिं माझ का अर्थ है तैसे इहां जानना वा जब देवता आदि बिषाद गलान रहित भए सो बिषाद ग लानादि रावन रजनी चरके माझ मिलेहि तें अर्थात डेरा किए तें लंका शंका तें अकुलात भई॥ ४ ॥ दूसरे दिन महाराज को दोऊ भामिनी कैकेयी जू सुमित्रा जू सुमंगल की खानि भई अर्थात श्री राम जी के दूसरे दिन दशमी को पुष्य नक्षत्र मीन लग्न मे श्री भरत जी को प्रादुर्भाव भयो भरत जी के दूसरे दिन एकादशी को श्लेषा नक्षत्र कर्क लग्न मे लक्ष्मण जी शत्रुघ्न जी को प्रादुर्भाव भयो

तिसुखबेगिबोलिगुरभूसुरभूपतिभीतरभवनगए जातकर्मकरि कनकबसनमनिभूषितसुरभिसमूहदये ॥ ३ ॥ दलरोचनफल फूलदूबदधियुवतिन्हभरिभरिथारलये गावतचलींभीरभइबीथिन्हबंदिनबांकुरबिरदबये ॥ ४ ॥ कनककलसचामरपताकध्वजजहँतहँबंदनवारनये भरहिँअबीरअरगजाछिरकहिँसकललोकएकरंगरये ॥ ५ ॥ उमगिचल्यौआनंदलोकतिऊंदेंतसबनिमंदिररितये तुलसिदासपुनिभरेइदेखियतरामकृपाचितवनिचितये ॥ ६ ॥

टी० । हये कहैं बजे ॥ १ ॥ समै सम गान ठये अर्थात सो हरादि गान ठाने चये समूह ॥ २ ॥ सुरभी धेनु ॥ ३ ॥ बांकुरिबरद उत्कृष्ट यश बये कहैं बदें ॥ ४ ॥ रए रँगे ॥ ५ ॥ रितये खाली किये ॥ ६ ॥

मू० । रागजयतश्री । गावैंबिमलबिबुधबरबांनी भुवनकोटिकल्यानकंदुजायोपूतकौसिलारानी ॥ १ ॥ मासपाषतिथिबारनषतग्रहयोगलगनसुभठानी । जलथलगगनप्रसन्नसाधुमनदसदिसिहियहुलसानी ॥ २ ॥ बरषतसुमनबधावनगरनभहरषनजातबषानी । ज्यौंहुलासरनिवांसनरेसहिँ त्यौंजनपदरजधानी ३ ॥ अमरनागमुनिमनुजसपरिजनबिगतबिखादगलानी । मिलेहिमांझरावनरजनीचरलंकसंकअकुलानी ॥ ४ ॥ देवपितरगुरुबिप्रपूजिन्हपदियेदानरुचिजानी । मुनिबनितापुरनारिसआसिनिसहसभांतिसनमानी ॥ ५ ॥ पाइअघाइअसीसतनिकसतजाचकजनभएदानी । यौंप्रसन्नकैकईसुमित्रहिहोहुमहेसभवानी ॥ ६ ॥ दिनदूसरेभूपभामिनिदोउभईसुमंगलषानी । भयोसोहिलोसोहिलोमोजनुसृष्टिसोहिलेसानी ॥ ७ ॥ नाचतगावतभोमनभावतसुषसुअवधअधिकानी । देतलेतपहिरतपहिरावतप्रजाप्रमोदअघानी ॥ ८ ॥ गाननिसानकोलाहलकौतुकदेषतदुनीसिहानी । हरिबिरंचिहरपुरसोभाकुलिकोसलपुरी

लुभानी ॥ ९ ॥ आनदअवनिराजरवनीसबमागहुकोखिझु
ड़ानी । आसिषदैदैसराहहिंसादरउमारमाब्रह्मानी॥१०॥
बिभवबिलासबाढ़िदशरथकीदेषिनजिनहिंसोहानी । कीर
तिकुसलभूतिजयरिधिसिधितिन्ह परसवैकोहानी ॥ ११॥ छ
टीबारहौलोकबेदबिधिकरिसुबिधानबिधानी । रामलषनरि
पुदमनभरतधरेनामललितगुरज्ञानी ॥ १२॥ सुकृतसुमनति
लमोदबासिबिधिजतनजंत्रभरिवानी। सुषसनेहसबदियोदस
रथहिषरिषलेलथिरथानी ॥ १३ ॥ अनुदिनउदयउछाहउम
गजगघरघरअवधकहानी। तुलसीरामजन्मजसगावतसोसमा
जउरआनी ॥ १४ ॥ ४ ॥

टी० । बिबुध देवता कल्यान कंद कल्यान के मूल वा मेघ जायो उत्पन्न कियो ॥ १ ॥ सुभ ठानी शुभस्थानी जल थल आकाश औ साधुन के मन प्रसन्न होत भयो औ दशो दिशा को हृदय हुलसत भयो शंका जलादि प्रसन्न कैसे भए उत्तर जल निर्मल भयो पृथ्वी कृषी संपन्न भई गगन मेघादि रहित भयो सोई प्रसन्न होना है ॥ २ ॥ जनपद देश रजधानी अयोध्या ॥ ३ ॥ देवता नाग मुनि मनुज परिवार सहित बिषाद गलानि रहित भए औ रावण राक्षसों के मिलेहिँ माझा अर्थात फूट बिना लंका शंका तै अकुलात भई मिलेहिँ माझा बिधि बात बिगारी जैसे यह चौपाई मे मिलेहिँ माझ का अर्थ है तैसे इहां जानना वा जब देवता आदि बिषाद गलान रहित भए सो बिषाद ग लानादि रावन रजनी चरके माझ मिलेहि तें अर्थात डेरा किए तें लंका शंका तें अकुलात भई ॥ ४ ॥ दूसरे दिन महाराज को दोऊ भामिनी कैकेयी जू सुमित्रा जू सुमंगल की खानि भई अर्थात श्री राम जी के दूसरे दिन दशमी को पुष्य नक्षत्र मीन लग्न मे श्री भरत जी को प्रादुर्भाव भयो भरत जी के दूसरे दिन एकादशी को श्लेषा नक्षत्र कर्क लग्न मे लक्ष्मण जी शत्रुघ्न जी को प्रादुर्भाव भयो

उत्सव में उत्सव भयो मानो सृष्टि उत्सव मे सानी है श्रीमद्रामायणे पुष्येजातस्तुभरतो मीनलग्नेप्रसन्नधीः । सार्पेजातौतुसौमित्री कुलीरे ब्युदितेरवौ । प्राश्चअन्येद्युःपांचजन्यात्मा कैकेय्यांभरतोऽभवत् । तदन्येद्युःसुमित्रायामनंतात्माचलक्ष्मणः। सुदर्शनात्माशत्रुघ्नोद्वौजातौयुगपत्प्रिये अत एव श्रीगोसांई जी छठी तीन दिन मे स्पष्ट लिखे त्यौं आजु कालि परों जागर होंहिगे नेवते दिए शंका पहिले तेहि अवर सुत तीन प्रगटभए मंगल मुद कल्यान एहि पद मे एकै दिन सब भाइन का जन्म जनाए औ इहां तीन दिन मे कहे सो कैसे उत्तर कल्पांतर करि याको व्यवस्था जानना ॥ ७ ॥ प्रमोद आनंद ॥ ८ ॥ दुनो संसार कुलिसव ॥ ९ ॥ पृथ्वी पति की रानी आनंदित भई माग कोख ते जुड़ात भई भाव माग तो पतिते जुड़ानै रह्यो पर पुत्र भएते कोखिउ करि जुड़ानी वा आनंद की भूमि जे सब महाराज की रानी ते माग औ कोखि ते जुड़ात भई रमा उमा ब्रह्मानी के सराहिवे कों यह भाव कि विश्व के पिता कों पुत्र बनाए तातें धन्य हैं ॥ १० ॥ बिभव का बिस्तार औ वंश की वृद्धि दशरथ महाराज की देषि कै जिन को न सोहानी तिन्ह पर यश मंगल ऐश्वर्य जय रिद्धि औं अणिमादिक सिद्धि सबै कोहानी भाव ए सब ताको त्याग किए ॥ ११ ॥ गुरू ज्ञानी बिधानी जो श्री वशिष्ट जू सो छट्ठी औ बरही की लोक बेद बिधि कों सुंदर बिधान तें करि राम लषन रिपु दवन भरत सुंदर नाम धरे इहां छन्दोनुरोध ते क्रमपूर्वक नाम न लिखे ॥ १२॥ पहिले तिलफूल मे वासा जात है फेर पेरा जात है तब फुलेल होत है ताको रूपक कहत हैं ब्रह्मा ने सुकृत रूप सुगंध दार फूल मे आनंद रूप तिल को वासि कै यत्न रूप कोल्हू मे घानी भरि पेरि कै सुख रूपी फुलेल दशरथ महाराज कों दिए औ खरी औ खलेल कहैं फोकट जो सो थिरयानो कहैं देवता तिन को दिए ॥ १३ ॥ प्रति दिन उछाह को उदै औ उमंग है औ जगत मे घर घर अयो

ध्या जी को कहानी ह्वै रही है सो समाज उर मै आनि कै तुलसी राम जन्म यश गावत है भाव जाते हमारे हृदय मे भी उछाह को उमंग उदय होय ॥ १४ ॥ ४ ॥

मू० । रागकेदारा । अवधवधावनेघरघरमंगलसाजसमाज । सगुनसोहावनेमुदितकरतसर्वनिजनिजकाज ॥ छंद ॥ निजकाजसजतसँवारिपुरनरनारिरचनाअनगनी । गृहअजिरअटनिबजारबीथिन्हचारुचौकेंबिधिघनी ॥ चामरपताकबितानतोरनकलसदीपावलिबनी । सुखसुकृतसोभामयपुरीबिधिसुमतिजननीजनुजनी ॥ दो० । चैतचतुरदसचांदनी अमलउदितनिसिराजु । उडगनअवलिलसीदस दिसिउमगतआनदआजु ॥ छंद । आनंदउमगतआजुबिबुधबिमानबिपुलबनायकै । गावतबजावतनटतहरषतसुमनबरषतआइकै ॥ १ ॥ नरनिरषिनभसुरपेषिपुरछबिपरस्परसचुपाइकै । रघुराजसाजसराहिलोयनलाहुलेतअघाइकै ॥ २ ॥ दो० । जागिएरामछठीसजनीरीरजनीरुचिरनिहारि । मंगलमोदमढ़ीमूरतिजहँन्पबालकचारि ॥ छंद ॥ मूरतिमनोहरचारिबिरचिबिरंचिपरमारथमई । अनुरूपभूपहिजानिपूजनयोगबिधिसंकरदई ॥ तिनकीछठीमंजुलमढ़ीजगसरअजिन्हकीसरसई । किएनीदभामिनिजागरनअभिरामिनीजामिनिभई ॥ ३ ॥ दो० । सेवकसजगभयेसमयसुसाधनसचिवसुजान । मुनिबरगुरुसिषयेलौकिकबैदिकबिबिधिबिधान ॥ छंद । बैदिकबिधानअनेकलौकिकआचरतसुनिजानिकै । बलिदानपूजामूलिकामनिसाधिराषीआनिकै ॥ जेदेवदेवीसेइयतहितलागिचितसनमानिकै । तेतंत्रमंत्रसिषाइराषतसबनसोपहिचानिकै ॥ ४ ॥ दो० । सकलसुआसिनिगुरजनपुरजनपाहुनेलोग । बिबुधबिलासिनिसुरमुनिजाचकजोजेहिजोग ॥ छंद । जेहिजोगजेतेहि

भं।तितेपहिराइपरिपूरनकिए। जेकहतदेतअसीसतुलसीदा
सज्योंकुलसतहिए ॥ ज्यौआजुकालिकुपरँवजागरहोहिंगे
नेवतेंदिए । तेधन्यपुन्यपयोधिजेतेंहिसमैसुषजीवनजिए ॥
दो० । भूपतिभागवलीसुरनर नागसराहिसिहाँहिँ । तियव
रवेषअलीसंपतिसिधिअनिमादिकमाहिँ ॥ छंद। अनिमा
दिसारदसैलनंदिनिबाललालहिपालहीँ । भरिजनमजेपाये
नतेपरितोषउमारमालही ॥ निजलोकविसरेलोकपनिघर
कीनचरचाचालहीँ । तुलसीतपततिहुतापजगजनुप्रभुछठी
छायालही ॥ ६ ॥ ५ ॥

टी० । अब छठी लिषत हैं कवि की उक्ति है अवध मे मंगल सा-
ज समाज औ बधावा घर घर है औ निज निज काज करत सगुन
सोहावने होत तातें सब मुदित हैं पुर नर नारि अगनित रचना सँ-
वारि कै जाको जो काज ताको सजत हैं गृह आंगन अटारिन बजार
औ गलिन मे घनो बिधि ते सुंदर चौकैं औ चवँर पताका चँदवा बंदन
वार कलश औ दीपावली बनी है सुख सुकृत सोभामय पुरी जो
श्री अयोध्याजू तिनको ब्रह्माजू की सुंदर मति रूपा जननी नें मानो
उत्पन्न करी है ॥ १ ॥ अब सखी प्रति सखी की उक्ति है आज
उजेरी चैत चतुर्दशी को निर्मल अर्थात् धूम मेघ आदि रहित नि
शिराज कहैं चन्द्रमा प्रकाश मान हैं औ तारागण की पँक्ति सो
भित भई है औ दशो दिशा मे आनंद उमगत है आजु देवता अ
नेक बिमान बनाय के आनंद उमगत गावत बजावत नाचत हर्षित
होत आय के सुमन वर्षत हैं नर आकाश देषि औ देवता पुर छवि
देषि परस्पर आनंद पाय रघुराज को साज सराहि अघाय कै लो-
चन लाभ लेत हैं ॥ २ ॥ री सखी राम छठी की राति सुंदर नि-
हारि के जागिए मंगल औ मोद सोई मंदिर है मंदिर मे मूरति
रहति हैं इहां महाराज के चारों बालक सोई मूर्ति हैं परमारथ

रूप मनोहर चारि मूर्ति ब्रह्मा सुंदर रचिकै ताके अनुरूप महा-राजही को पूजन योग्य जानि ब्रम्हा शिव मिलि दई तिन की छठी सुंदर मंदिर मे है वा तिन की छट्ठी मंजुल कहैं सुंदर मंदिर है औ जिन्ह की सरसई करि जगत सरस है सो नींद किए औ भा-मिनि जागरन किए ताते रमणीया राची भई वा जिन्ह की सरसई ते जगत सरस है तिन्ह की छठीं रूप सुंदर मढ़ी मे और को को कहै नीद रूपा भामिनि भी जागरन किये ताते रमणीया राचि भई ॥ ३ ॥ सेवक समय के सुंदर साधन हारे औ सचिव सुजान सब सजग भए तिन के मुनिवर जे गुरू ते लौकिक वैदिक अनेक प्रकार के विधान सिखाए तब सुनि जानि कै अनेक वैदिक लौकिक विधान को आचरन करत हैं बलिदान पूजाहेतु औ जड़ी औ मणी आनि कै साधि राखी औ हित लागि चितते सनमानि कै जे देव देवी सेइयत है ते देव देवी के तंत्र मंत्र सबनिसो पहिचानिकै सिखाय राखत पहिचानि कै कहिवे को यह भाव की जेहि देवता मे जाकी प्रीति है वाते देव देवी सब मुनि बरन सो पहिचान करिकै अपना २ जंत्र मंत्र सिखाय राखत सिखायवे को यह भाव कि जो एहिबार न पूजे जाहिँगे तो फेर न कोऊ पूजै गो ॥ ४ ॥ संपूर्ण सोहागिनि श्रेष्ठ वर्ग पुरजन पाऊन विबुध विलासिनि कहैं देव पत्नी देवता मुनि औ याचक लोग जो जेहि योग के हैं तेहि को तेहि भांति वस्त्र भूषणादि पहिराय परिपूरण किए जैसे तुलसी दास को हृदय ऊलसत है तैसे ऊलसत हिए जय कहत असीस देत हैं औ नेवता दिए कि ज्यौं आजु जागरन भयो है अर्थात् श्री राम के छठी को तैसें काल्ह श्री भरत के छठो को औपरों श्री लक्ष्मण शत्रुघ्न के छठी को जागरन होंहिगे अब गोसाईं जी कहत हैं ते धन्य हैं औ पुन्य के समुद्र हैं जेतेहि समय मे सुख पूर्वक जीवन तें जिए अर्थात् वहि उत्सव मे जे रहे ॥ ५ ॥ संपति कहैं लक्ष्मी

औ सिद्धि अणिमादि ते स्त्री सखी को श्रेष्ठ वेष करि कमाति हैं अर्थात् दासी पना करति हैं औ अणि मादि सिद्धि औ सरस्वती औ पार्वती श्री बालराम कों लालत पालत हैं जन्म भरि मे जेपरि तोषन पाए ते परि तोष उमा रमा लहतु भई अर्थात् पुत्र खे ला यवे को सुषन पाए रहीं सो पाई औ इंद्रादिक अपने लोक को भूले जावे को को कहै घरकी चरचा तकनहीं चलावत हैं गोसाईं जी कहत हैं मानो तीनो ताप मे तपत संसार प्रभु छठी की छाया पाई है ॥ ६ ॥ ५ ॥

मू०। रागजयतश्री। बाजतअवधगहागहेआनंदबधाए नामकरनिरघु बरनिकेनृपसुदिनसोधाये। पायरजायसुरायकोऋषिराजबो लाए शिष्यसचिवसेवकसखासादरसिरनाए । साधुसुमतिस मरथसबैसानंदसिखाए जलदलफलमनिमूलिकाकुलिकाजल खाए ॥ १ ॥ गनपगौरिहरपूजिकैगोद्वंददुहाए घरघरमुद मंगलमहागुनगानसोहाए । तुरितमुदितजहँतहँचलेमनके भएभाए सुरपतिसासनुघनमनोमारुतमिलिधाए ॥ २ ॥ गृह आंगनचौहटगलीबाजारबनाए कलसचमरतोरनध्वजासुबि ताननताए। चित्रचारुचौकेरचिलिषिनामजनाए भरिभरिसर वरवापिकाअरगजासनाए ॥ ३ ॥ नरनारिन्हपलचारिमेसब साजसजाए दशरथपुरछबिआपनीसुरनगरलजाए । विबुध बिमानबनाइकैआनंदितआए हरषिसुमनबरषनलगेगयेघनु जनुपाए ॥ ४ ॥ बरेबिप्रचहुंबेदकेरबिकुलगुरुज्ञानी आपुव शिष्ठअथर्वनीमहिमाजगजानी । लोकरीतिबिधिबेदकीकरि कह्योसुबानी सिसुसमेतबेगिबोलियेकौसल्यारानी ॥ ५ ॥ सुनतसुआसिनलैचलीगावतिबड़भागी उमारमासारदसची देषिसुनिअनुरागी। निजनिजरुचिवेषबिरचिकैहिलिमिलि संगलागी तेहिअवसरतिहुलोककीसुदसाजनुजागी ॥ ६ ॥

चारुचौकबैठतभईभूपभामिनिसोहैं गोदमोदमूरतिलिएसु
छतीजनजोहैं । सुषसुषमाकौतुककलादेखिमुनिमुनिमोहैं
सोसमाजकहैबरनिकैऐसोकबिकोहै॥ ७ ॥लगेपढ़नरच्छारच्छ
चारुरिषिराजविराजेगगनसुमनझरिजयजयबकुबाजनबाजे ।
भएअमंगललंकमैसंकसंकटगाजे भुअनचारिदसकेबड़ेदुखदा
रिदभाजे॥ ८ ॥बालबिलोकिअथर्वनोहंसिहरहिजनायोसु-
भकोसुभमोदमोदकोरामनामसुनायो।आलबालकलकोसि
लादलबरनसुहायो कंदसकलआनंदकोजनुअंकुरिआयो ॥
॥ ९ ॥ जोहिजानिजपिजोरिकैकरपुटसिरराषे जयजयजय
करुनानिधेसादरसुरभाषे । सत्यसंधसांचेसदाजेआषरआषे
प्रनतपालपायेसहीजेफलअभिलाषे ॥ १० ॥भूमिदेवदेवदेषि
कैनरदेवसुखारी बोलिसचिवसेवकसखापटधारिभँडारी । दे
ऊजाहिजेहिचाहिएसनमानिसँभारी लगेदेनहियहरषिकै
हेरिहेरिहँकारी॥११॥रामनेवछावरिलेनकोहठिहोतभिखा
रीबहुरिदेततेहिदेखियेमानहुधनधारी । भरतलषनरिपुद
मनहुंधरेनामबिचारीफलदायकफलचारिकेदसरथसुतचारी
॥ १२ ॥ भयेभूपबालकनिकेनामनिरूपमनीके गयेसोचसंक
टमिटेतबतेंपरतीके । सुफलमनोरथबिधिकियेसबबिधिसब
हीके अबहैंहैंगायेसुनेसबकेतुलसीके । १३ ॥ ६ ॥

टी० । कवि की उक्ति आनंद बधावा अवध मे गहागह बाजत है गहागह यह अनुकरण है चारो भाइन के नाम करण के हेतु महाराज सुंदर दिन सो धावत भए महाराज की आज्ञा पाय श्री वशिष्ट जू के शिष्य श्री महाराज के मंत्री दास सखा बोलवावत भए ते आइ के सादर शिर नवाए ते सब साधु समर्थ को बशिष्ठ जू आनंद सहित सिषावत भए भाव वस्तु आनै की बिधि समुद्रादि जल तुलसी दुर्वा बिल्वादि दल सोपारी आदि फल पंच रत्न

आदि मणि सतावरि आदि जड़ी और जे संपूर्ण काज के बस्तु लिवाइ दिए ॥ १ ॥ गनेश गौरी श्री शिव जी को पूजि कै गाइन को दुहाए घर घर मे महा आनंद मंगल औगुन के गान सुंदर होत भए मन के भाए भए ते सचिव सेवकादि जहां तहां तुरित हर्षित चले मानो इंद्र के आज्ञा तें मेघ पवन मिलि करि धाए ॥ २ ॥ गृह सु० । विचित्र सुंदर चौकैं रचि कै नाम लिखि जनावत भए अर्थात यह चौक श्री राम को है यह श्री भरतादि भैयन को है औ तलाव बावली मे अरगजा भरि भरि के सनाए ॥ ३ ॥ एतना बड़ा काज सो चारि पल मे नर नारि सब सजाए दशरथ पुरने अपनी छबि तें इन्द्र लोक को लज्जित किए अत एव देवता विमान बनाय कै आनंदित आए भाव लजीलो पुरी मे रहना उचित नही हर्षि के फूल बरखन लगे मानो गए धन पाए ॥ ४ ॥ बशिष्ठ जी ने बरे कहिं नेवता दिए चारो बेद के ब्राह्मणो को औ आप वशिष्ट जो अथर्वनी हैं जाकी महिमा जगत जानत है सो लोक रीति औ बेद की बिधि करि सुंदर बानी ते कहे सिसुइ० सु० ॥ ५ ॥ सुनत मात्र सुआसिनी बहि भागिनी गावत ले चली पार्वती लक्ष्मी सरस्वती इन्द्र नी स्वरूप देखि गान सुनि कै अनुरागत भई अपनी अपनी रुचि अनुसार बेख बनाय हिलि मिलि संग लागत भई तेहि अवसर मे तीनो लोक की मानो सुंदर दशा जागी भाव चौकठ के बाहर होते सुंदर दसा जागी तो जब घर के बाहर निकसैगे तब क्या जानै क्या होयगो बरहो के दिन आ गन मे निकालवे की रीति है ॥ ६ ॥ सुंदर चौके मे भूप भामिनी बैठत भई गोद मे आनंद की मूर्ति लिए सोभत हैं जेहि मूर्ति को सुकृती जन देषत हैं सुख औ परम शोभा औ कौतुक की कला देषि सुनि के मुनि मोहत हैं सोइ० सु० ॥ ७ ॥ विराजे शोभे संक संकट गाजे कहैं संका औ संकट गाजत भए ॥ ८ ॥ बालक को देखि अथर्वणी ने शिव को जनायो जो शुभ को शुभ मोद को

मोद राम नाम है सो हँसि के सुनायो माता पिता आदि को सुनायो हँसने को यह भाव कि इन का नित्य नावँ जो है ताको अब धरत हौं। पाद्मेश्रियःकमलवासिन्या रमणोयंयतोहरिः । तस्मात्श्रीराम इत्यस्य नामसिद्धंपुरातनम् ॥ सहस्त्रनामसदृशं स्मरणान्मुक्तिदंनृणाम् ॥ वशिष्ट कों अथर्वनी रघुवंश मे भी लिखा है ॥ अथाथर्वनिधेस्तस्य विजितारिपुरःपुरः । अर्थ्यामर्थपतिर्वाच माददेवदतांवरः ॥ अथर्वनी कहिवे ते पुरोहित कृत्य के ज्ञाता जनाये तथाच कामन्दके ॥ त्रय्यांचदण्डनीत्यांच कुशलःस्यात्पुरोहितः । अथर्वविहितंकुर्यान्नित्यंशांतिकपौष्टिकम् ॥ तीनो वेद मे औ राजनीति मे प्रवीण होय सो पुरोहित अथर्वण वेद करि विहित शांतिक पौष्टिक कर्म करै थाल्हा रूप सुंदर श्री कौशल्या जू हैं तिन मे सकल आनंद को मूल मानो अंकुर आयो है इहां अंकुर के स्थान मे बाल श्री राम हैं अंकुर ते दुइ दलनि कसत है सो इहां राम नाम के सुंदर दोऊ अक्षर हैं ॥ ९ ॥ श्री रामजी को देषि कै औ वशिष्टजी के कहिवे ते नाम जानि के ताको जपि कै हस्तपुट जोरि सिरपर राखे अर्थात प्रणाम किए हे करुणानिधे हे सत्य संध हे प्रणतपाल आप की जय होय जय होय आदर सहित देवता भाषे आपजे आषर आषे कहैं कहे अर्थात जनिडरपहुमुनिसिद्धसुरेसा । तुमहिलागिधरिहौंनरवेसा ॥ इत्यादि ते सदा सांचे जे फल अभिलाषे रहे ते ठीक पाए अर्थात आप के अवतार के अभिलाषे रहे सो पाए ॥ १० ॥ ब्राह्मण औ देवतन को देषिकै सुखी जो नरदे सो सचिव सेवक सखा पटधारी वस्त्रन के अधिकारी औ भंडारी अन्नादिक के अधिकारी बोलाय के अज्ञा दिए ॥ ११ ॥ धनधारी कुबेर ॥ १२ ॥ भूप के बालकन के उपमा रहित नीके नाम भए तब ते पुरतियन के सोच गये औ संकट मिटे भाव सूतका गृह मे अनेक बिघ्न को भय रहत है औ स्त्रियन को भीरु सुभाव भी होत है ताते डरी रहीं सो बरही कुशर्वकल समाप्ति पूईभ

ताते सोच गयो वा शुभ को शुभ मोद को मोद राम नाम सुनि सोच रहित भई ॥ १३ ॥ ६ ॥

मू० । रागबिला । बलसुभगसेजमोहतिकौसल्यारुचिररामसिसुगोद लिये । बारबारबिधुबदनबिलोकतिलोचनचारुचकोरकिये ॥ १ ॥ कबहुं पौढिपयपानकरावतिकबहुं फिराषतिलायहिये बालकेलिगावतिहलरावतिपुलकितप्रेमपियूषपिये ॥ २ ॥ बिधिमहेसमुनिसुरसिहातसबदेखतअंबुदओटदिये । तुलसिदासऐसोसुषरघुपतिपैकाहूतोपायोनबिये ॥ ३ ॥

टी० । कवि की उक्ति बिधु चंद्र ॥ १ ॥ श्रीराम प्रेम रूप अमृत को पिए जो श्री कौशल्या जू ते बाल लीला के पद गावति औ श्री रघुनाथ कों हाथ पर झुलावति औ रोमांचित होति हैं भाव हर्ष तें ॥ २ ॥ बादर के ओट देइ देषि वे को यह भाव कि प्रत्यक्ष होय देखिवेते माता हम लोगों के ओर दृष्टि करैंगी तौ यह सुष जात रहैगो ऐसो सुष रघुपति सें बियेक हैं दूसरे ने न पायो ॥ ३ ॥ ७ ॥

मू० । राग सोरठा । ह्वैहौलालकबहिँबड़ेबलिमैया । रामलषन भावतेभरतरिपुदमनचारुचारयौभैया ॥ १ ॥ बालबिभूषनबसनमनोहरअंगनिबिरचिबनैहौं । सोभानिरखिनिछावरिकरिउरलायबारनेजैहौं ॥ २ ॥ छगनमगनअंगनाखेलिहौमिलिठुमुकिठुमुकिकबधैहौ । कलबलबचनतोतरेमंजुलकहिमामोहिबुलैहौ ॥ ३ ॥ पुरजनसचिवराबरानीसबसेवकसखासहेली । लैहैलोचनलाहुसुफललषिललितमनोरथबेली ॥ ४ ॥ जासुषकीलालसालटसिवसुकसनकादिउदासी । तुलसीतेहिसुषसिंधुकौसिलामगनपैप्रेमपिआसी ॥ ५ ॥ ८ ॥

टी० । मैया बलिजाय हे लाल कब बड़े ह्वै हौ भाव ते कहैं सोहाते ॥ १ ॥ बाल बिभूषन कठला जामे बजर बट्टू बघनहा आदि रहत है औरो पदिक हारादि अनेक औ बसन झिँगुरिया चौतनी

आदि मन के हरैया अँगन मे बिरचि के बनाबोंगी वा अंगनि को भी विशेष रचि बनै हौं भाव चोटो गांडि उवटि डिठौना आदि दै शोभा देखि नेवछावर करि उरलाय फिरि आपै नेवछावरि होय जै हौं ॥ २ ॥ छगन मगन एक खेल विशेष है कल बल जो बुद्धि के बहुत कला औ बल से बुझाय तोतरे आधे और के और कहै सोई स्पष्ट करत हैं कहि मा मोहि बलै हो अर्थात माय स्पष्टन कहि मा कहि बोलै हो ॥ ३ ॥ पुरजन सचिव आदि सुंदर मनोरथ रूप लता मे सुंदर फल देषि लोचन लाहु लेहु हैं इहां सचिव पद से आठो मंत्री जानना बाल्मीकीये। धृष्टिर्जयंतोविजयःसुराष्ट्रोराष्ट्रवर्द्धनः । अशो कोधर्मपालश्च। सुमंतश्चाष्टमोमहान् ॥ ४ ॥ लालसा मे लटू हैं भाव जैसे एकै ठांव घूमत झूमत लट्टू अचल रहत ॥ ५ ॥ ८ ॥

मू० । पगनि कबचलिहौचारिभैया। प्रेमपुलकिउरलायसुअनसबक हतसुमित्रामैया ॥ १ ॥ सुंदरतनसिसुबसनबिभूषननषसिष निरषिनिकैया । दलितिनप्राननेछावरिकरिकरि लैहैमातुब लैया ॥ २ ॥ किलकनिनटनिचलनिचितवनिभजिमिलनिम नोहरतैया। मनिषंभनिप्रतिबिंबझलकछबिछलकिहैभरिअँ गनैया ॥ ३ ॥ बालबिनोदमोदमंजुलबिधुलीलाललितजुन्हैया भूपतिपुन्यपयोधिउमगिघरघरआनंदबधैया ॥४॥ ह्वैहैंसकल सुकृतसुष भाजनलोचनलाहुलुटैया । अनायासपाइहैंजनम फलतोतरेबचनसुनैया ॥ ५ ॥ भरतरामरिपुदमनलषनकेचरि तसरितअन्हवैया । तुलसीतबकैसेअजहुंजानिबेरघुबरनगरब सैया ॥ ६ ॥ ॥ ९ ॥

टी० । निकैया सुंदराई हन तोरिवे को यह भाव कि अपनो न-जर न लगे ॥ २ ॥ नटनि नाचनि भजि मिलनि भागि के मिलना मणि खंभनि मे जो प्रतिबिंब परैंगे तिनकी छबि की झलक भरि अँ गनाई छलकिहि भाव प्रतिबिंब का प्रतिबिंब भरि अँगनाई परिहि वा

अरही जोघरमे रहिवे ते मणिखंभनि मे प्रतिविंब के झलक की छवि है सो जब बाहर खेलिहैं तब भरि अँगनाई झलकहि भाव आंगन भरि बालके बालक देखि परैंगे ॥ ३ ॥ चारो भैयन के लरिका खेल जो आनंद सो चन्द्रमा औ सुंदर खेलना जो है सो तेहि चंद की चांदनी तेहि चंद प्रकाश युक्त को देखिकै पुण्य के समुद्र जे भूपति ते उमगि हैं जब समुद्र उमगत है तब शब्द करत है इहां घर घर मे आनंद ते जो बधाई होना है सो शब्द है ॥ ४ ॥ तोतरे बचन के सुनन हारे बेपरिश्रम जन्म के फल कों पावैंगे भाव बेद बेदांत के श्रवण मनन निदिध्यासन विना जन्म को फल अर्थात् मोक्ष पावैंगे इहां माधुर्य पक्ष मे स्पष्ट है ॥५॥ श्री गोसांई जी कहत हैं भरत राम रिपु दवन लषन के चरित्र रूपी नदी के स्नान करैया जैहैं तिन को तब के सरिस अबो रघुवर नगर बसैआ जानना ॥ ६ ॥ ६ ॥

मू० । रागकेदारा । चुपरिउबटिअन्हवायकैनयनआंजेरचिरुचित
लककगोरोचनकोकियोहै । भूपरअनूपमसिबिंदुबारेबारेबार
बिलसतसीसपरहेरिहरैहियोहै ॥ १ ॥ मोदभरिगोदलिये
लालतिसुमित्रादेषिदेवकहैंसबकोसुकृतउपवियोहै । मातुपि
तुप्रियपरिजनपुरजनधन्यपुन्यपुंजपेषिपेषिप्रेमरसपियोहै ॥ २
लोहितललितलघुचरनकरकमल चालचाहिसोछविसुकवि
जियजियोहैं । बालकेलिबातवसझलकिझलमलतसोभाकी
दीयटिमानोरूपदीपदियोहै ॥ ३ ॥ रामसिसुसानुजचरित
चारुगासुनिसुजननिसादरजनमलाहुलियोहै । तुलसीनि
हाईदसरथदसचारिपुरऐसेसुखयोगबिधिबिरच्योनबियोहै ॥
४ ॥ १० ॥

टी० । उबटन लगाय तेल चुपरि नहवाय कै नेत्र मे काजर दिय औ रुचि पूर्वक रचि कै गोरोचन को तिलक कियो औ भौंह पर उपमा रहित स्याम बिंदु दियो अर्थात डिठौना औ छोटे छोटे बार

सिर पर शोभित हैं देखे से हृदय हरि लेत हैं ॥ १ ॥ आनन्द मे भरि कै गोद में लिये सुमित्राजू को दुलारत देखि देवता कहत हैं कि सब को सुकृत उदै भयो है औ माता पिता प्रिय परिवार के जन औ पुरजन धन्य औ पुन्य के पुंज हैं काहे ते कि देखि देखि कै प्रेम रस को पी लियो है ॥ २ ॥ सुंदर लाल छोटे २ चरन औ कर कमल का चाल कहैं चलावना जो सो छवि देखि कै सुंदर कवि को जीव जी उठ्यौ है इहां चाल शब्द ते हाथ पैर का चलावना लेना क्योंकि बँकँइआं चलना अवहीं आगे कहैंगे मानो शोभा रूप दीवट पर रूप रूपी दीया धर्‌यौ है सो बाल केलि रूप वायु के बस झलकि के झलमलात है ॥ ३ ॥ गोसांई जी कहत हैं कि चौदहो भुअन मे ऐसे सुख के योग्य महाराज दशरथ को छोडि के ब्रम्हाने दूसरे को नहीं बनायो है । ४ ॥ १० ॥

मू० । रामसिसुगोदमहामोदभरेदशरथकौसिलहुललकिलखन
लाललियेहैं।भरतसुमित्रालयेकैकईसत्रुसमनतनप्रेमपुलकि
मगनमनभयेहैं ॥ १ ॥ मेढीलटकनमनिकनकरचितबालभू
षनबनाइआछेअंगअंगठयेहैं । चाहिचुचुकारिचूंबिलालत
लावतउरतैसेफलपावतजैसेसुबीजबयेहैं ॥ २ ॥ घनओटबिबु
धबिलोकिबरषतफूलअनुकूलबचनकहतनेहनयेहैं । ऐसेपि
तुमातुपूतपुरपरिजनबिधिजानियतआयुभरिएईनिरमयेहैं ॥
३ ॥ अजरअमरहोऊकरौहरिहरछोऊजरठजठेरिन्हिआ-
सिबाददियेहैं । तुलसीसराहेभागतिन्हकेजिन्हकेहियेडिं
भरामरूपअनुरागरंगरयेहैं ॥ ४ ॥ ११ ॥

टी० । बालराम गोद में हैं ताते दशरथ महाराज महामोद मे भरे हैं औ श्री कौशल्या जू भौललकि कै लषन लाल को लिये हैं भरत जू को श्री सुमित्रा जू औ शत्रुहन जू को कैकई जू लये हैं प्रेम तें तन पुलकि करि कै सब के मन मगन भये हैं ॥ १ ॥ भालपर

के बालकों चोटी सरिस दूनो ओर से गूंथि के पीछे के ओर ले जात हैं ताको मेढी कहत हैं तामे लटकने लटकत हैं और मणि से नाते रचित अर्थात जड़ाऊ बाल समय के भूषन आछेबनाय कै अंग अंग में ठाने हैं अर्थात पहिराये हैं देषि चुचुकारि चूमि कै दुलारत औ हृदय मे लगावत हैं तैसे फल पावत जैसे सुंदर बीज बोए हैं इहां सुंदर बीज सुंदर कर्म्म हैं ॥ २ ॥ मेघ के ओट तें देवता देषिकै फूल बर्षत हैं औ नये नेह से अनुकूल बचन कहत हैं वा नेह से देव नम्र ह्वै गए हैं वा अनुकूल बचन कहत हैं कि इनके नेह नवीन हैं अर्थात अमन देखे पिता माता नगर परिजन को जानियत हैं कि विधाता आयुष भरि में एसे इनहीं को बनाए हैं ॥ ३ ॥ जरठ जठेरिन्ह बूढ औ बुढिया डिंभ बालक रये रँगे ॥ ४ ॥ ११ ॥

मू० । राग असावरी । आजुअनरसेहैंभोरकेपयपियतननीके । रहतनबैठेठाढेपालनेझूलतहूरोअतराममेरोसोसोचुसबहीके ॥ १ ॥ देवपितरग्रहपूजिऐतुलातौलिघीके । तदपिकबहुंकरहुकसखोएसेहीअरतजबपरतदृष्टदुष्टतीके ॥ २ ॥ बेगिबोलिकुलगुरुछुऐमाथेहाथअमीके । सुनतआइऋषिकुसहरेनरसिहमंत्रपढ़िजोसुमिरतभयभीके ॥ ३ ॥ जासुनामसर्वससदाशिवपारवतीके । ताहिझरावतिकौसिलायहरीतिप्रीतिकीहियहुलसतितुलसीके ॥ ४ ॥ १२ ॥

टी० । अनरसे हैं खन मनाए हैं ॥ १ ॥ घृत को तुला दान सुख कारक रोगहार कहैं अरत हैलात ॥ २ ॥ शीघ्र बोलाइये कुल गुरू को कि माथ को अमृत रूप हांथ तें छुऐं सुनत मात्र मे ऋषि आय कै नरसिंह मंत्र जो सुमिरत भय को भय होत सो पढ़ि कै कुश हरे कुश तै मार्जन किये ॥ ३ ॥ ४ ॥ १२ ॥

मू० । माथेहांथजबदियोऋषिरामकिलकनलागे । महिमासमुझिलीलाबिलोकिगुरुसजलनयनतनपुलकिरोमरोमजागे ॥ १ ॥

लियेगोदधाएगोदतेमोदमुनिमनअनुरागे । निरखिमातुहर षोंहियेआलीओटकहतिमृदुबचनप्रेमकेसेपागे ॥ २ ॥ तुम सुरतरुरघुबंसकेदेतअभिमतमागे । मेरेबिसेषगतिरावरीतु- लसीप्रमादजाकेसकलअमंगलभागे ॥ ३ ॥ १३ ॥

टी० । माता के गोद तें धाए तब मुनि गोद में लिए औ हर्ष ते मुनि मन मे अनुरागे ॥ २ ॥ सुर तरु कल्पवृक्ष अभिमत बांछित फल ॥ ३ ॥ १३ ॥

मू० । अमियबिलोकनिकरिकृपामुनिबरजबजोए । तबतेरामअरुभर तलषनरिपुदमनसुमुखिसखिसकलसुअनसुखसोये ॥ १ ॥ ला यसुमित्रालिएहिएफनिमनिज्योंगोए । तुलसीनेवछावरिकर तिमातुअतिप्रेममगनमनसजलसुलोचनकोए ॥ २ ॥ १४ ॥

टी० । अमिय बिलोकनि अमृतदृष्टिजोए देषे ॥ १ ॥ सुमित्रा जू हृदय मे लगाय लिए जैसे सर्प मणि को छपावत कोए कहैं कोर ॥ २ ॥ १४ ॥

मू० । मातुसकलकुलगुरुबधप्रियसखीसुहाई साद‍रसबमंगलकिए महिमनिमहेसपरसबनिसुधेनुदुहाई । बोलिभूपभूसुरलिये अतिबिनयबड़ाईपूजिपांयसनमानिदानदियेलहिअसीससुनि बरषैंसुमनसुरसांई ॥ २ ॥ घरघरपुरबाजनलगेआनंदबधाई सुषसनेहतेहिसमयकोतुलसीजानैजाकोचोरोहैचितचऊँभा ई ॥ ३ ॥ १५ ॥

टी० । सकल माता कुल गुरु बधू अरुंधती औ सुंदर प्रिय सखी आदर सहित मंगल किए भूमि मे जो मणि कहैं श्रेष्ठ महेश तिन पैं वा महिम्न स्तोत्र ते सबनिने सुंदर धेनु दुहाईं अयोध्या खंड मे चीरेश्वर महादेव पर दूधदुहावना लिखा है ॥ १ ॥ ब्राह्मणों कों म हाराज बोलाय लिए अति बिनय बड़ाई तें पांय पूजि सनमानि कै दान दिए तब आसीस पाए सो सुनि कै देवतन के स्वामी फूल बर्षत भए ॥ २ ॥ ३ ॥ १५ ॥

मू० । रागधनाश्री । यासिसुकेगुननामबड़ाई कोकहिसकैसुनऊ

नरपतिश्रीपतिसमानप्रभुताई ॥ १ ॥ यद्यपिबुधिवयरूपसील गुनसबैंचारुचारुशोभाई तदपिलोकलोचनचकोरससिरामभ गतसुषदाई ॥ २ ॥ सुरनरमुनिकरिअभयदनुजहतिहरिहि धरनिगरुआई कीरतिबिमलबिश्वअघमोचनिरहिहिसकल जगछाई ॥ ३ ॥ याकेचरनसरोजकपटतजिजोभजिहैमन लाई सोकुलजुगुलसहिततरिहैभवएहनकछूअधिकाई ॥ ४ ॥ सुनिगुरुबचनपुलकितनदंपतिहरषनहृदयसमाई तुलसिदा सअवलोकिमातुमुखप्रभुमनमेमुसुकाई ॥ १६ ॥

टी० । समैबराबर ॥ १६ ॥

मू० । रागबिलावल । अवधआजुआगमीएकआयो करतलनिरखि कहतसबगुनगनबहुतनिपरिचोपायो ॥ १ ॥ बूढोबड़ोप्रमा निकब्राह्मनसंकरनामसुहायो सँगसिसुसिष्यसुनतकौसि-ल्य भीतरभवनबुलायो जिदियो ॥ २ ॥ पायपषारिअआसन सनरसनपहिरायो मेलेचारुचरनचारयोंसुतमाथेहाथदिवा यो ॥ ३ ॥ नषसिषबालबिलोकिबिप्रतनुपुलकनयनजलछयो लैलैगोदकमलकरनिरषतउरप्रमोदअनमायो ॥ ४ ॥ जन्म प्रसंगकह्योकौसिकमिसिसीयस्वयंबरगायो रामभरतरिपुदम नलषनकोजयसुषसुजससुनायो । तुलसिदासरनिवासरहस वसभयोसबकोमनभायो सनमान्योमहिदेवअसीसतसानँद सदनसिधायो ॥ १७ ॥

टी० । शिव जी जोत षीवनि कै संग मे सुंदर शिष्य का गभशुंड जी के बनाय कै द्रष्ट दर्शन हेतु आए हैं उर प्रमोद अनमायो हृदय मे आनंद नहीं अमात है ॥ १७ ॥

मू० । रागकेदारा । पैढ़ियेलालपालनेहौंझुलावौं करपदमुखचख कमललसतलषिलोचनभँवरभुलावौं ॥ १ ॥ बालबिनोदमोदमं जुलमनिकिलकनिखानिखुलावौं तेइअनुरागतागगुहिबेकहं

मतिखगनयनिबुलावौं ॥ २ ॥ तुलसीभनितभलीभामिनिउर सोपहिराइफुलावौं चारुचरितरघुबरतेरेतेहिमिलिगाइचरनचितलावौं ॥ ३ ॥ १८ ॥

टी० । हे लाल पालने पौढ़िए हम झुलावैं कर पद मुख नेत्र रूप कमलैं शोभित देखि कै अपने नेत्र रूप भ्रमर को भुलावैं ॥ १ ॥ बाल क्रीड़ा को अनंद सोई सुंदर मणि है मणि खानि ते निकसति हैं सो कहत हैं कि किलकनि रूपी खानि से खुलावों अर्थात् प्रगटावों तेहि मणि को अनुराग रूपी धागा मे गुहिवे कों मति रूपी खग नैनी अर्थात् पटहारिन को बुलाय लेंउँ ॥ २ ॥ गोसाईं जी कहत हैं कि भनित भली रूपा भामिनी के उर मे सो मणि का हार पहिराय कै फुलावों अर्थात् आनंदित करों हे रघुवर तेरे सुंदर चरित्र कों तेहि भनित रूपी भामिनी के संग मिलि गाइ कै चरण मे चित्त लगावों ॥ ३ ॥ १८ ॥

मू० । सोइएलाललाड़िलेरघुराई मगनमोदलिएगोदसुमित्राबारबारबलिजाई ॥ १ ॥ हँसेहँसतअनरसेअनरसतप्रतिबिंबनिज्यौं झाई तुम्हसबकेजीवनकेजीवनसकलसुमंगलदाई ॥ २ ॥ मूलमूलसुरबीथिबेलितमतोमसुदलअधिकाई नषतसुमननभबिटपबोंडिमानोछपाछिटकिछबिछाई । होजभांतअलसाततातते रीबानिजानिमैपाई गाइगाइहलराइबोलिहौंसुखनींदरीसुहाई ॥ ४ ॥ बाछरूछबीलेछौनाछगनमगनमेरेकहति मल्हाइमल्हाई सानुजहियहुलसतितुलसीकेप्रभुकिललित लरिकाई ॥ ५ ॥ १९ ॥

टी० । हँसिवे ते हँसत हैं औ उदास होवे ते उदास होत हैं बिंबनि प्रति जैसे परिछाहीं तुम सब के जीवन के जीवन औ सब सुमंगल देनि हार हौ ॥ २ ॥ मूल मूल नक्षत्र है सुर वीथी लता है औ तम समूह सुंदर दलों की अधिकाई है औ नक्षत्र कहैं

तारागण फूल हैं सो आकाश रूप वृक्ष पर छिटकि औ बोड़ि कहैं फैलि कै मानो राति छबि छाई है मूल नक्षत्र को मूल लिखिवे को यह भाव कि जड़ मे एक मुसरा रहत है तामे महीन महीन बहुत सोर रहत है मूल नक्षत्र के ग्यारह तारे हैं तेहि मे से एक मुसरा के स्थान है औ दस महीन महीन सोरों के है ॥ ३ ॥ हे तात अलसात जम्हात हौ तुम्हारी बान हम जानपाई भाव जब अस करत हौ तब सोअत हौ हाथ पर हिलाय गाय गाय सुख निदिआ को बोलै हौं ॥ ४ ॥ मल्हाइ मल्हाई रंगि आय रंगि आय॥ ५ ॥ १९ ॥

मू० । ललनलोनेलैरुआबलिमैआ सुखसोइऔनीदबेरिआभइचारु
चरितचार्योभइआ ॥ १ ॥ कहतिमल्हाइलाइउरछनछन
गनछबीलेछोटेछैआ मोदकंदकुलकुमुदचंदमेरेरामचंद्ररघु
रैआ ॥ २ ॥ रघुबरबालकेलिसंतनकीसुभगसुभदसुरगैआ
तुलसीदुहिपीवतसुषजीवतपयसुप्रेमघनोघैआ ॥ ३ ॥ २० ॥

टी० । लेरुआ बछरा चारु चरित सुंदर हैं चरित्र जेहि के॥ १ ॥ छैया बालक मोद कंद आनंद के मूल औ कुल रूप कुमुद के चंद्रमा ॥ २ ॥ रघुबर की बालकेलि संतन की सुंदर शुभ देनिहारी कामधेनु है तेहि कामधेनु ते सुंदर प्रेम रूप दूध जामे घनाघीव है ताको तुलसी दुहि कै पीवत है ताते सुख युत जीवत है॥ ३ ॥ २० ॥

मू० । सुखनीदकहतिआलिआइहौं रामलषनरिपुदमनभरतसिसु
करिसबसुमुखसोआइहौं । रोवनिधोवनिअनखानिअनरस
निडोठिमूठिनिठुरनसाइहौं हँसनिखेलनिकिलकनिआनंद
निभूपतिभवनबसाइहौं ॥ २ ॥ गोदबिनोदमोदमयमूरतिह
रषिहरषिहलराइहौं तनुतिलतिलकरिवारिरामपरलैहौंरो
गबलाइहौं ॥ ३ ॥ रानीराउसहितसुतपरिजननिरषिनयन
फलपाइहौं चारुचरितरघुबंसतिलककेतहँतुलसिहिमिलि
गाइहौं ॥ ४ ॥ २१ ॥

टी० । अब मांता फुसिलावति है कि सुख नीद कहति है कि हे आली मै आइ हौं सुमुख प्रसन्न ॥ १ ॥ रोअनि धोअनि रूढि है रोइवे के अर्थ मे अनखानि षनमनानि अनरसनि उदासीनता दीठि नजर मूठि टोना ताको निठुरताते नसांओंगी भाव दया न करोंगी वा ए सब जो निठुरति हको नसांओं गी भूपति भवन बसाइवे को यह भाव कि जब बालक सुख पूर्वक सोअत है तब उठे पर आनंद पूर्वक खेलत है ॥ २ ॥ क्रीड़ा औ आनंदमय मूरति को गोद मे लै कै हरषि हरषि के हलराओंगी तन को तिल तिल करिके श्री राम पर नेवछावरि करि रोग बलाय हम लै हौं ॥ ३ ॥ रानी राजा को पुत्र परिवार समेत देषि कै नैननि को फल पाओंगी सुंदर चरित्र रघुवंश तिलक के तहां तुलसी के संग मिलि गाओंगी ॥ ४ ॥ २१ ॥

मू० । रागअसावरी । कनकरतनमयपालनोरच्योमनहुँमारसुत हार विविधषेलौनाकिंकिनीलागेमंजुलमुक्ताहार । रघुकुल मंडनरामलला ॥ १ ॥ जननीउबटिअन्हवाइकैमनिभूषनस जिलियेगोद पौढ़ायेपटुपालनेसिसुनिरषिमगनमनमोद। दस रथनंदनरामलला ॥२॥ मदनमोरकीचंद्रिकाझलकनिनिद रतितनजोति । नीलकमलमनिजलदकीउपमाकहैलघुमति होति ॥ मातुसुकृतफलरामलला ॥ ३ ॥ लघुलघुलोहितललि तहैपदपानिअधरएकरंग। कोकबिजोछबिकहिसकैनखसिख सुन्दरसबअंग ॥ परिजनरंजनरामलला ॥ ४ ॥ पगनूपुरक टिकिंकिनीकरकंजनपहुंचीमंजु । हियहरिनषअद्भुतबन्यो मानोमनसिजमनिगनगंजु । पुरजनसुरमनिरामलला ॥ ॥ ५ ॥ लोयननीलसरोजसेभूपरमसिबिंदुविराज। जनुविधुमु खछबिअमिअकोरच्छकराख्योरसराज ॥ सोभासागररामल ला ॥ ६ ॥ गभुआरीअलकावलीलसेलटकनललितललाट

जनुउड़गनविधुमिलनकोचलेतमबिदारिकरिवाट ॥ सहजसुहावनरामलला ॥ ७ ॥ देखिपेखनाकिलकहिंपदपानिबिलोचनलोल । बिचित्रबिहँगअलिजलजज्यौंसुखमासरकरतकलोल । भक्तकल्पतरुरामलला ॥ ८ ॥ बालबोलिबिनुअरथकेसुनिदेतपदारथचारि । जनुइनबचनन्हितेभयेसुरतरुतापसत्रिपुरारि । नामकामधुकरामलला ॥ ९ ॥ सखीसुमित्रावारहींमनिभूषनबसनबिभाग । मधुरझुलाइमल्हावईगावैउमगिउमगिअनुराग । हैंजगमंगलरामलला ॥ १० ॥ मोतीजायोसीपमेंअरुअदितिजन्यौजगभानु । रघुपतिजायोकौसिलागुनमंगलरूपनिधानु । भुअनबिभूषनरामलला ॥ ११ ॥ रामप्रगटजबतेभयेगयेसकलअमंगलमूल । मीतमुदितहितउदितहैंनितबैरिनकेउरसूल ॥ भवभयभंजनरामलला ॥ १२ ॥ अनुजसखामिसुसंगलैखेलनजैहैंचौगान । लंकाखरभरपरैगोसुरपुरबाजिहैनिसान ॥ रिपुगनगंजनरामलला ॥ १३ ॥ रामअहेरेचलैगेंजबगजरथबाजिसँवारि । दसकंधरउरधकधकीजनिधावैधनुधारि ॥ अरिकरिकेहरिरामलला ॥ १४ ॥ गीतसुमित्रासखिनकेसुनिसुनिसुरमुनिअनुकूल । देअसीसजैजैकहेहरषैंबरषैंफूल ॥ सुरसुखदायकरामलला ॥ १५ ॥ बालचरितमयचंद्रमायहमोरहकलानिधान । चितचकोरतुलसीकियोकरप्रेमअमियरसपान ॥ तुलसीकोजीवनरामलला ॥ १६ ॥

टी० । श्री सुमित्रा जू औ सखिन की उक्ति है रघुकुल मंडन रामलला जे हैं तिन्ह को मानो काम रूपवढ़ई कनक रतन मै पालना रचत भयो तामे बड़त रंग के खेलवना औ घुघुरू औ सुंदर मोतीन की माला लगे हैं ॥ १ ॥ दसरथ नंदन राम लला कों माता नें उवटि अन्हवाइ के सखिन के गहना सजि के गोद लिये फेर सुंदर

पालना मे पौढ़ाए बालक को देषि कै मन आनंद मे मगन भयो ॥ २ ॥ मातु सुकृत फल राम लला के तन की जोति काम के मोर की वा काम रूप मोर की चंद्रिका के झलकनि को निरादर करति है नील कमल औ नील मणि औ नील मेघ की उपमा कहे तुच्छ मति होति है ॥ ३ ॥ परिजन रंजन राम लला के छोटे २ पद हाथ ओठ एक रंग सुंदर लाल हैं नष सिष सुंदर सब अंग की जो छवि सो कवन कवि कहि सकै ॥ ४ ॥ परिजन के चिंतामणि रूप राम लला के पग मे घुंघुरू कमर मे किंकिनी औ हस्त कमलन में सुंदर पहुंची औ हृदय मे बघनहा आश्चर्य बना है मानो ए सब भूषण काम के मणि समूहों को निरादर करनि हारे हैं ॥ ५ ॥ सोभा सागर राम लला के नेत्र नील कमल सम हैं औ भौंह पर काजर को बिंदु सोभत है सो मानो काजर को बिंदु नहीं है शृंगार रस है ताको मुख चंद्र के छवि रूप अमृत को रक्षक राख्यो है ॥ ६ ॥ सहज सोहावन राम लला के गर्भ वाली अलकावली औ सुंदर लटकन ललाट पर लसत है मानो चंद्रमा के मिलन को तारा गन तम बिदारि राह करि चले इहां लटकन उडगन हैं मुख शशि है तम अलकावली है दूनो तरफ बाल अलगाए ते जो लकीर ह्वै गई है सो राह है ॥ ७ ॥ भक्त कल्प तरु राम लला जो हैं सो खेलवना देखि कै किलकत हैं पग हाथ नेत्र चंचल है मानो विचित्र पक्षी भ्रमर औ कमल परम सोभा रूप सर मे कलोल करत हैं इहा विचित्र विहँग बालकन के पग मे महावरादि से चित्रई लिषीजाति है सो है नेत्र भ्रमर कर कमल है ज्यों का मानो अर्थ किया है सो भी होत है कुवलयानंदे मन्येशंकेध्रुवंप्रायोनूनमित्येवमादिभिः । उत्प्रेक्षाव्यज्यतेशब्दैरिवशब्दोपितादृशः ज्यौंइवपर्यायश ॥ ८ ॥ नाम कामधेनु है जेहि के तेहि रामलला के बिनु अर्थ के बालबचन जोसोमु ने मे चारो पदार्थ देत है भाव आप तो बे अर्थ को

है औ सब अर्थ देत है वा बाल बोल बिनु अर्थ को जो है ताको सुनि के सुनैया चारो फल देइबे को समर्थ होत है मानो इन बचनन ते भए हैं कल्पवृक्ष औ तपस्वी औ शिवजी भाव देखिबे मे बेअर्थ के एऊ हैं पर सब अर्थ देत हैं सो क्यों नहोहिँ कारन को गुन कार्य मे रहतही है ॥ ९ ॥ जगमंगल जो रामलला हैं तिनकों सखी औ सुमित्राजू मणिभूषण वसन पृथक २ नेवछावर करत हैं धीरे धीरे भुलाय अनुराग ते उमगि २ रगिआय गावत हैं ॥ १० ॥ मोती सीप मे जन्म्यो औ जगत मे अदिति ने भानु को जन्मायो औ गुन मंगल मोद के पात्र रघुकुल के पति औ भुवन के विशेष भूषण करन वाले राम लला को कौशल्या जू उत्पन्न किये ॥ ११ ॥ औ राम प्रगट जब ते भए तब ते सब अमंगल के मूल गए मित्र आनंदित औ हित कहैं नाते दार उदय के प्राप्त भए हैं औ बैरिन के उर मे नितही सूल है सो क्यों न होय भव भय के भंजनि हार राम लला हैं ॥ १२ ॥ रिपु गन गंजन राम लला जो हैं सो अनुज सखा सिसु संग लै के जब चौगान खेलन जैहैं जद्यपि जेहि डंडा से गेंदा खेला जात है ताको चौगान कहत हैं पर इस खेल का भी नाम चौगान है लंका मे खर भर औ सुर पुर मे नगारा बाजिबे को यह भाव कि बाल काल मे एतनी फुरती है तो आगे क्या जानै कैसी होय गी ॥ १३ ॥ जब श्री राम हाथीरथ घोड़ा सँवारि सिकार को चलैंगे तब दशकंधर के उर मे धकधकी होय गी कि अब इहां भी धनु धारन करि के जनि दौड़ै सो क्यों न होय अरि रूपी हाथी के सिंह राम लला हैं ॥ १४ ॥ सुमित्रा औ सखिन के गीत अनुकूल सुर मुनि सुनि के असीस देइ जय जय कहत हर्षत हैं औ फूल बर्षत हैं सो क्यों न सुखी होंहिं सुरन के सुख दायक रामलला हैं अनुकूल गीत को यह भाव कि जस चाहत रहे तस गीतो मे सुनत हैं ॥ १५ ॥ तुलसी जीवन रामलला जो हैं सो यह षड़कशला नि-

धान बाल चरित मय चंद्रमा है वा तुलसी के जीवन जे राम लला हैं तिन के षोड़शकला निधान बाल चरित्र मय जो यह चंद्रमा है ताको तुलसी अपने चित्त को चकोर कियो सो प्रेम रूपी जो अम्रत रस ताको पान करत हैं चंद्रमा के षोड़श कला अम्रतादि है तेहि के अनुसार रघुकुल मंडनादि षोड़श विशेषण किए चंद्रकला यथा अम्रतांमानदांतुष्टिं पुष्टिंप्रीतिंरतिंतथा। लज्जांश्रियंस्वधांरात्रिं ज्योत्स्नांहंसवतींततः॥ छायांचपूर्णींवामा ममांचंद्रकलाइमाः। स्वरीजाधानमींतास्त्र क्रमात्संपूजयेत्सुधीः॥ १॥ शारदा तिलकादि तंत्र मे शंख स्थापन प्रकरण मे प्रसिद्ध है रघुकुल मंडन राम लला को अम्रत कला कहिवे को यह भाव कि बंश बिना म्रतक सरीर सम जो रघुकुल भया रहा ताकोजिआय लिए दशरथ नंदन को मानदा कला कहिबे को यह भाव कि जो जगत के कारण सो पुत्र भए एहि ते अधिक कवन सन्मान देहिंगे॥ महिमाअवधिरामपितु माता। औबिधिहरिहरसुरपतिदिसिनाथा॥ बरनहिंसबदसरथगुन गाथा। मातु सुक्रत फल राम लला को तुष्टि कला कहिवे को यह भाव कि अपने सुक्रत को फल पाए तोष होत है सो सुक्रत फल रघुनाथ को पाय संतुष्ट भई॥ आनंदअवनिराजरवनीसब मागहुं कोष जुड़ानी परिजन रंजन को पुष्टि कला कहिवे को यह भाव को परिवार के जन को पोषण करि रंजित किए कछुक काल बीते सब भाई बड़े भए परिजन सुषदाई पुरजन सुरमणि रामलला को प्रीति कला कहिवे को यह भाव कि प्रीति तें चिंतामणि सम सब कों मनोबांछित फल देत हैं। प्राणवोंपुरनरनारिबहोरी। ममताजिनपरप्रभुहिनथोरी॥ सोभा सागर को रति अर्थात् रमणोद्दीपन कारिणी कला कहिवे को यह भाव कि बाल स्वरूपो मे सखी देषि कै ठगि गई॥ अवलोकिहौंशोचबिमोचनकोंठगिसीरहीजो नठगेधिगसे॥ सहजसोहावनरामललाको॥ लज्जा अर्थात् लज्जा

दायिनी कला कहिवे को यह भाव कि जेतनें सोहावने रहैं सब लजाय गए ॥ भुजनिभुजगसरोजनयननिबदनबिधुजित्यौलरनि ॥ औ ॥ लाजहिंतनशोभानिरषि कोटिकोटिशतकाम । भक्त कल्पतरु को श्री कला कहिवे को यह भाव कि भक्तन को सब प्रकार की श्री देत हैं ॥ रामसदासेवकरुचिराखी ॥ औ ॥ राखत भलेभावभक्तनको कछुकरीतिपारथहिजनाई ॥ नाम काम धेनु है जाको तेहि राम लला को स्वधा पितृगण तृप्तिजनि का कला कहिवे को यह भाव कि संतान के नाम की बड़ाई सुनि कै पितर लोग तृप्ति होत हैं ॥ रामरूपगुनशीलसुभाऊ । प्रमुदितहोहिं देषिसुनिराऊ ॥ जग मंगल राम लला को रात्रि कला अर्थात् बिश्राम दायिनी कहिवें को यह भाव कि रात्रिउ बिश्राम हेतु है औ एउ हैं ॥ सोसुषधामरामअसनामा । अखिललोकदायकबिश्रामा ॥ भुवन बिभूषन राम लला को ज्योत्स्ना कला कहिवे को यह भाव कि भुवन को बिभूषन ज्योत्स्नाकलौ है एऊ हैं ॥ सहजप्रकासरूपभगवाना । औ पुरुषप्रसिद्धप्रकाशनिधि । भवभयभंजनरामलला को हंस कहिए सूर्य सो रहैं जेहि मे सो हंसवती कला ताकोकहिवे को यह भाव कि सूर्य तम नाशक हैं औ एऊ अज्ञान तम नाशक हैं वा हंस जो सूर्य ताकी कला चंद्रमा मे रहत औ एऊ सूर्यवंशी हैं ॥ रामकसनतुम्हकहहुअस हंसवंशअवतंस । रिपुगनगंजनराम ललाको ॥ छाया कला कहिवे को यह भाव कि छायो ताप हरत औ एऊ रिपुगण के मारि भक्तन को ताप हरत ॥ शीतलसुषदछाहजेहिकरकीमेटतपापतापमाया । अरि करि के हरि राम लला को पूरणी कला कहिवे को यह भाव कि रावणादि सत्रुन को मारि जगत् के सुख ते परि पूर्ण किए । जबरघुनाथसमररिपुजीते । सुर नरमुनिसबकेभयबीते ॥ सुर सुष दायक राम लला को बामा कहैं सुंदरी कला कहिवे को यह भाव कि चंद्रमा की सुंदरी कला सुख

दायक एज देवतन के सुखदायक तुलसी को जीवन राम लला को अमा अर्थात परिमाणरहित कला कहिवे को यह भाव कि परिमाण रहित कलौ जीवन दाची औ एज जीवन दाता ॥ प्रानप्रानकेजीव के जिवसुषकेसुखराम। चंद्रमा की चौदह कला प्रगट है अमावस परिवा की दुइ कला गुप्त है तेहि तें गोसांई जी चौदह तुक से बाल लीला प्रगट राषे दूइ तुक मे गुप्त किए अर्थात पहिले औ अंत मे ॥ १६ ॥ २२ ॥

मू० । रागकान्हरा । पालनेरघुपतिहिझुलावै लैलैनामसप्रेमसरस
स्वरकौसल्याकलकीरतिगावै ॥ १ ॥ केकिकंठदुतिस्यामबरनव
पुबालबिभूषनविरचिबनाए अलकैंकुटिललतिलटकनभ्रूनी
ललनलिनदोउनयनसुहाए २ सिसुसुभायसोहतजबकरगहिब
दननिकटपदपल्लवल्याए मनहुंसुभगजुगभुजगजलजभरिलेत
सुधाससिसोंसचुपाए ॥ ३ ॥ उपरअनूपविलोकिखिलौनाकिल
कतपुनि२ पानिपसारत मनहुउभयअंभोजअरुनसोबिधुभय
बिनयकरतअतिआरत ॥ ४ ॥ तुलसिदासबहुबासबिवसअलिगुं
जतसोछबिनहिंजातबषानी मनहुंसकलस्रुतिऋचामधुपह्वै
बिसदसुजसबरनतबरबानी ॥ ५ ॥ २३ ॥

टी० । पालना मे रघुपति को झुलावति हैं कौशल्या जू प्रेम सहित मधुर स्वर से नाम लैलै के अर्थात बझा सैना तोता छगन मगन आदि कहि कहि के सुंदर कीर्ति गावति हैं ॥ १ ॥ मोर के कंठकी द्युति समान श्याम बरन सरीर है तामे बाल समय के बिभूषण विशेष रचि कै बनाये भए हैं टेढे अलक हैं औ भौंह पर सुंदर लटकन है औ नील कमल सम सुंदर दोऊ नयन हैं। अलकाश्चूर्णकुंतला इत्यमरः छूटे बारको अलक कहत हैं ॥ २ ॥ बाल सुभाव तें जब कर तें गहि कै मुष के निकट पल्लव इव अर्थात पल्लव सम कोमल औ लाल पद को ले आवत भए तब अस सोहत मनो सुंदर दुइ

सर्प सचुपाएक हैं आनंदित चंद्रमा से कमल मे भरि के सुधा लेत हैं इहां दोऊ हाथ सर्प है पद कमल है मुख चंद्रमा है छबि सुधा है ॥ ३ ॥ ऊपर उपमा रहित खेलौना देखि कै किलकारी मारत औ पुनि पुनि हाथ पसारत हैं मानो दुइ कमल चंद्रमा के भय से अति आर्त सूर्य से बिनय करत हैं इहां खेलौना सूर्य हैं लाल रंग से औ हाथ दोऊ कमल है औ पुनि पुनि पसारना आर्तता है ॥ ४ ॥ गोसाईं जी कहत हैं कि बक्र सुगंध ते बिवस जो भ्रमर गुंजत हैं सो छबि बखानी नहीं जाति है मानो सकल बेदन की ऋचा भ्रमर ह्वै के श्रेष्ट बानी तें उज्वल सुयश रघुनाथ को बरनत हैं ॥ ४ ॥ २३ ॥

मू० । झूलतरामपालनेसोहैं भूरिभागजननीजनजोहैं। अधरपानि पदलोहितलोने सरसिंगारभवसारससोने ॥ ३ ॥ किलकत निरषिबिलोलखेलौना मनहुंबिनोदलरतछबिछौना ॥ ४ ॥ रंजितअंजनकंजबिलोचन भ्राजतभालतिलकगोरोचन ॥ ५॥ लसैमसिबिंदुबदनबिधुनीको चितवतचितचकोरतुलसीको॥ ॥ ६ ॥ २४ ॥

टी० । जो हैं देषत हैं ॥ १ ॥ तन कोमल कै सुंदर श्यामता से बाल समय के बिभूषणन की परिछाहीं झलकति है ॥ २ ॥ ओठ हाथ पद सुंदर लाल हैं मानो श्टंगार रूप तडाग मे लाल रंग के कमलैं उत्पन्न भए हैं इहां लुप्तोत्प्रेक्षा है इहां सर श्टंगार से श्याम सरीर लेना काहे ते कि श्टंगार रस भी स्याम है ॥ ३ ॥ खेलौना देषि चंचल ह्वै किलकत हैं मानो खेलवार मे छबि के बालक लरत हैं इहां हाथ पर हाथ पांव पर पांव का फेकना सो लरना है कमल वलेच जो सो अंजन से रंजित हैं औ भाल मे गोरोचन कै तिलक शोभत है ॥ ५ ॥ सुंदर बिधु बदन मे डिठौना लसत है तेहि मुख चंद्र को तुलसी को चित रूप चकोर चितवत है ॥ ६ ॥ २४ ॥

मू० । रागकल्यान । राजतसिसुरूपरामसकलगुननिकायधामकौतु
कीकृपालब्रह्मजानुपानिचारी नीलकंजजलदपुंजमरकतम
निसदृशस्यामकामकोटिसोभाअंगअंगऊपरवारी ॥ १ ॥ हा
टकमनिरत्नखचितरचितइन्द्रमंदिराभइंदिरानिवाससदनवि
धिरच्यौसँवारी । बिहरतन्टपअजिरअनुजसहितबालकेलि
कुसलनीलजलजलोचनहरिमोचनभयभारी ॥ २ ॥ अ-
रुनचरनअंकुसध्वजकंजकुलिसचिन्हरुचिर भ्राजतअतिनूपु
रवरमधुरमुखरकारी । किंकिनीबिचिचजालकंबुकंठललित-
माल उरबिसालकेहरिनषकंकनकरधारी ॥ ३ ॥ चारुचिबु-
कनासिकाकपोलभालतिलकभ्रुकुटि स्रवनअधरसुंदरद्विजक्ष
बिअनूपन्यारी । मनहुअरुनकंजकोसमंजुलजगपांति प्रसव
कुंदकलीजुगुलजुगलपरमशुभ्रवारी ॥ ४ ॥ चिक्कनचिकुराव
लीमनोषडंघ्रिमंडलीबनींबिशेषिगुंजतजनुबालककिलकारी
एकटकप्रतिबिंबनिरखिपुलकतहरिहरखिहरखिलैउछंगजन
नीरसभंगमनबिचारी ॥ ५ ॥ जाकहंसनकादिसंभुनारदादि
शुकमुनिंद्रकरतबिबिधिजोगकामक्रोधलोभजारी दसरथगृ
हसोइउदारभंजनसंसारभारलीलाअवतारतुलसिदासचास
हारी ॥ ६ ॥ २५ ॥

टी० । सकल गुण समूह के धाम कृपाल ब्रह्म कौतुकी शिशुरूप राम बकंइँयां ह्वै शोभत हैं रूप पद से यह जनाए की रूप मात्र से शिशु हैं सकल गुण निधान से वात्सल्यादि सकल गुण संपन्न जनाए अर्थात्केवल निर्गुणै नहीं कौतुकी ते स्वतंत्र जनाए कृपाल ते यह जनाए कि हैं तो ब्रह्म पै लोगन के सुख देवे हेतु घुटुरुअन ते चलत हैं नील कंज जलद पुंज मरकत मणि सदृश श्याम इहां तीन उपमा दिए ताते मालोपमा अलंकार है वा कमल वत्कोमल औ मेघवत् गंभीर मरकतवत् द्युति औ श्यामता तीनिउ की अपर

सुगम ॥ १ ॥ जेहि नृप को सदन सुवर्ण मणि रत्न से जडित औ रचित इंद्र मंदिर के सदृश लक्ष्मी को वा सस्थान बिधाता ने संवारि कै रच्यौ तेंहि नृप के आंगन मे अनुज सहित हरि बिहरत हैं सो कैसे हैं बालकेलि मे कुशल हैं औ नील कमल सम लोचन हैं जिन को औ भारी भय के नाश निहारे हैं मणि रत्न का भेद मणि नागादि तें होत है औ रत्न पर्वत ते वह रत्न शब्द श्रेष्ठ वाचक है रत्नं स्वजाति श्रेष्ठेपि इत्यमरः अर्थात् श्रेष्ठ मणि ॥ २ ॥ लाल चरण है तामे अंकुश ध्वज कमल वज्र के सुंदर चिन्ह है औ मधुर शब्द करनि हारा श्रेष्ठ नूपुर अतिहीं शोभत हैं औ कटि मे बिचित्र किंकिनिन को जाल कहैं समूह औ शंखवत्कंठवारेखाचयाचिता ग्रीवाकंबुग्रीवेतिकथ्यते । औ बिशाल उर है तामे सुंदर माला औ बघनहां है हाथ मे कंकण धारण किए हैं ॥ ३ ॥ ठोढी नासिका कपोल भाल तिलक भौंह कान औ ओष्ठ सुंदर हैं औ सुंदर उपमा रहित दांतन की छबि न्यारी है मानो लाल कमल के कोश मे सुंदर दुइ पांति की प्रसवक हैं उत्पत्ति है तिन्ह मे परम शुभ्र वारी कहैं छोटी कुंदकली दुइ दुइ हैं इहां लाल कमल कै कोश मुख है तामे उपर नोचे के दंतस्थान अर्थात् डाढ़ तें युग पांति हैं तामे छोटी छोटी दुइ दुइ जो दंतुली तेई कुंदकली हैं ॥ ४ ॥ चिक्कन जे बालन की पांति हैं ते मानो विशेष बनी भई भंवरन की मंडली है औं जो बालक की किलकारी है सोई मानो तिन का शब्द है एक टक ते प्रतिबिंब को देषि हरषि हरषि कै पुलकत जो हरि तिन को माता रस भंग जिय मे बिचारि कै गोद मे ले लिए भाव अबहीं तो हरषत हैं असन होइ की डरि उठैं वा हरि तो हरषि हरखि पुलकत हैं पर माता ने डर तें पुलकना बिचारा ताते उठाय लिए ॥ ५ ॥ लीला अवतार लीला के हेतु अवतार है जेहि को ॥ ६ ॥ ॥ २५ ॥

मू० । रागकान्हरा । आंगनफिरतघुटुरुवनिधाए नीलजलदतनुस्याम रामसिसुजननिनिरषिमुषनिकटबुलाए ॥ १ ॥ बंधुकसुमन अरुनपदपंकजअंकसप्रमुषचिन्हबनिआए । नूपरजनुमुनिबर कलहंसनिरचेनीडदैबांहबसाए ॥ २ ॥ कटिमेषलबरहारग्रीवदररुचिरबाहुभूषनपहिराए । उरश्रीवत्समनोहरहरिनषहेममध्यमनिगनबहुलाए ॥ ३ ॥ सुभगचिबुकद्विजअधरनासिकाश्रवनकपोलमोहिअतिभाए । भ्रूसुंदरकरुनारसपूरनलोचनमनहुंजुगलजलजाए ॥ ४ ॥ भालविसाललिलितलटकनबरबालदसाकेचिकुरसोहाए । मनोदोउगुरुसनिकुजआगेकरिससिहिमिलनतमकेगनआए ॥ ५ ॥ उपमाएकअभूतभईतबजबजननीपटपीतओढाए । नीलजलदपरउड़गननिरखततजिसुभावमानोतड़ितछपाए ॥ ६ ॥ अंगअंगपरमारनिकरमिलिछबिसमूहलैलैजनुछाए । तुलसिदासरघुनाथरूपगुनतौकहौजौबिधिहोहिबनाए ॥ ७ ॥ २६ ॥

टी० । घुटुरुवनि बकैयां ॥ १ ॥ दुपहरि आके फूल समलाल चरण है तामे कमल अंकुश आदि चिन्ह बने हैं औ नूपुर है मानौ रघुबर ने नूपुर रूप खोता रचे तेहि मे मुनि बर रूप कल हंसनि कों बांहदैबसाए भाव इहां कोई भय नहीं होयगो इहां बसना ध्यान करना है अंकुशादि चिन्ह यथा महारामायणे । रेखोर्द्धवित्तं तेमध्येदक्षिणस्यांघ्रिपंकजे ॥ पादादौस्वस्तिकंज्ञेयमष्टकोणस्तथैवच ॥ १ ॥ श्रियंहलंचमुशलंसर्पोबाणांबरेतथा पद्ममष्टदलंचैवस्यंदनंवज्रमुच्यते ॥ २ ॥ यवोंगुष्ठे तथाध्ये तारेखोर्द्धावामतस्थिताः । रेखोर्द्धादक्षिणेचैवस्वस्तिकाथोजपादपः ॥ ३ ॥ अंकुशंचध्वजंचैवमुकुटंचक्रमेवच । सिंहासनंक्षत्युदंडंचामरंछत्रमुद्यतं ॥ ४ ॥ न्रचिन्हं यवमालेमेचतुर्विंशतिलक्षणाः क्रमेणैवप्रवर्तन्तेश्रीरामस्यांघ्रिदक्षिणे ॥ ५ ॥ ऊर्द्धरेखाययासव्येपसव्येसरयूतयागोष्पदंपादमूलेचतदधःसागरांवरा ॥ ६ ॥ कुंभंचैवपताकांचजम्ब फ

लमथोद्यतं । अर्द्धचंद्रोदरश्चैवषटकोणंचत्रिकोणकं ॥ ७ ॥ गदातथा
चजीवात्माबिंदुरंगुष्ठमध्यागः । सरयूवादक्षिणेकोणे लक्षणंज्ञेयमुत्तमं
॥ ८ ॥ गोःपदाधस्तथाशक्तिःसुधाकुंडमथोद्यतं । त्रिवलीकामपचंचपू
र्णःसिंधुसुतस्तथा ॥ ९ ॥ वीणावंसीधनुस्तुणोमरालश्चंद्रिकेतिच। चतुर्विं
शतिरामस्यचरणेवामकेस्थिता ॥ चतुर्विंशतिरामस्येतिछान्दसोदीर्वोभा
वःस्थितेतिस्थितानीत्यर्थः । सुपांसुलगितिसुपोड़ादेशःपरमेव्योमन्सर्वो
भूतानीत्यादिवत् ॥ १० ॥ तानिसर्वाणिरामस्यपादेतिष्ठंतिवामके । या
निचिन्हानिजानक्यादक्षिणेचरणेस्थिता ॥ ११ ॥ यानिचिन्हानिरामस्य
चरणेदक्षिणेस्थिता । तानिसर्वाणिजानक्याःपादेतिष्ठंतिवामके ॥ १२ ॥
ऊर्द्धरेखारुणाज्ञेयास्वस्तिकंपीतमुच्यते । सितारुणंचाष्टकोणंश्रीश्चबा
लार्कसन्निभा ॥ १३ ॥ हलंचमुशलंचैवश्वेतधूम्रमितिस्मृतं । सर्पोसित
स्तथावाणःश्वेतपीतारुणोहरित् ॥ १४ ॥ नभोवदंबरंज्ञेयमरुणंपंकजं
स्मृतम् । रथंविचित्रवर्णंचयुक्तं वेदहयैःसितैः ॥ १५ ॥ वज्रंतडिन्निभं
ज्ञेयंश्वेतरक्तंतथायवं । कल्पवृक्षंहरिद्वर्णंअंकुशंश्याममुच्यते ॥ १६ ॥
लोहिताचध्वजातस्यांचित्रवर्णाभिधीयते। सुवर्णमुकुटंचक्रंरत्नसिंहास
नाभकं ॥ १७ ॥ कांस्यवधमदंडंस्याचामरंधवलंमहत् । छत्रंचिन्हंशि
वंशुक्लंनरचिन्हंसितलोहितम् ॥ १८ ॥ बाणवज्रेचमालाचवामेचसरयूं
सिता । गोष्पदश्चसितारक्तोपीतरक्तासितामाही ॥ १९ ॥ स्वर्णवर्णोसितं
किंचित्कुंभमेवंप्रवर्तते चित्रवर्णापताकाचश्यामंजंबूफलंतथा ॥ २० ॥ धव
लश्चार्द्धचंद्रोतिरक्तईषत्सितोदरः ।षट्कोणंचमहास्वच्छं त्रिकोणोरुण
एवच ॥ २१ ॥ श्यामलातुगदाज्ञेयाजोवात्मादीप्तिरूपक. । बिंदुःपीतंतु
थाशक्तीरक्तस्यामसितापिच ॥ २२ ॥ सितरक्तं सुधाकुंडंत्रिवलीचत्रि
णिवत् । वर्ततेरौप्यवन्मीनोधवलःपूर्णसिंधुजः ॥ २३ ॥ पीतरक्तासित
वीणावेणुश्चित्रविचित्रकः । हरित्पीतोरुणश्चैवत्रिविधंधनुरुच्यते ॥ २४ ॥
वेणुवद्वर्ततेतूणोहंसईषत्सितारुणः सितपीतारुणाज्योत्स्नासर्वतोरंग
मद्भुतं ॥ २५ ॥ २ ॥ कटि मे किंकिनी कंबु कंठ मे सुंदर हार औ

सुंदर बाज्ज मे भूषण पहिराए हैं उर मे मनोहर श्री वत्स औ बज्ज मणि गण युक्त सुबर्न के मध्य मे जो हरि नख सो उर मे है पीतं प्रदक्षिणावर्त विचित्रंरोमराजिकं । विष्णोर्वक्षसियद्दीप्तं श्रीवत्संतत्प्र कीर्तितम् ॥ ३ ॥ करुणा रस पूर्न जो लोचन है सो मानो दुइ कमल है ॥ ४ ॥ सुंदर विशाल भाल है तामे संदर लटकन औ बाल दशा के सुंदर बार हैं मानो दोऊ गुरू अर्थात् बृहस्पति शुक्र औ शनैश्चर मंगल आगे करि कै चंद्रमा के मिलिवे को तम के समूह आए हैं इहां पोखराज हीरा नीलम मानिक के जो चारो लटकन है सोई बृहस्पति शुक्र शनि मंगल हैं मुख चंद्र है विख रे बार जे मुख पर परे हैं तेत मगन हैं आगे करि आइवे को यह भाव कि अंधकार से चंद्रमासे बैर है ताते चंद्रमा के मान्य वर्ग कों आगे करि लिए अर्थात् बृहस्पति गुरू हैं शुक्र उपकारी हैं जब गुरू पत्नी से चंद्रमा ने कुचाल किया रहा तब शुक्र सहाय किए रहे भारत मे ख्यात है औ शनि ग्रह राज जे सूर्य तिन के पुत्र हैं ताते एऊ मान्य हैं औ मंगल मित्र हैं ॥ ५ ॥ जब जननी पट पीत ओढ़ाए तब एक अद्भुत उपमा भई अब सो उपमा कहत हैं कि मानो श्याम मेघ पर तारा गण को देखत मात्र चंचलता सुभाव छोड़ि कै बिजुरी ने छिपाय लिए अर्थात् तारा गण को भाव तारा गण की अयोग्यता करना देषिवे ते बिजुरी ने भी अयोग्यता किआ ॥ ६ ॥ मानो अनेक काम मिलि कै छबि समूह को लैलै कै अंग अंग पर छावत भए गोसांई जी कहत हैं को रूप गुण रघुनाथ को तौ कहौं जौ ब्रह्मा के बनाए हौंहिं वा जौ रघुनाथ ब्रह्मा के बनाए हौंहिँ तौ रूप गुण कहौं ॥ ७ ॥ २६ ॥

मू० । रागकेदारा । रघुबरबालछबिकहौंबरनि सकलसुषकीसींवको टिमनोजशोभाहरनि ॥ १ ॥ बसीमानऊचरनकमलनिअरु नतातजितरनि रुचिरनूपुरकिंकिनीमनहरनिरुनझुनकरनि

॥ २ ॥ मंजुमेचकमृदुलतनुअनुहरतिभूषनभरनि जनुसुभगसिंगारसिसुतरुफल्यौहै अद्भुतफरनि ॥ ३ ॥ भुजनिभुजगसरोजनयननिबदनबिधुजित्यौलरनिरहैकुहरनिसलिलनभउपमाअपरदुरिडरनि ॥ ४ ॥ लसतकरप्रतिबिंबमनिआंगनघुटुरुअनिचरनि जलजसंपुटसुछबिभरिभरिधरतिजनुउरधरनि ॥ ५ ॥ पुण्यफलअनुभवनिसुतहि बिलोकिदसरथघरनि बसततुलसीहृदयप्रभुकिलकनिललितलरषरनि ॥ ६ ॥ २७ ॥

टी० । रघुबर की बाल छबि बर्नन करि कहत हौं सो छबि कैसी है कि सब सुख की मर्यादा है औ कोटि काम की शोभा हरनि हारी है ॥ १ ॥ मानो अरुनता सूर्य को छोड़ि कै चरण कमलन मे आय बसी औ सुंदर नूपुर औ किंकिनी को रुन झुन करनि मन हरति है ॥ २ ॥ सुंदर श्याम कोमल तनु के योग्य भूषणन की भरनि है अर्थात् भराव है मानो सुंदर श्टंगार रूप बाल तरु अद्भुत फरनि से फल्यौ है इहां श्टंगार रूप छोटा तरु रघुनाथ हैं औ भूषण जे सरीर मे भरे हैं ते फल हैं अनुहरति कहिवे को यह भाव कि श्याम तन मे जो रंग शोभा पावै श्टंगार तरु कहिवे को यह भाव कि श्टंगार का रंग भी श्याम है अद्भुत कहिवे को यह भाव कि छोटा तरु फरत नाहीं कदापि फरत भी है तौ अनेक रंग का फल नहीं ॥ ३ ॥ भुजो ने सर्प को औ नैनो ने कमल को औ मुख ने चंद्रमा को समर मे जीत्यौ तें सब बिल जल औ आकाश मे रहे अर्थात् बिल मे सर्प औ जल मे कमल आकाश मे चंद्रमा रहे औ अपर जेती उपमा ते डरनि से छपि रहीं भाव हमारी भी न दुर्दशा होय ॥ ४ ॥ घुटुरुअनि चलनि से मनि आंगन मे हाथ को प्रतिबिंब सोहत है सो प्रतिबिंब नही है कमल को संपुट है तेहि मे सुंदर छबि भरि भरि के मानो धरनी अपने उर मे धरति है इहां बाल छबि जो परिछांहीं मेटात आवत है सोई उर मेधरना है ॥ ५ ॥ औ

कौशल्या जू पुत्र को देखि कै अपने पुन्य फल को अनुभव करति हैं औ तेहि समय की किलकनि औ लरखरनि प्रभु की तुलसी के हृदय मे बसति है ॥ ६ ॥ २७ ॥

मू०। नेकुबिलोकुधौरघुबरनि चारिफलत्रिपुरारितोकोदियेकरन्ह पबरनि ॥ १ ॥ बालभूषनबसनतनुसुंदररुचिररजभरनि पर स्परखेलनिअजिरटिचलनिगिरिगिरिपरनि ॥ २ ॥ झुकनि झांकनिछांहसोंकिलकनिनटनि हठिलरनि तोतरीबोलनिबि लोकनिमोहनीमनहरनि ॥ ३ ॥ सखिबचनसुनिकौसिला लखिसुढरपासेढरनि लेतभरिभरिअंकसैततिपैतजनुदुहुकर नि ॥ ४ ॥ चरितनिरखतबिबुधतुलसीओटदेजलधरनि चह तसुरसुरपतिभयोसुरपतिभयोचहतरनि ॥ ५ ॥ २८ ॥

टी०। कौशल्या जू को और काम मे लगी देखि सखी कहति है हे नृप घरनि चारो भैअन को नेकु देषु तौ मानो त्रिपुरारि ने चारो फल तोको हाथ पर दिए हैं इहां लुप्तोत्प्रेक्षा है ॥ १ ॥ अ-जिर आंगन ॥ २ ॥ नटनि नाचनि ॥ ३ ॥ सखी के बचन सुनि कै औ सुंदर पासे की ढरनि लखि के अर्थात् सुकृत को फल जानि कै कोशल्या जू चारो भैअन को गोदी में उठाय उठाय लेत हैं मानो उठाय नहीं लेत हैं पैत कहैं दावता को दोऊ हाथ से बटोरत हैं भाव जीत कै जब पासा देषत है तब खेलारी जो दांव पर द्रव्य धरा रहत है ताको दूनो हाथ से बटोरि लेत है ॥ ४ ॥ देवता इंद्र भयो चा-हत है औ इन्द्र सूर्य भयो चाहत हैं भाव देवता हजार नेत्र तें देखिवे हेतु इन्द्र भयो चाहत है औ इन्द्र बिस्व भरि के नेत्र तें दे-षिवे हेतु सूर्य भयो चाहत हैं अर्थात् सूर्य सब के नेत्र मे रहत हैं ॥ ५ ॥ २८ ॥

मू०। रागजैतश्री। भूमितलभूपकेंबड़ेभाग राम लषनरिपुदमनभर तसिसुनिरषतअतिअनुराग ॥ १ ॥ बालबिभूषनलसतपाइन्ह

दुमंजुलअंगविभाग दसरथसुकृतमनोहरबिरवनिरूपकरह जनुलाग ॥ २ ॥ राजमरालबिराजतबिहरतजेहरिहृदयत डाग तेन्हपअजिरजानुकरधावतधरनचटकचलकाग ॥ ३ ॥ सिद्धसिहातसराहतमुनिगनकहैसुरकिन्नरनाग ह्वैबरुबिहंग बिलोकियेबालकबसिपुरउपबनबाग । परिजनसहितरायरानिन्हकियोमज्जनप्रेमप्रयाग तुलसीफलचाय्यौताकेमनिमरकतपंकजराग ॥ २९ ॥

टी०। सुंदर कोमल अंगन के बिभाग पाइ के बाल समय को बिभूषण शोभत है मानों श्री दशरथ महाराज के सुकृत रूपी मनोहर बिरवनि मे रूप रूपी करहा लगा बिरवा बाल तरु को कहत हैं ॥ २ ॥ जे राज मराल हर के हृदय रूपी तडाग मे बिहरत बिराजत ते दशरथ महाराज के आंगन मे चंचल काग के धरन को बकैयां ते शीघ्र धावत हैं इहां चंचल काग भुशुंडी जी हैं किलकत मोहि धरन जब धावहिं चलों भागि तब पूप देखावहिं बा चटक गंवरा औ चंचल काग के धरन को धावत हैं ॥ ३ ॥ सिद्धि सिहात हैं भाव अस भा गहमारो न भयो औ मुनि गन सराहत है भाव कहत हैं कि महाराज सब तें धन्य हैं औ सुर किन्नर नाग कहत हैं बरु पुर के उपबन औ बाग मे बिहंग ह्वै बसि बालकनि को बिलोकिए पुर के समीप सो उपबन औ दूरि सो बाग ॥ ४ ॥ परिवार सहित राजा औ रानिन्ह ने प्रेम रूपी प्रयाग मे मज्जन कियो तेहि मज्जन के फल चारिउ बालक हैं मरकत मणि औ पद्म राग मणि के सम अर्थात् नील मणि सम श्री राम जू औ भरत जू पंकज राग सम लक्ष्मण जू औ शत्रुघ्न जू हैं ॥ ५ ॥ २९ ॥

मू०। रागअसावरी। छंगनमगनआंगनषेलतचारुचाय्यौभाई सानुजभरतलाललखनरामलोनेलोनेलरिकालखिमुदितमातुसमुदाई॥ १ ॥बालबसनभूषनधरेनषसिखछबिछाई नीलपीत

मननिजसरसिजमंजुलमालनिमानोइन्हदेहनितेदुतिपाई ॥
॥२॥ठुमुकिठुमुकिपगधरनिनटनिलरषरनिसोहाईभजनिमि
लनिरूठनिटूठनिकिलकनिअवलोकनिबोलनिबरनिनजाई ॥
॥ ३ ॥ जननिसकलचहुंवोरआलवालमनिअँगनाई दसरथ
सुकृतबिबुधबिरवाबिलसतबिलोकिजनुबिधिबरवारिबनाई ॥
॥ ४ ॥ हरबिरंचिहरिहेरिरामप्रेमपरवसताईसुखसमाजरघु
राजकेबरनतबिसुद्धमनसुरनिसुमनझरिलाई ॥ ५ ॥ सुमिर
तश्रीरघुबरनिकीलीलालरिकाई तुलसिदासअनुरागअवधआ
नंदअनुभवततवकोसोअजहुअघाई ॥ ६ ॥ ३० ॥

टी० । सुगम ॥ १ ॥ काम को नील पीत कमल की मालौं ने मानहुंइन देहन ते द्युति पाई है ॥ २ ॥ टूठनि प्रसन्न होनि ॥ ३ ॥ मणि का आंगन नहीं है थाला है चारो भैया नहीं है दशरथ सुकृत के बाल कल्पवृक्ष है ताको बिलसत देखि कै ब्रह्मा ने माता रूपी श्रेष्टवारि चारो ओर बनाई हैं बारि रूंधानि ॥ ४ ॥ शिव ब्रह्मा विष्णु राम की प्रेम तें परवसताई देखि कै दशरथ महाराज के सुख समाज को बिशुद्ध मन तें वर्नत हैं औ देवतो ने कि फूलनि कि झरि लाई है ॥ ५ ॥ श्री मान् चारो भैयन की लरिकाई की लीला सुमिरत मात्र तुलसीदास अनुराग रूप अवध मे तब के ऐसो आनंद अजहु अघाय् कै अनुभव करत हैं ॥ ६ ॥ ३० ॥

मू० । रागबिलावल । आंगनषेलतआनदकंदा रघुकुलकुमुदसुषद
चारुचंदा ॥ १ ॥ सानुजभरतलषनसंगसोहै सिसुभूषनभूषि
तमनमोहै ॥ २ ॥ तनुदुतिमोरचंदजिमिझलकै मनहुंउम
गिअँगअँगछबिछलकै ॥ ३ ॥ कटिकिंकिनोपायपैजनबाजै पं
कजपानिपहुचियाराजै ॥ ४ ॥ कठुलाकंठबघनहानीकेनयनस
रोजमयनसरसीके ॥ ५ ॥ लटकनलसतललाटलटूरी दमक
तद्वैद्वैदंतुरिआरूरी ॥ ६ ॥ मुनिमनहरतमंजुमसिबुंदा ललि

तवदनवलिबालमुकुंदा ॥ ७ ॥ कुलहीचित्रविचित्रझगूली निरषतमातुमुदितप्रतिफूली ॥ ८ ॥ गहिमनिषंभडिंभडगि डोलत कलबलवचनतोतरेबोलत ॥ ९ ॥ किलकतझुकिझांकतप्रतिबिंबनि देतपरमसुखपितुअरुअंबनि ॥ १० ॥ सुमिरतसुषमाहियहुलसीहै गावतप्रेममगनतुलसीहै ॥ ११ ॥ ३१॥

टी० । १ । २ । ३ । पंकजपाणिकरकमल ॥ ४ ॥ मानोनेत्रकाम के तड़ाग के कमल है वा काम रूप तड़ाग के॥ ५॥ रूरी भली । ६ । । ७ । कुलही टोपी औ झगुली अंगरखी मातु बलिहारी जात संते हर्षहिं बलि जो पूर्व पद मे है ताको अन्वय इहां करना॥ ८॥ डिंभ बालक ॥ ९ ॥ १० ॥ सुषमा परमा शोभा ॥ ११ ॥ ३१ ॥

मू० । रागकान्हरा । ललितसुतहिलालतिसचुपायेकौसल्याकलकनकअजिरमहंसिखवतचलनअंगुरिआलाये॥ १॥ कटिकिंकिनीपैजनिआपायेनवाजतरुनझुनमधुररिंगाए पहुंचीकरनिकंठकठुलाबन्योकेहरिनखमनिजरितजराये॥ २ ॥ पीतपुनीतविचित्रझंगुलियासोहतस्यामसरीरसोहाये दंतियाद्वैद्वैमनोहरमुखछविअरुनअधरचितलेतचुराये ॥ ३ ॥ चिवुककपोलनासिकासुंदरभालतिलकमसिविंदुवनाये राजतनयनमंजुअंजनयुतखंजनकंजमीनमदुनाये ॥ ४ ॥ लटकनचारुभ्रकुटिआंटेढ़ीमेढ़ीसुभगसुदेससुभाये किलकिकिलकिनाचतचुटकीसुनिडरपतिजननिपामिछुटकाये ॥ ५ ॥ गिरिघूटुरुनिटेंकिउठिअनुजनितोतरिबोलतपूपदेखाये बालकेलिअवलोकिमातुसबमुदितमगनआनदअनमाये ॥ ६ ॥ देषतनभघनवोटचरितमुनिजोगसमाधिबिरतिबिसराये तुलसिदासजेरसिकनयेहिरसतेजनजड़जीवतजगजाये ॥ ७ ॥ ३२ ॥

टी० । लाल तिलक हैं दुलारति सचुपाए आनंद पाए कल सुंदर ॥ १ ॥ मधुर रिंगाए धीरे धीरे चलाए औ इहां जो जड़ाए शब्द

है ताको रूढि लक्षणा करि पहिराये अर्थ करना ॥ २ ॥ ३ ॥ खंजन कमल मीनो के मद कों नीचे किए अंजन युत सुंदर नयन शोभत हैं ॥ ४ ॥ मेठी आदि को अर्थ पहिले लिखि आए पानि छुटकाए हाथ छोड़ाए मे जननी डरपति है वा आप श्री राम डरपत है ॥ ५ ॥ पूप देखाए माता के मानपूआ देखाए से तोतर बोलत अर्थात् तोतराय कै मागत बालकेलि देखि कै माता सब हर्षित हैं औ अनमा एक हैं जो न अमाय अर्थात् अपार आनंद तेहि मे मगन हैं ॥ ६ ॥ बिरति बैराग्य जाए हृथा ॥ ७ ॥ ३२ ॥

मू० । रागललित । छोटीछोटीगोड़िआअंगुरिआंछोटीछबीलीन खजोतिमोतीमानोकमलदलनिपरललितआंगनखेलैठुमुकि ठुमुकिचलैझुझुनझुझुनपायपैंजनम्टदुमुखर॥ १ ॥ किंकिनीक लितकटिहाटकरतनजटिमंजुकरकंजनिपहुंचिआरुचिरतर पिअरीझीनीझंगुलीसांवरेसरीरखुलीबालकदामिनिओढ़ी मानोबारेबारिधर॥ २॥ उरबघनहाकंठकठुलाझंगूलेकेसमे ढीलटकनमसिबिंदुमुनिमनहर अंजनरंजितनैनचितचोरैचि तवनिमुखशोभापरवारोंअमितअसमसर॥ ३ ॥ चुटकीबजाव तिनचावतिकौसल्यामाताबालकेलिगावतिमल्हावतप्रेमसुभर किलकिकिलकिहंसैद्वैद्वैदतुरिआंलसैतुलसीकेमनबसैतोतरेब बचनबर ॥ ४ ॥ ३३ ॥

टी० । म्टदु मुखर कोमल शब्द से ॥ १ ॥ कटि मे किंकिनी शोभित है औ सोना रत्न से जड़ी अति शय सुंदर पहुंचियां सुंदर कर कमलनि मे हैं औ बालक के सांवरे सरीर मे खुलै बाली पीत रंग की झीनी झंगुली है मानो बालक नहीं है छोटे मेघ हैं झिगुली नहीं हैं दामिनि है ताको ओढ़ि लई है ॥ २ ॥ झंडुले केश बिखरे बार अस मसर कहैं पंचबाण अर्थात् काम ॥ ३ ॥ प्रेम सुभर प्रेम मे सुंदर भरि ॥ ४ ॥

मू० । सादरसुमुखिबिलोकिरामसिसुरूपअनूपभूपलियेकनिआ सुंदरस्यामसरोजबरनतनसबअंगसुभगसकलसुषदनिआ ॥ १ ॥ अरुनचरननखजोतिजगमगति रुनझुनकरतिपांयपैंजनिआं कनकरतनमनिजटितरटतिकटिकिंकिनिकलितपीतपटतनियां ॥ २ ॥ पहुंचीकरनिपदिकहरिनखउरकठुलाकंठमंजुगजमनिआं रुचिरचिबुकरदअधरमनोहरललितनासिकालसतिनथुनिआ ॥ ३ ॥ बिकटभ्रुकुटिसुखमानिधिआननकलकपोलकाननगफनिआ भालतिलकमसिबिंदुबिराजतसोहतसीसलालचौतनिया ॥ ४ ॥ मनमोहनीतोतरीबोलनिमुनिमनहरनिहसनिकिलकनिआ बालसुभायबिलोलबिलोचनचोरतिचितहिचारुचितवनिआं ॥ ५ ॥ सुनिकुलबधूझरोषनिझांकतिरामचंद्रछबिचंद्रबदनिआं तुलसिदासप्रभुदेषिमगनभईप्रेमबिवसकछुसुधिनअपनियां ॥ ६ ॥ ३४ ॥

टी० । हे सुमुखि रूप है अनूप जेहि को तेहि राम शिशु को भूप गोंद मे लिए हैं तैं देखु सखी को उक्ति है ॥ १ ॥ पीत पट तनीयां करि के कलित तक हैं युक्त जो कटि तेहि मे रतन मणिन से जड़ित जो कनक मयी किंकिनी सो रटति है पीत पट तनियां कहैं पीत रंग के बस्त्र की कछनी मारवाड़ मे लगोटी को तनियां कहत हैं पर इहां राज कुमार हैं ताते कछनी जानना ॥ २ ॥ पदिक धुक धुकी गज मनियां गज मुक्ता रद दांत ॥ ३ ॥ बिकट टेढ़ कल सुंदर नग फनियां कान को भूषण प्रसिद्ध है जाको काशी आदि देश मे दुबंच्चा भी कहत हैं चौतनिया टोपी ॥ ४ ॥ बिलोल चंचल ॥ ५ ॥ यह सखी को बचन सुनि चंद्रबदनी कुल बधू झरोखनि तें झांकति हैं यह कथा सत्त्योपाख्यान मे स्पष्ट है ॥ ६ ॥ ३४ ॥

मू० । रागबिलावल । सोहतसहजसोहायेनयन । खंजनमीनकमलसकुचततबजबउपमाचाहतकबिदैन ॥ १ ॥ सुंदरसबअंग

निमिन्नुभूषनराजतजनुसोभाआयेलैन बड़ोलाभलालचीलो भवसरहिगएलषिसुषमावज्ञमैन ॥२॥ भोरभूपलिएगोदमोदभरेनिरषतदनसुनतकलबैन बालकरूपअनूपरामछबिनिवसतितुलसिदासउरऐन ॥ ३ ॥

टी० । सहज सोहाए अर्थात् अंजनादि बिना ॥ १ ॥ सुंदर सब अंगन मे बाल भूषण शोभत हैं मानो भूषण नहीं है बज्ज काम है ते शोभा लेवे को आवत भए पर सुषमा रूप बड़ो लाभ लखि लालची काम लोभ बस रहि गए ॥ २ ॥ निवसति उर ऐन हृदय रूपी गृह मे बसति ॥ ३ ॥ ३५ ॥

मू० । रागविभास । भोरभयोजागज्जरघुनंदन गतव्यलीकभगतनिउरचंदन । ससिकरहीनछीनदुतितारे तमचरमुखरसुनज्जमेरेप्यारे ॥ १ ॥ बिकसतकंजकुमुदबिलषाने लैपरागरसमधुपउड़ाने। अनुजसखासबबोलनिआए बंदिन्हअतिपुनीतगुनगाए ॥ २ ॥ मनभावतोकलेऊकीजै तुलसिदासकहँजूठनदीजै ॥ ३ ॥ ३६ ॥

टी० । माता की उक्ति है हे रघुनंदन भोर भयो जागज्ज तुम कैसे हौ कि व्यलीक कहैं कपट तेहि करि रहित जो भक्त तिन के उर के चंदनहौ अर्थात् सीतल करनिहारे ॥ १ ॥ चंद्रमा किरन रहित भए औ तारन की द्युति छीन भई औ मुरुगा बोलि रहे हैं तेहि शब्द कों सुनज्ज ॥ २ ॥ कमल फूले औ कोई संपुटित भई औ कमलन की धूरी औ रस लैके भ्रमर उड़त भए ॥ ३ ॥ ४ ॥ ॥ ५ ॥ ३६ ॥

मू० । प्रातभयोतातबलिमातुबिधुबदनपरमदनवारोकोटिउठोप्रानप्यारे सूतमागधबंदीबदतबिरदावलीद्वारसिसुअनुजप्रियतमतिहारे ॥१॥ कोकगतसोकअवलोकिससिछीनछबिअरुनमयगगनराजतरुचिरतारे मनज्जरबिबालम्हगराजतमनिकरक

रिद्लितअतिललितमनिगनविथारे ॥ २ ॥ सुनऊतमचरमुख
रकीरकलहंसपिककेकिरवकलितबोलतबिहंगबारे मनऊं मु
निबृंदरघुबंसमनिराबरेगुनतगुनआश्रमनिसपरिवारे ॥ ३ ॥
सरनिबिकसितकंजपुंजमकरंदबरसंजुतरमधुरमधुकरगुंजारे
मनऊंप्रभुजन्मसुनिचयनअमरावतीइंदिरानंदमंदिरसंवारे ॥
॥ ४ ॥ प्रेमसंमिलितबरबचनरचनाअकनिरामराजीवलोचन
उघारेदासतुलसीमुदितजननिकरैआरतीसहजसुंदरअजि
रपाँउधारे ॥ ३७ ॥

टी० । हेतात प्रात भयो मैं माता बलि जांउ औ तुम्हारे मुख चू
द्र पर कोटि मदन वारों हे प्रान प्यारे उठौ पौराणिक कथक भाट
बिरदावली कहत हैं औ तुम्हारे अति प्रय प्रिय बालक और अनुज
द्वार पर खड़े हैं ॥ १ ॥ चंद्रमा की छवि छीन देखिकै चक्रवाक शो
क रहित भए औ लाल रंग मय आकाश मे सुंदर तारे राजत हैं
मानो बाल रवि रूपसिंह ने तमसमूह रूप हाथिन को बिदारित
करि अति सुंदर मणि गणन कों छितिराय दिये इहां मणि गणतारा
हैं मुरगा बोलत हैं औ सुगा औ राजहंस औ कोइलि औ मोर
रवकलितक हैं शब्द युक्त हैं औ बच्चौ पच्छिन के बोलत हैं सो सु-
नऊ पच्छी औ पच्छिन के बच्चा नही बोलत हैं हे रघुबंसमनि मानो
मुनिगन परिवार सहित आश्रम मे आप के गुण बर्णत हैं इहां
आश्रम घोंता है ॥ ३ ॥ तड़ागन मे कमलन के समूह प्रफुल्लित हैं
तिनमे श्रेष्ठ रस है तापर भ्रमर अतिसुंदर मधुर गुंजार करत हैं
मानो भ्रमर गुंजार नही करत हैं प्रभु को जन्म सुनि के इन्द्र के
पुरी मे चयन है अर्थात् देवता लोग नृत्यगान करत हैं प्रफुल्लित क
मल नही है लक्ष्मी ने आनंद को मंदिर बनायो है ॥ ४ ॥ प्रेम
युक्त श्रेष्ट बचन रचना सुनि श्रीराम कमलसमनेत्र उघारत भए गो
साइँजी कहत हैं कि हरषित जननी आरती करति हैं औ सहज

सुंदर जो रघुनाथ सो आंगन में पधारत भए । ५ ॥ ३७ ।

मूल । जागियेकृपानिधानजानिरायरामचन्द्र जननिकहैबारबार भोरभयोप्यारे। राजिवलोचनबिसालप्रीतिबापिकामराल ललितकमलबदनउपरमदनकोटिबारे ॥ १ ॥ अरुनउदितबिगतसर्वरीससांझकिरिनि हीनदीनदीपज्योतिमलिनदुतिसमूहतारे। मनहुज्ञानघनप्रकासबीतेसबभौबिलास आसचासतिमिरतेषतरनितेजजारे ॥ २ ॥ बोलतखगनिकरमुखरमधुरकरिप्रतीत सुनहुश्रवनप्रानजीवनधनमेरेतुमबारे । मनहुबेदबंदीमुनिछंदसूतमागधादि बिरदबदतजयजयजयजयतिकैटभारे ॥ ३ ॥ बिकसितकमलाबलीचलेप्रपुंजचंचरीक गुंजतकलकोमलधुनित्यागिकंजन्यारे । जनुबिरागपाइसकलसोककूपगृह बिहाइभृत्यप्रेममत्तफिरतगुनतगुनतिहारे॥ ४ ॥ सुनतवचनप्रियरसालजागेअतिसयदयाल भागेजंजालबिपुलदुखकदंबटारे । तुलसिदासअतिअनंददेखिकैमुखारबिंद छूटेभ्रमफंदपरममंदद्वंदभारे । ५ ॥ ३८ ।

टी० । जननी वारवार कहति है हे कृपानिधान जानी जे ब्रह्मादि तिन के स्वामी लालकमल समबिशाल लोचन प्रीति रूपी बाउली के हंस सुंदर कमल बदन ऊपर कोटि काम वारे गए भए मेरेप्यारेरामचन्द्रभोरभयोजागिए इहां षट्बिशेषण ते षटऐश्वर्य युक्त जनाए औ कृपानिधान जानि राय प्रीति वापि कामराल एती निविशेषण ऐश्वर्य के दिए प्यारे राजीव लोचन बिशाल ललित कमल बदन ऊपर कोटि मदन वारे एती निविशेषण माधुर्य्य के दिए तेहिते ऐश्वर्य माधुर्य दूनो मे अपनी रूचि जनाए औ कौशल्याजी को बरदान है ॥ मातुबिबेकअलौकिकतोरे । कबहुनमिटिहिअनुग्रहमोरे ॥ ताते बिबेकन मिटेउ ॥ १ ॥ सूर्य उए रात्रि बीती चन्द्रमा किरणहीन औ दीप की ज्योति दीन अर्थात् शोभाहीन औ सब तारन

की द्युति मलीन भई मानो सूर्य नही उए पूर्ण ज्ञान को प्रकाश भयो औ रात्रि नही बीती भवका बिलास अहंता ममता दिवोल्यो औ आश त्रास रूप अँधकार को तोष रूप सूर्य के तेज ने जराय दियो ॥ २ ॥ हे प्रान जीवन धन मेरे वारे मधुर शब्द ते पच्छीन के समूह बोलत हैं हमारे बचन को विश्वास करि श्रवन तें तुम सुनहु मानो पच्छी नही बोलत हैं वेद रूप बंदी औ मुनिवृंद रूप सूत माग धादि जय जय जय जय जयति बैट भारे कहियस कहत हैं ॥ ३ ॥ कमल समूहोंके फूलत मात्र कमलन के त्यागि के पृथक ह्वै भँवरन के समूह सुंदर कोमल धुनि तें गुंजत चले भाव सायंकाल मे कमलन के संपुटित होवेतें भीतर पड़ि गए रहे ते उड़ि चले ते भ्रमर कमल बिहाय गुंजार करत नहीं उड़त हैं मानो वैराग्य पाय सब शोक रूप गृह कूप छोड़िकै तिहारे सेवक गुण को गुणत प्रेम मे मत्त फिरत हैं संपुटित कमल का गृह कूप मे उत्प्रेच्छा करने का यह भाव कि संपुटित कमल से भी निकलना कठिन है औ गृहकूप से भी निकलना कठिन है औ संपुटित भए पर भ्रमर को केवल कमलै देषि परत है तैसे गृहकूप मे जे पड़े हैं तिनको केवल घरै देखि पड़त है इहां कमल के प्रफुल्लित होए से भ्रमर छुट्टी पावत है इहां प्रभु कृपाकरि जब निकालै तब छुट्टी पावै ॥ ४ ॥ रसाल प्रिय बचन सुनत मात्र अति सय दयाल जे श्री राम ते जागे जंजाल भागत भए औ अनेक दुःखन के समूहन के टारत भए गोसाईं जी कहत हैं कि दास मुखारविंद देषि कै अति अनंद भए तातें माया के परम मंद भारे भ्रम फंद छूटे । ५ ॥ ३८ ।

मूल । बोलतअवनिपकुमारठाढ़ेन्टपभवनद्वार रूपसीलगुनउदारजागहुमेरेप्यारे । बिलषितकुमुदिनिचकोरचक्रवाकहरष भोर करतसोरतमचरखगगुंजतअलिन्यारे ॥ १ ॥ रुचिरमधुरभोजनकरिभूषनसजिसकल अंगसंगअनुजबालकसबबिबिधिबिधि

सँवारे । करतलगहि ललितचापभंजनरिपुनिकरदाप कटित टपटपीत तूनसायकअनियारे ॥ २ ॥ उपवनमृगयाविहारकारनगवनेकृपाल जननीमुखनिरषिपुन्यपुंजनिजविचारे । तुलसिदाससंगलीजैजानिदीनअभैकीजै दीजैमतिविमलगावैचरितवरतिहारे । ३ ॥ ३९ ।

टी० । राज भवन के दरवाजे पर राजन के बालक ठाढ़े भए बोलत हैं अर्थात् तुह्मारे जागिवे की प्रत्यसा देखत हैं हे रूपशील गुनउदार मेरे प्यारे जागऊ भोर भए ते कोंई औ चकोर विलखात हैं औ चक्रवाक कों हरष है मुरगा औ और पच्छी शोर करत हैं और भ्रमर न्यारे गुंजार करत हैं एतना सुनि जागे यह शेष है १ अनुज औ बालक सब जे विविधि विधि सँवारे भए हैं तिनके सङ्ग सुंदर मधुर भोजन करिके औ सकल अँगन मे भूषन औ कटि देश मे पीतपट औ तरकस चोखे सायक युक्त सजि के औ रिपु समूहन के अहँकार भंजन करनिहारा सुंदर चापहस्ततल मे गहि के उपवन मे सिकार खेलिवे के हेतु कृपाल गवने जननी ने मुख देखि के अपने पुन्य का समूह विचारा कृपाल कहिवे को भाव मानस रामायन मे स्पष्ट है ॥ जेमृगरामबानकेमारे । तेतनुतजिसुरलोकसिधारे ॥ गोसाईंजी कहत हैं कि हम को संग लीजे औ दीन जानि के अभै कीजे औ निर्मल मति दीजे जाते तेहारे श्रेष्ठ चरित्रन कों गावैं इहां गोसांईजू आवे समे देहाध्यास भूलि प्रत्यक्ष सम कहे ॥ ३९ ॥

रागनट । खेलनचलिऐआनदकंद सखाप्रियनृपद्वारठाढ़े विपुलबालकबृंद ॥ १ ॥ तृषिततुम्हरेदरसकारनचतुरचातकदास बपुषबारिदबरषिछबिजलहरऊलोचनप्यास ॥ २ ॥ बंधुबचनबिनीत सुनिउठेमनऊकेहरिबाल ललितलघुसरचापकरउरनयनबाऊबिसाल ॥ ३ ॥ चलतपदप्रतिबिंबराजतअजिरसुषमापुंज प्रेमबसप्रतिचरनमहिमानोदेतिआसनकंज ॥ ४ ॥ निरषिपरमबि

विचसोभाचकितचितवहिँमात हरषविवसनजातकहिनिजभ
वनविहरऊतात ॥ ५ ॥ देषितुलसीदासप्रभुछविरहेसवपलरो
कि थकितनिकरचकोरमानऊसरदइंदुविलोकि । ६ ॥ ४० ।

टी० । सषा औ प्रिय जे बालकन के अनेक जुत्थैं ते न्रप द्वार में खड़े हैं वा सखा औ प्रिय औ बालकन के अनेक युत्थैं न्रप द्वार मे खड़े हैं तुह्मारे दरस के कारन चतुरदास रूप चातक जे त्रिषित हैं तिनको स-रीर रूप मेघ तें छवि रूप जल बरषि कै नेचन को प्यास हरऊ ॥ २ विनीतनम्र केहरिबालक कहैं सिंघ को बालक ॥ ३ ॥ परम शोभा पुंज जो आंगन है तेहि मे चलत संते पद को परिछाहीं शोभति है सो परिछाही नही है मानो प्रेम बस चरण प्रति पृथ्वी कम लन के आसन देति है ॥ ४ ॥ हर्ष के विशेष बस हैं ताते नहीं कहिजात है कि हे तात निज भवन मे विहरऊ अर्थात बाहर न जाऊ ॥ ५ ॥ गोसाईंजी कहत हैं कि प्रभु छवि देषि कै सब पलक रोकि रहे मानो चकोरन के समूह सरद पूनो के चंद को देषि थ-कित भए । ६ ॥ ४० ।

मू० । विहरतअवधवीथिन्हराम संगअनुजअनेकसिसुनवनीलनीरद
स्यामतरुनअरुनसरोजपदवनिकनकमयपदचान पीतपटकटि
तूनवरकरललिततघुधनुवान ॥ २ ॥ लोचननिकोलहतफलछ
विनिरषिपुरनरनारि बसततुलसीदासउरअवधेसकेसुतचारि
। ३ ॥ ४१ ।

टी० । नवीन स्याममेघसमस्याम श्रीराम अनुज औ अनेक शिशुन के संग अवधि की गलिन मे विहरत हैं ॥ १ ॥ तरुण जो लालक-मल तद्वत चरण हैं तामे सुवर्ण मयो पनहीं बनी है अर्थात पहिरे हैं पीतपट औ तरकस कटि मे है श्रेष्ट करनि मे सुंदर छोटे धनुष औ बान है ॥ २ ॥ लोचनइ० सु० । ३ ॥ ४१ । करतलसोहतबानधनु हिया । यहपदक्षेपक है ताते न लिखा

मूल । जैसेरामललिततैसेलोनेलषनलालु तैसेईभरतसीलसुषमास नेहनिधितैसईसुभग्रसंगसत्रुसालु॥ १ ॥ धरेंधनुसरकरकसेक टितरकसीपीरेपटओढेचलैंचारुचालु अंग अंगभूषनजरायकेज गमगतहरतजनकेजीकोतिमिरजालु॥ २ ॥ खेलतचौहटाघाट बीथीबाटकनिप्रभुसिवसुप्रेममानससरालु सोभ दानदैदैसन मानतजाचकजनकरतलोकलोचननिहालु ॥ ३ ॥ रावनदुरि तदुखदलैसुरकहैंआजुअवधसकलसुषकोसुकालु तुलसोसरा हैंसिद्धसुकृतकौसल्याजूकेभूरिभागभाजनभुआलु । ४ ॥ ४२

टी० । ललित सुंदर लोने सुंदर शील सुखमा सनेह निधि सील औ परम सोभा औ स्नेह के समुद्र शत्रुशाल शत्रुहनजी ॥ १ ॥ तरकसी तरकस जराय के जड़ाऊ के तिमिरजाल अंधकार समूह ॥ २ शिवजीके सुंदर प्रेम रूप मानससर के हंस जो प्रभु हैं सो चौहटा औ घाट गली औ फुलवारिन मे खेलत हैं औ लोक के लोचन रूप जाचक जन के सोभा दान दै दै के सनमानत है औ निहाल करत हैं ॥ ३ ॥ देवता कहत हैं कि अवध मे सकल सुख को सुकाल है पर रावन पाप रूप दुख को आजु औ मारैं भाव अवध के सुख मे न भूलैं हमारे दुख को देखि सीघता करै वा देवता कहत हैं कि आजु कहैं या समै में रावन पाप रूप जो दुख है ताको मारैं तो अवध मे सकल सुख को सुकाल होय भाव फेर दुकाल का भै न रहिजाय गोसांई जी कहत हैं कि बड़े भाग्य के पात्र जो महाराज दशरथ औ कौशल्या जू तिन के सुकृत को सिद्ध सराहत हैं ॥ ४ ॥ ४२ ॥

मू० । रागललित । ललितललितलघुलघुधनुसरकरतैसितरकसिक टिकसेपटपिअरे ललितपनहिपांयपैंजनीकिंकिनिधुनिसुनिसु षलहैमनुरहैनितनियरे ॥ १ ॥ पहुंचीअंगदचारुहृदयपदिक हारकुंडलतिलकछबिगड़ोकबिजियरेसिरसिटेपारोलालनी रजनयनबिसालसुंदरबदनठाढेसुरतरुसियरे ॥ २ ॥ सुभगस

कलअंगअनुजबालकसंगदेषेनरनारिरहैज्योंकुरंगदियरे षे
लतअवधखोरिगोलीभौंराचकडोरिमूरतिमधुरबसैतुलसीके
हियरे ॥ ३ ॥

टी० । ललित० ई सु० ॥ १ ॥ अंगद बिजायठ पदिक धुक धुकी हार माला वा सात पदिक के माला का नाम पदिक हार है सिर सिटे पारे लाल शिर मे लाल टोपी है नीरज कमल। सुरतरु सियरे कल्पवृक्षकेछायामे ॥ २ ॥ ज्यौं कुरंग दियरे जैसे मृगा दीपककोदेखिकैसंका ॥ मृग तो गान सुनि मोहित होत है दीपक तें कैसे लिखें उत्तर ॥ ब्याधादीपकबारिकैकुछगान। करत हैं तब मृगा उड़ां आवत है यह प्रसिद्ध है चकडोरी चकई ॥ ३ ॥
॥ ४३ ॥

मू० । छोटिअैधनुहिआपनहिआपगनिछोटीछोटिअैकछौटीकटि
छोटिअैतरकसी लसतझँगुलीझीनोदामिनिकोछबिछीनोसुं
दरबदनसिरपगिआजरकसी। बयअनुहरतबिभूषनबिचित्रअं
गजोहैजियआवतिसनेहकीसरकसी मूरतिकीसूरतिकहीन
परैतुलसीपैजानैसोईजाकेउरकसकैकरकसी ॥ २ ॥ ४४ ॥

टी० । कछौटी कछनी ॥ १ ॥ अवस्था के अनुहार बिचित्र भूषण अंग मे हैं देखिवे तें जिय मे स्नेह की प्रबलताई आवति है तुलसी पै मूरति की सूरति नही कहि परै है जाके हृदय मे कड़क ऐसी कसकै है अर्थात् मूरति सोई जानै ॥ २ ॥ ४४ ॥

मू० । रागटोड़ी । रामलषनएकओरभरतरिपुदमनलालएकओरभ
ए सरजुतीरसमसुषदभूमिथलगनिगनिगोइआंटिलये ॥
॥ १ ॥ कंदुककेलिकुसलहयचढ़िचढ़िमनकमकसिठकिठो
किखये करकमलनिबिचित्रचौगानैखेलनलगेखेलरिझये ॥
॥ २ ॥ व्योमबिमाननिबिबुधबिलोकतखेलकपेषकछांहछये
सहितसमाजसराहिदसरथहिबरषतनिजतरुकुसुमचये ॥ ३ ॥

एकलैबढ़तएकफेरतसबप्रेमप्रमोदबिनोदमये एककहतभइ
हालरामजूकीएककहतभइयाभरतजये ॥ ४ ॥ प्रभुबकसतग
जबाजिबसनमनिजयधुनिगगननिसानहये पाइसखा सेवकजा
चकभरिजीवनहूसरेद्वारगये ॥ ५ ॥ नभपुरपरतिनिछावरिज
हँतहँसुरसिद्धनिबरदानदये भूरिभागअनुरागउमगिजेगावत
सुनतचरिततनितये ॥ ६ ॥ हारेहरषहोतहियभरतहिजिते
सकुचिसिरनयननए तुलसीसुमिरिसुभावसीलसुकृतीतेइजेए
हिरंगरए ॥ ७ ४५ ॥

टी० । राम दू० सु० ॥ १ ॥ गेंदा के खेल मे जे कुशल हैं ते घोड़न पर चढ़ि चढ़ि कै मन कों ठोकि ठोकि मजबूत करि करि के खड़े भए ठोंकि ठोंकि मजबूत करिबे को यह भाव कि हम हारैंगे नहीं अवश्य जीतैं गे अस निश्चै करि करि वा मन को फेरि फेरि के अर्थात मिलाप छोड़ि छोड़ि के ताल ठोंकि ठोंकि के षड़े भए वा मन भरि घोड़न को कसि कसि के याल ठोकि ठोकि के चढ़िं चढ़ि खड़े भए हस्त कमलन मे बिचित्र दण्डा है रिझावन वाले खेल खेलन लगे यह खेल या भांति ते खेला जात है दूनो ओर गोइंया खडे होत हैं बीच मे एक सीवां बनावत हैं जमीन मे गेंदा को धरि घोड़े पर से दंडा मारि मारि के गेंदा को सीवा के ओर बढ़ावत हैं औ दूसरे ओर से दंडा मारि मारि के गेंदा को फेरत हैं जेहि ओर से सोवां पार होय तेहि की हाल होय अर्थात् जीत होय ॥ २ ॥ आकाश तें बिमानन पर देवता देखत हैं खेलने वाले और देखने वालों की छाया छाय रही वा खेलने वालों पर देखनेवालों की छाया छाय रही वा खेलने वालों को छाया सम देखने वाले अर्थात् देवता छाजे समाज सहित राजा दशरथ को सराहि के अपना तरु जो कल्पवृक्ष ताको पुष्प समूहैं बर्षत भए ॥ ३ ॥ सब प्रेम आनन्द औ कौतुक मैजे हैं तिन मे से एक गेंदा कों लै बढ़त औ एक रोकि कै फेरत

एक कहत है कि राम जू की जीत भई औ एक कहत हैं कि भैया भरत जीते ॥ ४ ॥ हये कहैं हने अर्थात् बजाए ॥ ५ ॥ जहं तहं पुर तें औ आकाश तें नेछावरि परति है अर्थात् आकाश तें देवता औ पुर तें पुरबासी नेवछावर करत देवता औ सिद्ध बरदान देत भए अनुराग से उमगि के जे ए चरित नित्य सुनत गावत हैं तिन के बड़े भाग हैं ॥ ६ ॥ सिरनैननएसिरऔनैननीचेकेनबावतभएरएकहैंरंगे ॥ ७ ॥ ४५ ॥

मू० । खेलिखेलिसुखेलनिहारे उतरिउतरिचुचुकारितुरंगनिसादरजाइजोहारे ॥ १ ॥ बंधुसखासेवकसराहिसनमानिसनेहसंभारे दिएबसनगजबाजिसाजिसुभसाजिसुभांतिसंवारे ॥ ॥ २ ॥ मुदितनयनफलपाइगाइगुनसुरसानंदसिधारे सहितसमाजराजमंदिरकहंरामराउपगधारे ॥ ३ ॥ भूपभवनघरघरबसंडकल्यानकोलाहलभारे निरखिहरषिआरतीनिछावरिकरतसरीरबिसारे ॥ ४ ॥ नितनयेमंगलमोदअवधसबबिधिसबलोगसुखारे तुलसीतिन्हसमतेउजिन्हकेप्रभुतेप्रभुचरितपियारे ॥ ५ ॥ ४६ ॥

टी० । सुंदर खेलने वारे खेल खेलि के ॥ १ ॥ बंधु सखा सेवक कों सराहि सनमानि के फिरि सनेह को सम्हारे अर्थात् सनेह मे आप जो बिह्वल ह्वै गए रहे ताको सम्हारे पुनि बसन औ घोड़ा हाथी साजि कै औ सुंदर भांति ते संवारे जे सुभ साज भाव सुंदर पोसाक ते दिए वा कल्यान साजि के सुंदर भांति ते सँवारत भए औ बसनादि दिए वा सनेह सम्हारे यह सब दिए भाव जेहि की जेतनी प्रीति तेतनी दिए वा सनेह को सम्हारे भए जो बंधु आदि हैं तिन कों सराहि सनमानि कै बसनादि दिए सनेह सम्हारे भए कहिबे को यह भाव कि सनेह को न सम्हारैं तो देहाध्यास रहित ह्वै जाहिँ ॥ २ ॥ मुदित इ० सु० ॥ ३ ॥ भूपति के भवन मे

औ घर घर मे कल्यान को घमंड है अर्थात् कल्यान पूरि रहा है वा कल्यान को अहंकार है ॥ ४ ॥ गोसांई जी कहत हैं कि तिन्ह अवध बासो सम तेऊ हैं जिन्ह के प्रभु तें प्रभु का चरित पिआरा है ॥ ५ ॥ ४६ ॥

मू० । रागसारंग । चहतमहामुनिजागजयो नीचनिसाचरदेतदुस
हदुषकृसतनतापतयो ॥ १ ॥ सापेपापनयेनिदरतखलतबयह
मंचठयो बिप्रसाधुसुरधेनुधरनिहितहरिअवतारलयो ॥ २ ॥
सुमिरतश्रीसारंगपानिछनमेंसबसोचुगयो चलेमुदितकौसिक
कोसलपुरसगुननिसाथदयो ॥ ३ ॥ करतमनोरथजातपुलकि
प्रगटतआनंदनयो तुलसीप्रभुअनुरागउमगिमगमंगलमूलभ
यो ॥ ४ ॥ ४७ ॥

टी० । महामुनि जे बिस्वामित्र जू ते यज्ञ औ जय दोऊ चाहत हैं महामुनि कहिवे को यह भाव कि तप बल याही देह मए क्षत्री तें ऋषि पति अस कोऊ मुनि नही भयो नीच निसाचर दुःसह दुःख देत हैं तातें तन तापन ते तयो औ क्षम भयो ॥ १ ॥ अब बिस्वामित्र जू का बिचार कहत हैं शाप देइवे मे पाप है औ नवताई किए मे खल निरादर करत है अस बिचारि कै तब यह मंत्र ठान्यो कि बिप्रादि के हित हरि अवतार लियो है इहां और नाम न कहे हरिही कहे ताको यह भाव कि या काल मे अपना दुःख हराइवे पर दृष्टि है अर्थात् हरताति हरिः ॥ २ ॥ सारंग पानि कहिवे को यह भाव कि सारंग अस धनुष हाथ मे है तो क्यो न हमारे शत्रु को नाशैं गे सगुननि साथ दयो कहिले को यह भाव कि राह भरि सगुन होत आयो ॥ ३ ॥ पुलकि करि कै मनोरथ करत जात हैं औ नयो जो कबहूं न भयो आनंद सो प्रगटत हैं गोसांई जी कहत हैं कि प्रभु अनुराग के उमग करि कै मग मंगल मूल भयो भाव जबताई यज्ञ कै ओर घर मे लगे रहे तबताई न भयो

औ प्रभु के ओर चलते राह मे भयो आगे क्या जाने केतना होय गो ॥ ४ ॥ ४७ ॥

मू० । आजुसकलसुकृतफलपाइहौं सुखकीसीवअवधिआनदकीअ
वधबिलोकिहौजाइहौं ॥ १ ॥ सुतहिसहितदसरथहिदेषि
हौंप्रेमपुलकिउरलाइहौं रामचन्द्रमुषचन्द्रसुधाछबिनयनच
कोरनिप्याइहौ ॥ २ ॥ सादरसमाचारन्रुपबूझिहैहौंसबक
थासुनाइहौं तुलसीह्वैकृतकृत्यआश्रमहिरामलषनलैआइ
हौं ॥ ३ ॥ ४८ ॥

टी० । अब विश्वामित्र जी को मनोरथ कहत हैं सुख की सीमा औ आनन्द की सीमा कैसी जो अयोध्या जी हैं तिन कों जाय मैं देखि हौं ॥ १ ॥ श्री रामचंद्र के मुख रूप चन्द्र को जो छबि रूप अमृत है ताकों नैन रूप चकोरन कों पिआइ हौं ॥ २ ॥ सादर इ० सु० दो० । बहुबिधिकरतमनोरथ जातनलागीबार । करिमज्जनसरजूज ल गएभूपदरबार ॥ चौ० । मुनिआगमनसुनाजबराजा । मिलनगए लैबिप्रसमाजा ॥ करिदंडवतमुनिहिसनमानी । निजआसनबैठारि न्हिआनी ॥ चरनपखारिकीन्हअतिपूजा । मोसमआजुधन्यनहिदूजा बिबिधिभांतिभोजनकरवावा । मुनिवरहृदयहरषअतिपावा ॥ पुनिच रननमेलेसुतचारी । रामदेषिमुनिदेहबिसारी ॥ भयेमगनदेखतमु खसोभा । जनुचकोरपूरनशशिलोभा ॥ इहां यतनी कथा छोडि दिए प्रसंग मिलाइबे हेतु हम लिखि दिआ ॥ ३ ॥ ४८ ॥

मू० । रागनट । देषिमुनिरावरेपदआजु भयोप्रथमगनतीमैअबतहांज
हांलौसाधुसमाजु ॥ १ ॥ चरनबंदिकरजोरिनिहोरतकहिय
कृपाकरिकाजुमेरेकछुनअदेयरामबिनुदेहगेहसबराजु ॥ २ ॥
भलीकहोभूपतितिभुअनमैकोसुकृतीसिरताजु तुलसीरामज
नमतेजनिअतसकलसुकृतकोसाजु ॥ ३ ॥ ४९ ॥

टी० । देखि इ० पद सुगम ॥ ४९ ॥

मू० । राजनरामलषनजोदीजै जसरावरोलाभढोठनिऊमुनिसना थमबकीजै ॥ १ ॥ डरपतह्रौसांचेऊसनेहबससुतप्रभावबिनु जाने बूझियेवामदेवअरुकुलगुरुतुमपुनिपरमसयाने ॥ २ ॥ रिपुरनदलिमषराषिकुसलअतिअलपदिननिघरऐहैं तुलसि दासरघुबंसतिलककीकविकुलकीरतिगैहैं ॥ ३ ॥ ५० ॥

टी० । राजन इ० पद सुगम ॥ ५० ॥

मू० । रहेठगिसेन्टपतिसुनिमुनिबरकेबैन कहिनसकतकछुरामप्रेम बसपुलकगातभरेनीरनैन । गुरुवसिष्टसमुझायकह्यौतबहिय हरषानेजानेसेषसयन सौंपेसुतगहिपानिपांयपरिभूसुरउर चलेउमगिचयन ॥ २ ॥ तुलसीप्रभुजोहतपोहतचितसोहत मोहतकोटिमयन मधुमाधवमरतिदोउसंगमानोदिनमनिग मनकियोउत्तरअयन ॥ ३ ॥ ५१ ॥

टी० । रहेठगि सु० ॥ १ ॥ बिस्वामित्र जू बैन कहैं आनन्द से उमगि चले ॥ २ ॥ गोसांई जी कहत हैं कौ कोटि काम के मोहत जो प्रभु सोभत हैं सो देखत मात्र चित्त कों पोहि लेत हैं अर्थात् अपने मे लगाइ लेत है मानो चैत्र बैसाख रूप दोऊ मूरति संग लै बिस्वामित्र रूप सूर्य उत्तर दिसा को गवन कियो भाव चैत्र बैसाख पाय सूर्य अति प्रताप युक्त होत हैं तैसे इन दोऊ भैयन को पाय बिस्वामित्र जू भए ॥ ३ ॥ ५१ ॥

मू० । रागसारंग । रिषिसंगहरषिचलेदोउभाई पितुपदबंदिसीस लियोआयसुसुनिसिषआसिषपाई ॥ १ ॥ नीलपीतपाथोजब रनवपुवयकिसोरबनिआई सरधनुपानिपीतपटकटितटकसेनि षंगबनाई ॥ २ ॥ कलितकंठमनिमालकलेवरचंदनषौरिसु हाई सुंदरबदनसरोरुहलोचनमुखछबिबरनिनजाई ॥ ३ ॥ पल्लवपंषसुमनसिरसोहतक्योंकहौवेषलोनाई मनोमूरतिध रिउभयभागभईत्रिभुअनसुंदरताई ॥ ४ ॥ पैठतसरनिसिल

निचढिचितवतषगम्हगवनरुचिराई सादरसभयसप्रेमपुलकि मुनिपुनिपुनिलेतबोलाई ॥ ५ ॥ एकतीरतकिहतीताडकाविद्याबिप्रपढ़ाई राष्यौजन्नजतिरजनीचरभइजगबिदितबड़ाई ॥ ७ ॥ चरनकमलरजपरसिअहल्यानिजपतिलोकपठाई तुलसिदासप्रभुकेबूभेमुनिसुरसरिकथासुनाई ॥ ७ ॥ ५२ ॥

टी० । पिता की सिच्छा सुनि आज्ञा शिर धरि लिए फिर पद कों बंदि आशिष पाइ कै ऋषि के संग हरषि कै दोऊ भाई चले ॥ १ ॥ श्याम पीत कमल के समान सरीर के वर्ण हैं औ किशोर अवस्था बनि के आई अर्थात् भली भांति आई है बान धनुष हाथ मे है औ कटि देश मे पीत पट है औ तामे तरकस बनाय कै कसे है ॥ २ ॥ कंठ मे मणि माल शोभित है औ सरीर मे सुंदर चंदन की खौरि है सुंदर मुख औ कमल सम लोचन हैं मुष की छवि बरनी नहीं जाति है ॥ ३ ॥ अपर पद सु० ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ ॥ ७ ॥ ५२ ॥

मू० । रागनट । दोउराजसुवनराजतमुनिकेसंगनषसिषलोनेलोने बदनलोनेलोयनदामिनिवारिदवरबरनअंग॥ १ ॥सिरसिसिषासुहाईउपवीतपीतपटधनुसरकरकसेकटिनिषंगमानोमखरुजनिसिचरहरिवेकोसुतपावककेसाथपठयेपतंग ॥ २ ॥ करतछांहघनबरषैसुरसुमनछबिबरणतअतुलितअनंग तुलसीप्रभुविलोकिमगलोगषगम्हगप्रेममगनरंगेरूपरंग॥ ३ ॥५३ ॥

टी० । लोने सुंदर लोयन नेत्र दामिनि वरण अंग श्री लक्ष्मण जी को औ मेघ बरण अंग श्री राम जी को है ॥ १ ॥ मानो मख के रोग रूप निशाचर हरिवे को अग्नि के साथ पुत्र जो अश्वनी कुमार तिन को सूर्य पठए हैं इहा पावक विश्वामित्र जू हैं अश्वनी कुमार रूप दोऊ भाई हैं सूर्य चक्रवर्त्ती महाराज हैं ॥ २ ॥ मेघ छांह करत हैं देवता फूल बर्षत हैं औ अनेक अनंग सम छवि बरनत हैं वा छबि बरनते मे काम नहीं तुलित होत है वा अतुलित

जो छबि ताको काम बरनत है ॥ ३ ॥ ५३ ॥

मू० । रागकल्यान । मुनिकेसंगबिराजतबीर काकपक्षधरकरकोदं डसरसुभगपीतपटकटितूनीर ॥ १ ॥ बदनइंदुअंभोरुहलो चनस्यामगौरसोभासदनसरीर पुलकतरिषिअवलोकिअमित छबिउरनसमातप्रेमकीभीर ॥ २ ॥ खेलतचलतकरतमगकौ तुकबिलमतसरितसरोवरतीर तोरतलतासुमनसरसीरुहपि यतसुधासमसीतलनीर ॥ ३ ॥ बैठतबिमलसिलनिबिटपनि तरपुनिपुनिबरनतछांहसमीर देषतनटतकेकिकलगावतमधु पमरालकोकिलाकीर ॥ ४ ॥ नयननिकोफललेतनिरषिखग खगसुरभीब्रजबधूअहीर तुलसीप्रभुहिदेतसबआसननिजनि जमनम्टदुकमलकुटीर ॥ ५ ॥ ५४ ॥

टी० । काकपक्ष जुलफ को दंड धनुष तू नीर तरकस ॥ १ ॥ इंदु चंद्रमा अंभोरुह कमल ॥ २ ॥ सर सीरुह कमल ॥ ३ ॥ नाचत जो मोर हैं औ सुंदर गावत जो भ्रमर हैं औ हंस कोकिल सुआ जे हैं तिन कों देषत हैं ॥ ४ ॥ खग पक्षी गौ औ खगियन के रहै वाली जो स्त्री औ अहीर नयननि को फल लेत हैं गोसाईं जी कहत हैं कि सब प्रभु को अपने अपने मन रूप कुटी मे कोमल कमल को आसन देत हैं भाव अवर आसन को कठोर जानि अस भावना करत हैं ॥ ५ ५४ ॥

मू० । रागकान्हरा । सोहतमगमुनिसंगदोउभाईतरुनतमालचारु चंपकछबिकबिसुभायकहिजाई ॥ १ ॥ भूषनबसनअनुहरति अंगनिउमगतिसुंदरताई बदनमनोजसरोजलोचननिरही हैलोभाइलोनाई ॥ २ ॥ अंसनिधनुसरकरकमलनिकटिक सेहैनिषंगबनाई सकलभुवनसोभासरबसलघुलागतनिरखि निकाई ॥ ३ ॥ महिम्टदुपथघनछांहसुमनसुरबरषिपवनसु षदाई जलथलरुहफलफूलसलिलसबकरतप्रेमपहुनाई॥४॥

सकुचसभीतबिनीतसाथगुरुबोलनिचलनिसुहाई षगम्रगबि
चित्रबिलोकत बीचबिचलसतललितलरिकाई ॥ ५ ॥ बिद्या
दईजानिविद्यानिधिबिद्याह्नलहीबड़ाई ख्यालदलीताडकादे
षिरिषिदेतअसीसअघाई ॥ ६ ॥ बूझतप्रभुसुरसरिप्रसंगक
हिनिजकुलकथासुनाईगाधिसुअनमनेहसुषसंपतिउरआस्र
मनसमाई ॥ ७ ॥ बनबासीबडुजतीजोगिजनसाधुसिद्धिसमु
दाई पूजतपेषिप्रीतिपुलकततननयनलाभलुटिपाई ॥ ८ ॥
मषराष्योखलदलदलिभुजबलबाजतबिबुधबधाईनितपथचरि
तसहिततुलसीचितबसतलषनरघुराई ॥ ९ ॥ ५५ ॥

टी० । सुंदर तरुण तमाल के वृक्ष सम श्री रघुनाथ की औ चंपक सम औ लक्ष्मण की छवि यह कबि सुभाव ते कहि जाति है कवि सुभाव कहिवे को यह भाव कि प्रायः जो न घटै सो घटावना कबिन का सुभाव होत है ॥ १ ॥ अंगनि के अनुरूप भूषन बसन है अर्थात् श्री राम जी को पीत बसन औ पीत मणि आदि को भूषन है औ श्री लक्ष्मण जी को नील बसन औ नील मणि आदि को भूषण है औ सुंदरताई उमगति है औ मुखन पर काम की नैनन पर कमलन की शोभा लोभाय रही है ॥ २ ॥ अंमन कहैं कांधन पर सरबस कहैं सब ॥ १ ॥ पृथ्वी कोमल पथ से मेघ छाया से देवता फूल बरषि कै पवन सुष दाई से अर्थात् सीतल मंद सुगंध बहि के जल के वृक्षस्थल के वृक्ष फल फूल से औ सलिल सब से अर्थात् आत्म निवेदन से प्रेम पूर्व कपट नाई करत हैं ॥ ४ ॥ गुरू के साथ मे सकुचता सभीतता औ नम्रता युक्त बोलनि औ चलनि सोहाति है औ बिचित्र पक्षी म्रग जो देखत हैं सो बीच बीच मे सुंदर लरिकाई लसत है ॥ ५ ॥ खेलही मे ताड़का कोदल ताको देषि कै ऋषि अघाय के असीस देत भए औ बिद्या निधि जानि बिद्या दई भाव बिद्यान के रहिवे को स्थान एही है बिद्या ने

भी बड़ाई लही भाव विद्या निधि जो सोऊ हम को सौखे यह बड़ाई लही पहिले ताड़का का बध है फिर विश्वामित्र का विद्या देना है ताते पद का यहि भांति अन्वय किया ॥ ६ ॥ प्रभु गंगाजी की कथा बूझत भए ताको कहि के विश्वामित्र जू अपने कुल की कथा सुनाई बालकाण्ड वाल्मीकीय रामायण मे विश्वामित्र के कुल की कथा लिखी है विस्तर भय तें इहां नही लिषा विश्वामित्र जी को जो सनेह औ सुख रूप सम्पति है सो हृदय रूप आश्रम मे नहीं समाति है ॥ ७ ॥ वानप्रस्थ ब्रह्मचारी औ सन्यासी और अष्टांग योग साधन वारे जे जन औ साधु अर्थात् पर काज साधन कर निहारे औ सिद्ध अर्थात् जो साधन करि चुके हैं तिन की समुदाय देखि के पूजत हैं औ प्रीति तें तन पुलकत हैं औ नैनन ने लाभ को लूटि पाई है ॥ ८ ॥ बाजत विबुध बधाई देवतन की बधाई बाजत है ॥ ९ ॥ ५५ ॥

मू० । मंजुलमंगलमयब्रह्मढोटामुनिमुनितियमुनिसिसुविलोकिकहै मधुरमनोहरजोटा ॥ १ ॥ नामरूपअनुरूपवेषबयरामलषनलाललोने इन्हतेंलहीहैमानोघनदामिनिदुतिमनसिजमरकतसोने ॥ २ ॥ चरनसरोजपीतपटकटितटतूनतीरधनुधारी कैहरिकंधकामकरिकरबरविपुलबाहुबलभारी ॥ ३ ॥ दूषनरहितसमयसमभूषनपाइमुअंगनिसोहै नवराजीवनयनपूरनबिधुबदनमदनमनमोहै ॥ ४ ॥ सिरनिसिषंडसुमनदलमंडनबालसुभायबनाये केलिअंकतनुरेनुपंकजनुप्रगटतचरितचुराये ॥ ५ ॥ मषराषवेलागिदसरथसोमागिआश्रमहिआने प्रेमपूजिपाहुनेप्रानप्रियगाधिसुअनसनमाने ॥ ६ ॥ साधनफलसाधकसिद्धनिकेलोचनफलसबहीके सकलसुकृतफलमातुपिताकेजीवनधनतुलसीके ॥ ७ ॥ ५६ ॥

टी० । सुंदर मंगल मय ब्रह्म बालक हैं मंजुल मंगल कहिबे को

यह भाव कि जेहि केनाम लेवे ते अमंगल नाश जात है मुनि औ मुनि की पत्नी औ मुनि के बालक कोमल मनोहर जोड़ी देखि के कहत हैं ॥ १ ॥ नाम औ रूप योग्य वेष औ अवस्था से औ राम लषन अति लोने हैं मानो मेघ दामिनि काम मरकत मणि औ सोना ने इनही तें छबि लही है ॥ २ ॥ कमल सम चरण है कटि देश मे पीत पट औ तरकस औ बान धनु धारन किए हैं सिंह सम कांध हैं काम रूप हाथी के श्रेष्ठ सुंड सम विशाल भुजा औ पराक्रम भारी है ॥ ३ ॥ दूषन रहित जे समय सम भूषण ते सुअंगनि पाय सोभत हैं दूषण रहित कहिवे को यह भाव कि बहुत मणि दोष सहि तो होत हैं नवीन कमल सम नेत्र हैं पूर्ण चंद्र सम मुख है सो मदन को मन मोहत है ॥ ४ ॥ शिर पर मोरपंख औ फूल दल को भूषण बाल सुभाय ते बनाए हैं खेल के चिन्ह जो तनु मे रेनु औ पंक सो मानहु चोराए चरित को प्रगटत है भाव बिश्वामित्र जी को जो आंख बचाय के खेले हू देहैं ताकों प्रगटत हैं ॥ ५ ॥ बिश्वामित्र जू यज्ञ राषिवे के हेतु चक्रवर्ती महाराज सों मांगि के आश्रम मे ले आए प्रान ते प्रिय जो पाहुन दोउ भाई तिन्ह कों प्रेम ते पूजि कै सन्मानत भए ॥ ६ ॥ साधन दू० सु० ॥ ७ ॥ ॥ ५६ ॥

मू० । रागरूहव । रामपदपदुमपरागपरी ऋषितियत्यागितुरतपाहनतनछबिमयदेहधरी ॥ १ ॥ प्रबलपापपतिसापदुसहदवदारुनजरनिजरीकृपासुधासींचीबिबुधवेलिंज्यौफिरिसुषफरनिफरी॥ २ ॥ निगमअगममूरतिमहेसमतियुवतिवरायवरी सोइमूरतिभइजानिनयनपथएकटकतेनटरी ॥ ३ ॥ बरनतहृदयसरूपसीलगुनप्रेमप्रमोदभरी तुलसिदासअैसेकेहिआरतकीआरतिप्रभुनहरी॥ ४ ॥ ५७ ॥

टी० । पराग धूरि पाहन पाषान ॥ १ ॥ प्रबल पाप से जो पति

शाप रूप दुःसह अग्नि तेहि करि कठिन जानि से जो जरी रही सो कृपा रूपी अमृत से सोंची गई फेरि कल्पलता के समान सुख रूप फल नि से फरो। पाद्मे गच्छतस्तस्यरामस्यपादस्पर्शान्महाशिला काचिद्योषाभवत्सद्योविस्मितंमुनिरब्रवीत्। शापदग्धपुराभवीरामशक्रापराधतः अहल्याख्याशिलाजन्मेशनलिंगोकृतःस्वराट् त्वदंघ्रिस्पर्शनात्तस्यैशापान्तंप्राहगोतमः तत्माद्दियंतेपदाजस्पर्शाच्छुद्धाभवत्प्रभो॥ २॥ जो मरति बेद कों अगम अर्थात् बरनन मे औ महेश की मतिरूप युवती ने चुनि कै बरी है बराय बरी कहिवे को यह भाव कि विष्णु नृसिंह बामनादि को तजि कै बरी सोई मूरति नयन गोचर भई जानिए कटक ते नटरो ॥ ३ ॥ रूप शील गुण के हृदय मे आनत भाव प्रेम औ आनंद मे भरत भई गोसाईं जी कहत हैं किप्रभु यहि प्रकार ते केहि आरत की आरति नहीं हरी हैं भाव सब की हरी है ॥ ४ ॥ ५७ ॥

मू० । परतपदपंकजरजनिषिरवनी भईहैप्रगटअतिदिव्यदेहधरिमानोत्रिभुवनछविछवनो ॥ १ ॥ देषिबड़ोआचरजपुलकितनकहतमुदितमुनिभवनो जोचलिहैरघुनाथपयादेसिलानरहिहै अवनो ॥ २ ॥ परसिजोपायपुनीतसुरसरीसोहैतीनिपथगवनी तुलसिदासतेहिचरनरेनुकीमहिमाकहैमतिकवनो ॥ ॥ ३ ॥ ५८ ॥

टी० । छवनी कन्या ॥ १ ॥ मुनि भवनी मुनि पत्नी ॥ २ ॥ तीनि पथ स्वर्ग मर्त्य पाताल लोक ॥ ३ ॥ ५८ ॥

मू० । भूरिभागभाजनभई रूपरासिअवलोकिबंधुदोउप्रेमसुरंगरई ॥ १ ॥ कहाकहैकेहिभांतिसराहैनहिकरतूतिनई बिनुकारनकरुनाकररघुबरकेहिकेहिगतिनदई ॥ २ ॥ करिबहुबिनयराषिउरमूरतिमंगलमोदमई तुलसीह्वैबिसोकपतिलोकहिप्रभुगुनगनतगई ॥ ३ ५ ९ ॥

टी० । भाजन पात्र सुरंग रई सुंदर रंग मे रंगी ॥ १ ॥ बिनु कारन बिनु हेतु ॥ २ ॥ करि दू० सु० ॥ ३ ॥ ५९ ॥

मू० । रागकान्हरा । कौसिककेमखकेरखवारे नामरामअरुलषनललितअतिदसरथराउदुलारे ॥ १ ॥ मेचकपीतकमलकोमलकलकाकपक्षधरवारे सोभासकलसकेलिमदनबिधिसुकरसरोजसवारे ॥ २ ॥ सहससमूहसुबाहुसरिसषलसमरसूरभटभारे केलितूनधनुबानपानिरननिदरिनिसाचरमारे ॥ ३ ॥ ऋषितियतारिस्वयंबरपेषनजनकनगरपगधारे मगनरनारिनिहारतसादरकहिबड़भागहमारे ॥ ४ ॥ तुलसीसुनतएकएकनिसोचलतबिलोकनिहारे मूकनिबचनलाहुमानोअंधनिलहेहैबिलोचनतारे ॥ ५ ॥ ६० ॥

टी० । अब मग के नर नारिन की उक्ति लिखत हैं कौशिक दू० सु० ॥ १ ॥ ए बालक श्याम पीत कोमल कमल सम हैं औ सुंदर जुल्फ धारन किए हैं मानो सकल शोभा समेटि कै काम रूप बिधाता ने अपने कर कमल सेसंवारे है इहां लुप्तोत्प्रेक्षा है ॥ २ ॥ समर मे सूर बड़े योद्धा सुबाहु सरिस षल अनेक सहस्र निशाचरन कों षेलवाड़ के तरकस औ धनुष बान जो हाथ मे है ताही सो रण मे निरादर करि कै मारे ॥ ३ ॥ पेषन कहैं देषन ॥ ४ ॥ मानों मूकनि ने बचन लाभ औ अंधनि ने नेत्र न की पुतरी लहे हैं ॥ ५ ॥ ॥ ६० ॥

मू० । रागटोड़ी । आएसुनिकौसिकजनकहरषानेहै । बोलिगुरुभूसुरसमाजसोमिलनचले जानिबड़ेभागअनुरागअकुलाने- है ॥ १ ॥ नाइसीसपगनिअसीसपाइप्रमुदितपांवड़े अरघदेतआदरसोंआनेहै असनबसनबासकैसुपाससबबिधिपूजिप्रियपाहुनेसुभायसनमानेहै ॥ २ ॥ बिनयबड़ाईरिषिराजऊपरस्परकारतपुलकिप्रेमआनदअघानेहै देषेरामलषननिमिषबि

थकितभईप्रानज्ञतेप्यारेलागेंविनुपहिचानेहै ॥ ३ ॥ ब्रह्मानं
दहृदयदरससुषलोयननिअनुभएउभयसरसरामजानेहै तुल
सीविदेहकीसनेहकीदसासुमिरिमेरेमनमानेराउनिपटसया
नेहै ॥ ४ ॥ ६१ ॥

टी० । कौशिक को आगमन सुनि अपने बड़े भाग जानि अनुराग से विह्वल भए हैं औ हरषाने हैं जे जनक महाराज तें सचिव आदि तिन के सहित मिलिवे को चले शंका गुरू को कैसे बोलाए उत्तर । श्री जनक महाराज के गुरू जागवल्क जी हैं सतानंद जी परोहित हैं पुरोहित को भी गुरू कहत हैं ॥ १ ॥ प्रिय पाहुने विस्वामित्र जी ॥ २ ॥ विनय दू० सु० ॥ ३ ॥ ब्रह्मा नंद उरमेंऔ राम दरसन सुष नेत्रन तें दूनो अनुभव किए तब सरस राम हैं यह जाने अर्थात् नेत्र सुष को अधिक माने गोसांई जी कहत हैं विदेह के स्नेह की दसा सुमिरि कै हमारे मन ने मान लिया कि महाराज अत्यंत चतुर हैं भाव ज्ञान में न भूले । श्रेयः श्रुतिंभक्तिमुदस्यतेविभो क्लिश्यन्तियेकेवलबोधलब्धये तेषामसौक्लेशलएवशिष्यतेनान्यद्यथास्थूलतुषावघातिनाम् ॥ ४ ॥ ६१ ॥

मू० । रागमलार । कोसलरायकेकुवरोटा राजतरुचिरजनकपुर
पैठतस्यामगौरनीकेजोटा ॥ १ ॥ चौतनीसिरनिकनककलि
कानिकटिपटपीतसोहाए उरमनिमालविसालविलोचनसी
यस्वयंवरआए ॥ २ ॥ वरनिनजातमनहिमनभावतसुभगअव
हिवयथोरी भइहैमगनविधुवदनविलोकतवनिताचतुरचको
री ॥ ३ ॥ कहँसिवचापलरिकवनिबूझतविहँसिचितैतिरछोहै
तुलसीगलिनभीरदरसनलगिलोगअटनिअवरोहै ॥ ४ ॥
॥ ६२ ॥

टी० । कुअरौटा कहैं कुअरैं जोटा जोड़ी ॥ १ ॥ चौतनी टोपी कनक कली सोना को कलि का कार कुंडल वा पीत रंग के पुष्प

को कली कन पर खोसे हैं ॥ २ ॥ बरनि इ० मु० ॥ ३ ॥ अटनि अवगो है अटारिन पर चढे, हैं ॥ ४ ॥ ६२ ॥

मू० । एअवधेसकेसुतदोऊ चढिमंदिरनबिलोकतसादरजनकनगर सबकोऊ ॥ १ ॥ स्यामगौरसुंदरकिसोरतनतूनबानधनुधारी कटिपटपीतकंठमुकुतमनिभुजबिसालबलभारी ॥ २ ॥ मुख मयंकमरसीरुहलोचनतिलकभालटेढ़ीभौंहे कलकुंडलचौतनीचारुअतिचलतमत्तगजगौहै ॥ ३ ॥ बिस्वामित्रहेतुपठएन्हपइन्हशिताडिकामारी मषराख्यौंरिपुजीतिजानिजगमग मुनिबधूउधारी ॥ ४ ॥ प्रियपाहुनेजानिनरनारिन्हनयनन्हि अयनदये तुलसिदासप्रभुदेखिलोगसबजनकसमानभये ॥ ५ ॥ ॥ ६३ ॥

टी० । गज गौ हैं गज गति से अयन गृह जनक समान भए बिदेह भए अपर पद सुगम ॥ ५ ॥ ६३ ॥

मू० । रागटोड़ो । बूझतजनकनाथढोटादोउकाकेहैं तरुनतमाल चारुचंपकबरनतनुकौनेबड़भागीकेसुकृतपरिपाकेहैं ॥ १ ॥ सुषकेनिधानपायेहोयबेपिष.नलायेठगकैसेलाडूखायेप्रेमम धुछाकेहैं स्वारथरहितपरमारथीकहावतहैंभेसनेहबिबसबिदेहत बिवाकेहैं ॥ २ ॥ सीलसुधाकेअगारसुषमाकेपारावारपावतनपरपारपैरपैरिथाकेहैं लोचनललकिलागेमनअतिअनुरागेएकरसरूपचित्तसकलसभाकेहैं ॥ ३ ॥ जियजियजोरत सगाईरामलषनसोआपनेआपनेभायजैसेभायजाकेहैं प्रीति कोप्रतीतिकोसुमिरबेकोसेइबेकोसरनकोसमरथतुलसीहूता केहैं ॥ ४ ॥ ६४ ॥

टी० । जनक महाराज बूझत हैं कि हे नाथ ए दोऊ बालक केहि के है ए जे नूतन तमाल औ सुंदर चंपा के बरन सम सरीर ते कवने बडे भागी के सुकृत के फल हैं ॥ १ ॥ अब कबिकी उक्ति

है सुष के रासि पाए हृदय को पिधान कहैं ढपना लगावत भए भाव जब कोऊ धन पावत है तब गुप्त ठौर मे तोपि कै धरत है इहां गुप्त ठौर हृदय है ताको पिधान देइ ध्याम भूलना है ठग के लडुआ अस षात भए अर्थात् बिष डरि कै लडुआ ठग षवावत हैं तब षव-इआ अचेत ह्वै जात है तस भए औ प्रेम रूपी मदिरा मे छकि गए हैं कहावत तो रहे स्वारथ रहित परमारथी पर सनेह के बिशेष बस भए तें बिदेहता रहित ह्वै गए हैं भाव सनेह बिबस भए तातें स्वारथ सहित औ बिदेहता बिना के तातें परमारथ रहित इहां गोसांईं जी यह जनाए कि परमारथ के फल रूप राम है ॥ २ ॥ सकल सभा के एक रस रूप से चित्त हैं ताते लोचन ललकिके लागे औ मन अति अनुरागे ते लोचन मन शील रूप अम्रत क गृह परम शोभा के समुद्र कों पैरि पैरि थाके हैं पर पार नाहीं पावत है शील सुधा के अगार कहिवे को यह भाव कि समुद्र सुधा को भवन है औ यह परम शोभा रूप समुद्र शील रूप अम्रत को भवन हैं थाके हैं कहिवे को यह भाव कि अघाते नही हैं पारावार समुद्र का नाम है समुद्रोब्धिर कूपारः पारावारः सरित्पतिः जाके जैसे जैसे भाव हैं तेहि भाव के अनुकूल अपने अपने जिय मे राम लषन सो नाता जोरत है प्रीति करिवे को बिश्वास करिवे को सुमिरिवे को सेवन करिवे को औ सरन जाइवे को योग्य जो ताको तुलसिहु ने ताके हैं ॥ ४ ॥ ६४ ॥

मू० । राग मलार । एकौनकहांतेआए नीलपीतपाथोजबरनमन हरनसुभायसुहाए ॥ १ ॥ मुनिसुतकिधौभूपबालककिधौब्रह्म जीवजगजाए रूपजलधिकेरतनसुछबितियलोचनललितल लाये ॥ २ ॥ किधौरबिसुअनमदनऋतुपतिकिधौहरिहरवे षवनाए किधौआपनेसुकृतसुरतरुकेसुफलरावरेहिपाये ॥ ३ ॥ भएबिदेहबिदेहनेहवसदेहदसाबिसराए पुलकगातनसमात

हरष हियसलिलसुलोचनछाए ॥ ४ ॥ जनकबचनम्टदुमंजु मधुरभरेभगतिकौसिकहिभाये तुलसीअतिआनंदउमगिउ ररामलषनगुनगाये ॥ ५ ॥ ६५ ॥

टी०। स्याम पीत कमल सम बरण औ मन के हरनि हारे स्वाभाविक संदर जे एते कौन हैं औ कहां ते आए हैं ॥ १ ॥ कैधौं मुनि सुत हैं कैधौं राजाके बालक हैं इहां मुनि के संगते मुनि पुत्र का संदेह औ राज कुमार सम देषि राज पुत्र का संदेह वा विस्वामित्र जी के कोई पहिले के संबंधी ता नहीं हैं यातें क्षत्री का संदेह कदापि अब के सम्बंधी होहि यात ब्राह्मण का संदेह है कैधों जीवऔजगत को जो उत्पन्न किए जे सोई ब्रह्म हैं मानस रामायन मे स्पष्ट करि लिखा ॥ ब्रह्मजोनिगमनेतिकहिगावा । उभयवेषधरिकीसोईआवा ॥ इहां अत्यंत सांत औ चमत्कार देषि ब्रह्म कहे काउ अस अर्थ करत हैं कैधो ब्रह्म जीव ही तो नही जगत मे जन्मे हैं कैधौं रूप रूपो समुद्र के मणि हैं कैधौं एललासुंदर छबि रूप तिय के सुंदर लोचन हैं ॥ २ ॥ कैधौं रवि सुअन कहैं हंस है काउ अस कहत कैधौं रवि सुअन कहैं अस्वनीकुमार सो तोन होहैं कैधौं काम वसंत हैं रूप जलधि के रत्न इहां से औ मनद रति पति किधौं इहां लो अत्यंत रूप देषि संदेह है कैधौं वेष बनाएभए हरि हर तो नही हे इहां अति तेजस्वी देषि हरि हर का संदेह है कैधौं अपने सुकृत रूप कल्पवृक्ष के सुंदर फल आपही ने पाऐ हैं अर्थात् दोउभाइन के इहां विस्वामित्र जी को सर्वोत्कृष्ट तपस्वी जानि तप के फल रूप मे संदेह है ॥ ३ ॥ नेह बस देह दसा को बिसराए ताते बिदेह महाराज बिदेह भए इहां भए बिदेह बिदेह कहिबे को यह भाव कि अबताई नाम मात्र रह्या है सांचे बिदेह आज भए हैं वा अब ताईं जगत से बिदेह रहे अब ब्रह्मानन्द हूते बिदेह भए इहां स्वरूपा नन्द की बड़ाई जानना पुलकावली अंग मे

हैं हृदै मे हरष नही समात है औ लेचन से आंसू छाए भाव जब हर्ष हृदय मे न समायो तब नैन के राह बाहर भयो ॥ ४ ॥ जनक जी के सुंदर कोमल औ मीठे औ भगति भरे बचन कौशिक को भाए गोसाईं जी कहत हैं अति आनंद जो सो हृदय तें उमगि के श्री राम लखन के गुन गावत भए अर्थात् जनक महाराज से सब कहि देत भए ॥ ५ ॥ ६५ ॥

मू० । कौसिककृपालहूकोपुलकिततनुभोउमगतअनुरागसभाकेस
राहेभागदेषिदसाजनककीकहिबेकोमनभो ॥ १ ॥ प्रीतिके
नपातकीदिएहूसापपापबड़ोमखमिसिमेरोतबअवधगवनभो
प्रानहूतेप्यारेसुतमागेदियेदसरथसत्यसंधसोचसहेहूनोसो
भवनभो ॥ २ ॥ काकसिखासिरकरकेलितूनुधनुसरबालकबि
नोदजातुधाननिसोरनभो बूझतबिदेहअनुरागआचरजबस
ऋषिराजजागभयोमहाराजअनुभो ॥ ३ ॥ भूमिदेवनरदेव
सचिवपरस्परकहतहमकोसुरतरुसिवधनुभो सुनतराजाकी
रीतिउपजीप्रतीतिप्रीतिभागतुलसीकेभलेसाहेबकोजनुभो ॥
॥ ४ ॥ ६६ ॥

टी० । कृपाल जो बिश्वामित्र तिनहू को तन रोमांच युक्त भयो अनुराग उमगत संते सभा के भाग सराहे औ जनकजी की दशा देषि कै वृत्तान्त कहिवे को मन भो ॥ १ ॥ अब वृत्तान्त कहत हैं पातकी जे राक्षस ते प्रीति के नहीं हैं औ शाप दिए हू सेबडो पाप हैं तब मख के बहाने से मेरो अवध मे गमन भयो भवन सूनो सो भयो शोच सहे पर सत्य प्रतिज्ञ जे दशरथ महाराज ते प्रान हूतें प्यारे सुत मागिवे ते दिए ॥ २ ॥ शिर विषे जुल्फ मात्र है अर्थात् जूंड़ो आदि नहीं तरकस औ हाथ मे जे धन बान ते खेलवाड़ के हैं भाव युद्ध के नहीं औ बालबिनोद से अर्थात् रोष से नहीं औ युद्ध निशाचरन के नायकन से भयो भाव साधारन से नहीं । जातू

निरन्तरासिद्धधातिपुष्णातीतिजातुधानःराक्षसनायकइत्यर्थः । अनुराग औ आश्चर्य के बस ह्वै विदेह महाराज बूझत हैं कि हे ऋषिराज यत्य भयो तब विश्वामित्रजू बोले कि हे महाराज अनुभो अर्थात् सम्यक् भयो वा महाराज अनुभो हे महाराज आपही अनुभव करिए जौ यत्यनपूर्ण होता तौ हम अनंद पूर्वक इहां कैसे आवते ॥ ३ ॥ सुनत मात्र रघुनाथ मे राजा की रीति उपजी भाव निश्चय भयो कि राजकुमार हैं ताते उपजी औ प्रीति प्रतीति उपजी भाव ऐसे राक्षसन के मारे हैं तौ क्यौं न धनु तोरैंगे औ ब्राह्मण राजा संची परस्पर कहत हैं कि हम को शिव धनु कल्पवृक्ष भयो भाव एही शिव धनु के प्रसाद से यह दर्शन पाए राजा की रीति कहे व्यवहार सुनत मात्र प्रतीति औ प्रीति उपजी कि भाग तुलसी के हैं कि भले साहेब को गुलाम भयो भाव जेहिं साहब के पाए ते महाराज जनक महाराज तेऊ अपने कौं कृतार्थ माने ॥ ५ ॥ ६ ॥

मू० । चार्यौभलेबेटादेवदसरथरायके जैसेरामलषनभरतरिपुहनतैसेसीलसोभासागरप्रभाकरप्रभायके ॥ १ ॥ ताड़कासंघारिसखरास्वनौकेमारेब्रतकोटिकोटिभटकिएएकएकघायकेएकवानबेगहीउड़ानेजातुधानजातसूषिगएगातहैपतउआभ-षेवायके ॥ २ ॥ सिलाछोरछुवतअहल्याभईदिव्यदेहगुनपेषेपारसकेपंकरुहपायके रामकेप्रसादगुरुगौतमखसमभयेरावरेऊसतानंदपूतभयेमायके ॥ ३ ॥ प्रेमपरिहासपोषेवचनपरस्परकहतसुनतसुखसबहीसुभायके तुलसीसराहैभागकौसिकजनकजूकेबिधिकेसुढरहोतसुढरसुदायके ॥ ४ ॥ ६७ ॥

टी० । हे देव हे महाराज राजा दशरथ के चारों बेटा भले हैं जैसे राम लषन तैसे भरत शत्रुहन शील शोभाके समुद्र औ प्रताप के सूर्यहैं इहाँ चारो भाइन कौं बरनन करि यह जनाए कि आपकौं अन्यत्र वर न ढूंढ़नो परैगो । १ । ताडका दिवध फेर कहत हैं ताडका

मारिकै यज्ञराखे औ प्रतिज्ञा भलेपाले कोटि कोटि भट एक एक चोट के किए तिनमे एक चोट के जातु धानै बान के वेगैसे उड़ाने जातहैं ताते तिन के गात सूधि गए बवंडर के पत्ता सम भए भावफिर भूतल मे नआए । २ । शिला कै कोर छुअत अहल्या दिव्य देह भई चरण कमल के पारस के गुणदेखे भाव जैसे पारस के छुए लोहा सोना होत तैसे जडते दिव्य भई श्रीराम के प्रसाद ते रावरै गुरु जो गौतम जीते खसम भए भाव रडुआपन छूटा औ सतानंद अपने माता के पूत भए भाव वे मह तारी के टुअर कहावत रहे सो छुटा । ३ । प्रेम औ परिहास तें पुष्ट भए जे सुंदर भाव के वचन परस्पर कहत हैं ते सुनत साच सबही को सुख भयो गोसाईं जी कहत हैं की कौशिक जनक जी को भाग सराहे औ कहे विधि अनुकूल से सुंदर दांव के पासा सुढ़ार होत है इहाँ सुंदर पासा परना रघुनाथ का आगमन है ॥ ४ ॥ ॥ ६७ ॥

मू० । एदोअटसरथकेबारे । नामरामघनश्यामलखनलघु नषसि षश्चंगउज्यारे ॥ १ ॥ निजहितलागिमांगिआनेमै धरमसेतुरखवारे । धीरबीरविरुदैतबांकुरे महाबाहुबलभारे ॥ २ ॥ एकतीरतकिहतीताड़का कियसुरसाधुसुखारे । जज्ञराखि जगसाखितोषिरिषि निदरिनिसाचरमारे ॥ ३ ॥ मुनितियतारिस्वयंवरपेषन आएसुनिवचनतिहारे । राउदेखिहैपिनाकनेकजेहि नृपतिलाजजरजारे ॥ ४ ॥ मुनिसानंदसराहि सपरिजन वारहिबारनिहारे । पूजिसप्रेमप्रसंसिकौसिकहिं भूपतिसदनसिधारे ॥ ५ ॥ साचतसत्यसनेहविवसनिसि नृपहिगनतगएतारे । पठयेबोलिभोरगुरकेसंग रंगभूमिपगुधारे ॥ ६ ॥ नगरलोगसुधिपाइमुदित सबहीसबकाजबिसारे । मनहुंमघाजलउमगिउदधिरुष चलेनदीनदनारे ॥ ७ ॥ एकिसोरधनुघोरबहुत मिलखातबिलोकनिहारे । ८

खौनचांपतिन्हतेंजेह्नसुभटनि कौतुककुधरउषारे ॥ ८ ॥
एजानेबिनुजनकजानियत करिपनभूपहंकारे । नतकसुधा
सागरपरिहरि कतकूपखनावतषारे ॥ ९ ॥ सुषमासीलसने
हसानि सानोरूपबिरंचिसँवारे । रोमरोमपरसोमकामसत
कोटिवारिफेरिडारे ॥ १० ॥ कोउकहैतेजप्रतापपुंजचित ये
नहिजातभियारे । छुअतसरासनसलभजरैगो येदिनकरबं
सदियारे ॥ ११ ॥ एककहैंकछुहोउसुफलभए जीवनजनम-
हमारे अवलोकेभरिनयनआजुतुलसीकेप्रानह्नतेप्यारे ॥ १२
॥ ६८ ॥

टी०। उज्यारे कहैं सुंदर ॥ १ ॥ धर्म सेतु के रक्षक धीर वीर बिरदवाले वाकें आजानु बांह्न और भारी बलवाले जे श्री राम लषन तिन कों निज हित लागि मैं मांगि आने ॥ २ ॥ ३ ॥ धनु तोरै सोबरै जान कौ यह बचन सुनि नृपति लाज जरि-जारे लाज रूप ज्वर तें राजनि कों जिन्ह ने जारे हैं ॥ ४ ॥ सपरिजन परि बार सहित जनकजो ॥ ५ ॥ सत्य औ सनेह के बिवस तें सोचत हैं भाव न सत्यै छोड़त बनत न राम सनेहै राजा को ताराग न ते रात्रि गई भाव कब बिहान होयगो ॥ ६ ॥ मानो मघा नक्ष-त्र के जल ते नदी नारें उमगि के समुद्र के ओर चले इहां सुधि पावना मघा को जल है उदधि श्रीराम को सरूप है नदी नद नारे पुरवासी हैं ॥ ७ ॥ कौतुकमे कुधर कहैं पर्वत को जिन्ह उखारे अर्थात् रावणादि ॥ ८ ॥ हकारे बोलाए इहां सुधा सागर रघुनाथ हैं औ खारा कूप प्रतिज्ञा है ॥ ९ ॥ परम शोभा शील औ स्नेह सानि कै मानो इनके रूप ब्रह्मा ने सवारे फिरि रोम रोम पर सत कोटि चंद्रमा औ काम नेवछावरि करि डारे ॥ १० ॥ कोऊ कहत है कि हे भैया तेज औ प्रताप के पुंज हैं ताते चितए नहीं जात हैं एदिन कर बंस दीपक के छुअत माच सरासन रूप फनि गाजरैगो

॥ ११ ॥ गोसाईं जी कहत हैं आजु नयन भरि प्रान हूं ते प्यारे के अवलोके ॥ १२ ॥ ६८ ॥

मू० । जनकबिलोकिबारबाररघुबरको। मुनिपदसीसनायआयसुअ सीसपाइएईबातेकहतगवनकियोघरको ॥ १ ॥ नीदनपरतरातिप्रेमपन एकभांतिसोचतसकोचतबिरंचिहरि हरको। तुम्हतेसुगमसबदेवदेखिबेकोअबजसुहंसकियेजोग वतजुगपरको ॥ २ ॥ ल्यायेसंगकौसिकसुनायेकहिगुनगन आएदेषिदिनकरकुलदिनकरको। तुलसीतऊसनेहकोसु- भाउवाउमानोचलदलकोसोपातकरैचितचरको॥ ३ ॥ ६९

टी० । एई बाते कहत अर्थात् श्रीरामलक्ष्मण विषयक बाते कहत ॥१॥ राति से नींद नाही परत जातें प्रेम औ प्रतिज्ञा एक भांति है भाव त्याग योग दूनो नाहीं ताते शोचत है औ ब्रह्मा विष्णु शिवको सकोच देत है हे देव तुम ते सब सुगम सुनत आए सो अब देषि बे को है अब कवि की उक्ति है कि श्री जनक महाराज अपने यस को हंस किए ताके दो ऊपर के यो गवत हैं इहां दोऊ पर प्रेम औ पन है ॥२॥ कौशिक ऐसे महात्मा अर्थत् अन होनी करनि हारे तें संग ले आए औ रघुनाथ के गुन गन मारीचादि बध औ अहल्या को पाषान ते चैतन्य करना कहि सुनाए औ आपो दिन कर कुल दिन कर को देषि आए भाव जाके देखे ब्रह्मानंदो भूलि गयो गोसाईं जी कहत हैं ताहू पर सनेह को सुभाव मानो वायु है सो पीपर के पात केसमान चित्त को चल करत है ॥ ३ ॥ ६९ ॥

मू० । रागकेदारा । रंगभूमिभोरेहीजाइकैरामलषनलषिलोगलू टिहैलोचनलाभअघाइकै ॥ १ ॥ भूपभवनघरघरपुरबाहरइ हैचरचारहीछाइकै मगनमनोरथमोदनारिनरप्रेमबिवसउ ठैगाइकै ॥ २ ॥ सोचतबिधिगतिसमुझिपरस्परकहतबचन बिलषाइकै कुअरकिशोरकठोरसरासनअसमंजसभयोआइ

कै ॥ ३ ॥ सुकृतसंभारिमनाइपितरसुरसीमईसपदनाइकैर
घुबरकरधनुभंगचहतसबअपनोसोहितुचितुलाइकै ॥४॥ लेत
फिरतकनसुईसगुनसुभबूझतगनकबुलाइकै सुनिअनुकूलमु
दितमनमानहुधरतधीरजहिधाइकै ॥ ५ ॥ कौसिककथाए-
कएकनिसोंकहतप्रभाउजनाइकै सीयरामसंयोगजानियतर
च्यौबिरंचिबनाइकै ॥ ६ ॥ एकसराहिसुबाहुसथनबरबाहु
उछाहबढ़ाइकै सानुजराजसमाजबिराजिहैरामपिनाकुचढ़ा
इकै ॥ ७ ॥बड़ोसभावबड़ोलाहुबड़ोजसुबड़ीबड़ाईपाइकै को
सोहिहैऔरकोलायकरघुनायकहिबिहाइकै ॥ ८ ॥ गव-
निहैंगंवहिगवाइगरबगृहन्नपकुलबलहिलजाइकै भलीभां-
तिसाहेबतुलसीकेचलिहैब्याहिबजाइकै ॥ ९ ॥ ७० ॥

टी० । रंग इ० सु० ॥ १ ॥ मनोरथ जनित आनंद मे नारि नर मगन है प्रेम के बिशेष बस है ताते गाय उठे ॥ २ ॥ शोचत इ० सु० ॥ ३ ॥ अपनो सो हितु चितु लाय कै अपने हित समान चित्त लगाय कै ॥ ४ ॥ कनसुई कानाफुसु की अर्थात् सलाह की बातें सुनत फिरत औ ज्योतिषीबोलाय कै सुभ सगुन बूझत अनुकूल सगुन सुनि मुदित होतहैं मानो सगुन नाही सुनत हैं धीरज कों धाइकै धरत हैं ॥ ५ ॥ प्रभाव जनाय कै कौशिक की कथा एक एकनि सों कहत भाव जो नही होनि हार ताके करनि हारे बिश्वामित्र जी हैं ताते सीता राम जू को संयोग बिरंचि ने बनाय कै रच्यो यह जानियत है ॥ ६ ॥ एक उछाह बढ़ाय कै सुबाहु के मथनि हार जो रघुनाथ की श्रेष्ट बाहु है ताको सराहि कै कहत हैं कि पिनाक चढ़ायकै अनुज सहित श्री राम राज समाज मे शोभि हैं ॥ ७ ॥ बड़ो इ० सु० ॥ ८ ॥ न्रपन के कुल कहैं समूह लजाय कै औ गर्व बल को गवाय गवहिं से अर्थात् बहाने से गृह को गवनि हैं ॥ ९ ॥ ॥ ७० ॥

मू० । रागटोड़ी । भोरफूलबीनबेकोगएफुलवाईहैं सोसनिटैपारे
उपबीतपीतपटकटिदोनाबामकरनिसलोनेभ्रैसवाईहैं ॥ १ ॥
रूपकेअगारभूपकेकुमारसुकुमारगुरकेप्रानअधारसंगसेवका
ईहैं नीचज्यौंटहलकरैंरूपराषैअनुसरैंकौसिकसेकोहीबस
कियेदुऊभाईहैं ॥ २ ॥ सषिनसहिततेहिओसरबिधिसंजो
गगिरिजाजूपूजिबेकोजानकीजूआईहैं निरखेलषनरामजा-
नेऋतुपतिकामसोहिमानोमदनमोहनोमूड़नाईहैं ॥ ३ ॥
राघोजूश्रीजानकीलोचनमिलिबेकोमोदकहिबेकोजोगनमै
बातेसीबनाईहैं स्वामीसीयसखिन्हलषनतुलसीकोतैसोतैसो
मनभयोजाकीजैसीप्रैसगईहैं ॥ ४ ॥ ७१ ॥

टी० । भोरहीं फूल बीनिबे को फुलवारी मे गये हैं शिरन पर टोपी हैं और पीत यज्ञो पवीत है और पीत पट कटि मे है इहा देहली दिपक न्याय करि के पीत का दूनो के संग करना औ वा महाधन में दोना है औ सवाई सलोने भए हैं सवाई होवे को यह भाव कि अंग आवरण रहित हैं वा कदापि कोऊ आय अपने रूप से दबाय न लेय ताते सवाई भए वा कुछ मदन महीप का भी रंग आय पड़ा है तातें वा बिदेह महाराज की वाटिका की छबीलीं फूलों कलीं न ते बाम अंग भूषित हैं तातें सवाईं सलोने भए हैं सो जब कलिन ते एतना भए तब आगे नहीं जानते कि केतना होंहिंगे वा दोना लेने से एक मुद्रा बिचित्र कढी ताते सवाई कहे एक तो रूप के गृह हैं भाव रूप मात्र के आधार भूत हैं ताहू पर भूप के कुमार हैं अर्थात् काहू साधारन के नहि ताहू पर सुकुमार है औ गुरू के प्राण आधार है तथापि संग मे सेवकाई करतहैं कैसे करत सो लिखत हैं नीच जैसे टहल करै तस करत औ रूप राखे काम करत हैं कौसिकऐसे क्रोधी को दोऊ भाइ बस किए हैं ॥२॥ श्री लषन लाल औराम जू को निरषे जाने कि यह राज कुमार नही हैं बसंत औ काम

हैं ताते मोहि गई मानो देषि न मोहीं काम नेमु ऊपर मोहनी नाई है तातें मोहीं ॥३॥ श्रीराघव जू औ श्री जानकी जू कै नजरि मिलबे को जो आनंद सो कहिबे योग्य नोह है हमने बनाई बातें ऐसी कही है रघुनाथ जी को औ जानकी जू को सषिन को औ लखन लाल जू को औ तुलसी को जाकी जैसी सगाई है ताको तैसो मन होत भयो इहां आनंद से भूलि गोसाई जू अपन को प्रत्यक्ष सम कहे ॥४॥ ॥ ७१ ॥

मू० । पूजिपारबतीभलेभायपायपरिकैसजलसुलोचनसिथिलतन पुलकितआवेनवचनमनरह्यौप्रेमभरिकै ॥ १ ॥ अंतरजामिनिभवभामिनिस्वामिनिसोहौ कहौचहौबातमातुअंततौहौलरिकै मूरतिकृपालमंजुमालदैबोलतभईपूजोमनकामनाभावतोबरूबरिकै ॥ २ ॥ रामकामतरूपाइबेलिज्यौंबोड़ीबनाइमागकोषिपोषिफैलिफूलिफरिकै रहौगीकहौगीतबसांचोकहीअंबासियगहेपांयहैउठायमथेहाथधरिकै ॥ ३ ॥ मुदितअसीससुनिसीसनाइपुनिपुनिबिदाभईदेवीसोजननिडरडरिकै हरषीसहेलीभयोभावतोगावतीगीतगौनीभवनतुलसीकेप्रभुकोहियोहरिकै ॥ ४ ॥ ७२ ॥

टी० । पूजि इ० ॥ १ ॥ अंत तो हौं लरिकै कहिवें को यह भाव कि अंतर्जामिनी सो कुछ न कहा चाहिए क्योंकि सब जानतही हैं पर कहिवे को जो चाहत हौं सो लरिकाहों सो कृपाला जो मूरति है सो सुंदर माला दै करि के बोलति भई कि मन भावतो बर बरि कै तुम्हारी मन कामना पूजि जाउ श्री रघुनाथ रूप कल्पवृक्ष पाइ कै फैली बेली के समान बनाय करि कै माग कोषि ते तुष्ट पुष्ट ह्वै फैलि फूलि फरि कै जबर होगी तब कहो गो कि अंबा ने साची कही यह सुनि जानकी जू चरन गहे तब है कहे भाव यह क्या करती हौ औ माथे हाथ धरि कै उठाय लिए ॥ ३ ॥ ४ ॥ ७२ ॥

मू० । रंगभूमिआयेदसरथकेकिसोरहैं पेषनसोपेषनचलेहैंपुरनर नारिबारेबूढेअंधपंगुकरतनिहोरहैं ॥ १ ॥ नीलपीतनीरज कनकमरकतघनदामिनिबरनतनरूपकेनिचोरहैं सहजसलो नेरामलषनललितनामजैसेसुनेतैसेईकुअरसिरमोरहैं॥ २ ॥ चरनसरोजचारुजंघाजानुऊरूकटिकंधरविसालबाहुबड़ेबर- जोरहैं नीकेकैनिषंगकसेंकरकमलनिलसैंवानबिसिषासनम नोहरकठोरहैं॥ ३ ॥ काननिकनकफूलउपवीतअनुकूलपि- अरेदुकूलबिलसतआछेछोरहैं राजिवनयनबिधुबदनटेपारे सिरनषसिषअंगनिठगौरीठौरठौरहैं ॥ ४ ॥ सभासरबरलो ककोकनदकोकगनप्रमुदितमनदेषिदिनमनिभोरहैं अबुधअ सेलैमनमैलेमहिपालभयेकछुकउलूककछुकुमुदचकोरहैं ॥ ॥ ५ ॥ भाईसोंकहतबातकौसिकहिसकुचातबोलघनघोरसे बोलतथोरथोरहैं सन्मुखसबहिबिलोकतसबहिनीकेकृपासो हेरतहँसितुलसीकीओरहैं ॥ ६ ॥ ७३ ॥

टी० । पुरकें नर नारि तमासा सम देषन चले हैं औ बारे बूढे अंध पंगु निहोरा करत हैं भाव हम सब कों भी लैचलो शंका अंध काहे कों निहोरा करत हैं उत्तर युगल राज किशोर शिर मौर के बात सुनि बे हेतु ॥ १ ॥ श्याम कमल औ मरकत मणि औ मेघ के बर्ण सम तन श्री राम जू को है औ पीत कमल औ कनक औ दामिनि के बर्ण सम तन श्री लक्ष्मण जू को है औ रूप को निचोर है अर्थात उत्तमांस है औ सहज हीं दोऊ भाई सलोने हैं अर्थात् बनावट ते नहीं औ नामौं सुंदर है जैसे सुने रहे तैसे ई दोऊ भैया कुअरन के शिर मौर हैं ॥ २ ॥ सुंदर चरण कमल औ जंघा औ ठेंहुन औ ऊरू औ कटि औ उन्नत स्कंध है औबाहु बडे जो राबर हैं शंका बाहन की जो राबरीके से जाने उत्तर सुबाहु आदि को बध सुनिबे तें जंघा ऊरू मे पुन

हलिशंका नहीं करना क्योंकि जंघा नाम ठेहुन के नीचे के भाग का है औ ठेहुन के ऊपर के भाग को ऊरू नाम है जाको आज कालि लोग जंघा कहत हैं पर गोसाईं जी शास्त्र रीति ते लिषे जंघातुप्रसृताजानूरुपर्वाष्ठीवदस्त्रियाम् शक्थिक्लीवेपुमानरुस्तस्यंधिपुंसिवंक्षणः इत्यमरःजंघाप्रसृताइजंघायाःजानुउरुपर्वअष्टीवत् चौणिजानुनःशक्थिऊरूईऊरोः ॥ भली भांति तरकस कसे हैं औ कर कमलनि मे बान धनुष है ते देषिबे में तो मनोहर पर कठोर हैं ॥ ३ ॥ कानन मे पुष्पाकार सोने के कुंडल हैं औ अनुकूल यज्ञोपवीत है अर्थात् जस क्षत्री को चाहिए औ पीत रंग को वस्त्र है तामे आछे किनारे शोभत हैं अर्थात् मोती मणि आदि करि कै कमल सम नयन औ चंद सम मुख हैं टोपी सिरन मे है नख तें शिषा पर्यंत अंगन मे ठौर ठौर ठगोरी अर्थात् जहां जाइ मन तहईं लोभाइ ॥ ४ ॥ सभा जो सोई श्रेष्ठ तड़ाग औ लोग सब जो हैं सोई कमल औ चक्रवाक के समूह हैं ते भोर के दिनमणि रघुनाथ के देषि प्रमुदित भए मूढ मन मैले आशावाले जे महिपाल हैं तें कछु उल्लू अर्थात् घुघुआ कछु कुमुद कोई कछुक चकोर भए कोऊ अस कहत हैं महिपाल जे मूढ तें उलूक औ जे नही सहने वाले तें कुमुद औ जे मन मैले ते चकोर भए ॥ ५ ॥ यद्यपि बोल घन सम गंभीर है पर बिस्वामित्र तें सकुचात हैं ताते भाई तें धीरे धीरे बात कहत हैं सन्मुख सब के हैं औ सब के भली भांति देषत हैं औ कृपा से हसि कै तुलसी के ओर हेरत हैं ॥ ६ ॥ ७३ ॥

मू० । एईरामलषनजेमुनिसंगआएहैं चौतनीचोलनाकाछेसखिसोहै
आगेपाछेआछेऊतेंआछेआछेआछेभायभायेहैं ॥ १ ॥
सांवरेगोरेसरीरमहाबाहुमहावीरकटितूनीरधरेधनुषसुहा
एहैं देषतकोमलकलअतुलबिपुलबल कौसिककोदंडकलाक

लितसिषाये हैं ॥ २ ॥ इन्ह ही ताड़िका मारी गौतम की तीय तारी भारी भारी भूरिभट रन बिचलाये हैं रिषिमष रखवारे दसरथ के दुलारे रंगभूमि पगु धारे जनक बुलाये हैं ॥ ३ ॥ इन्ह के बिमल गुन गन तपुलकित तन सतानंद कौसिक नरेसहिं सुनाये हैं । प्रभु पद मन दिये सो समाज चित किए ह्ल लसि हुलसि हिये तुलसि ह्ल गाये हैं ॥ ४ ॥ ७४ ॥

टी० । जे राम लषन मुनि संग आए हैं ते एई हैं हे सषी टोपी औ कुरता पहिरे हैं औ आगे पाछे सोभत है अर्थात् आगे राम जी पाछे लछमन जी सुंदर ह्लं तें सुंदर सुंदर हैं औ भला भाव जो कोई पदार्थ है ताह्ल को भाए हैं वा भले यह भैया हैं ताते हम सब के भाए हैं वा सुंदर ह्ल ते जो सुंदर ताह्ल ने सुंदर सुंदर भैया हैं ताते भाए हैं वा भला भाव है जेहि को अर्थात् बिस्वामित्र जी तिन के भाए भए है ॥ १ ॥ देषत मे सुंदर कोमल हैं पर बड़े बलवान नहीं तुलत हैं वा बह्लत बल है अत एव अतुल हैं औ बिस्वामित्र जो ने सुंदर धनुर्बिद्या की कला इन को सिषाए हैं ॥ २ ॥ जनकजू के बोलाए तें रंग भूमि मे पग धारें हैं इन के बिमल गुन गन को पुलकित तन ते सतानंद औ बिस्वामित्र जू नरेस को सुनाए हैं ॥ ४ ॥ ७४ ॥

मू० । रागकान्हरा । सीयस्वयंबर माई दोउ भाई आए देषन सुनत चली प्रमदा प्रमुदित मन प्रेम पुलकित तन मनह्ल मदन मंजुल पेषन ॥ ॥ १ ॥ निरषि मनोहरताई सुषपाइ कहै एक एक सो भूरि भाग हम धन्य आलि ए दिन एषन तुलसी सहज सनेह सुरंग सब सो समाज चित्त चित्रसार लागी लेषन ॥ २ ॥ ७५ ॥

टी० । प्रमदा स्त्री पेषन कहैं देषन ॥ १ ॥ भूरि बह्लत धनक हैं त्यग गोसाईं जी कहत हैं सो सब समाज नारिन को अपने सहज सनेह रूपी सुंदर रंग से अपने चित्त रूपी चित्रसार मे लिषने लगीं

मू० । रागगौरी । रामलषनजबदृष्टिपरेरी अवलोकतसबलोकज-
नकपुरमनोबिधिबिबिधिबिदेहकरेरी ॥ १ ॥ धनुषजज्ञकम
नीयअवनितलकौतुकहीभएआयषरेरी छबिसुरसभामनहु
मनसिजकेकलितकल्पतरुरूपफरेरी ॥ २ ॥ सकलकामबर-
षतमुखनिरषतकरषतचितहितहरषभरेरी तुलसीसबैसरा-
हतभूपहिभलेपैतपासेसुढरढरेरी ॥ ३ ॥ ७६ ॥

टी० । री सखी जब ते राम लषन दृष्टि परे तब ते जनक पुर के लोग देषत हैं अर्थात् ए कटक देषत हैं मानो बिधाता ने अनेकन बिदेह किए है भाव बिदेह महाराज के डाह ते इहा बिदेह कहिवे ते सब को देहाध्यास रहित जनाए ॥ १ ॥ धनुष यज्ञ के सुंदर तल भूमि जो है तामे कौतुकही आय के षड़े भए हैं मानो धनुष यज्ञ की सुंदर भूमि नही है छवि युक्त सुरसभा जो सुधर्म्मा सो है औ श्रीराम लषन नही हैं काम के शोभित कल्पवृच्छ हैं औ रामलषन का जो रूप है सो रूप नही है तेहि कल्पवृच्छ को फल है इहा दुइ कल्पवृच्छ जानना ॥ २ ॥ मुख निरषत मात्र मे सकल कामना को बरषत हैं इहा कल्पवृच्छ ते अधिक जनाए क्यों कि कल्पवृच्छ छाया के नीचे गए फल देत है औ ए देखते मात्र औ हर्ष भरे जेहि तन के चित्त तेहि को कर्षत हैं वा यद्यपि चित्त चोरावत हैं तथापि हित मानि हर्ष भरे वा चित को तो चोरावत हैं पर हितते हर्ष भरत हैं गोसाईं जी कहत हैं कि जनक महाराज के सब सराहत हैं कि भले दाव के पासे सुंदर परे हैं भाव जो पन किए ताको भलो फल पाए ॥ ३ ॥ ७६ ॥

मू० । नेकुसुमुषिचितलाइचितौरी राजकुअरमूरतिरचिवेकीरुचि
सुचिबिरंचिश्रमुकियोहैकितौरी ॥ १ ॥ नखसिषसुंदरताअव
लोकतकह्योनपरतसुषहोततितौरी सांवररूपसुधाभरिवेकहु
नयनकमलकलकलसरितौरी ॥ २ ॥ मेरेजानइन्हहिबोलि

वेकारनचतुरजनकठयोठाठइतोरी तुलसीप्रभुभंजिहैसंभुधनु भूरिभागसियमातुपितोरी ॥ ३ ॥ ७७ ॥

टी० । अरी सुमुषि तनकचित लगाय कै देषु ब्रह्मा ने राजकुअर की मूरति रचिवे की सुचि रुचि ते केतनो श्रम कियो है नष ते सिष लों सुंदरताई के अवलोकत जेतना सुष होत है तेतना कहि नहि परत सांवर रूप जो कोई अस्त है ताको भरिवे को सुंदर नयन कमल रूप कलश को षाली करो इहां और ओर न देखना खाली करना है ॥ २ ॥ मेरे जान चतुर जनक ने इन्है बोलिवे कारन इतो ठाट ठयो है तुलसी के प्रभु शंभु धनु तोरि हैं भूरि भाग जानकी जू के माता औ पितो के हैं ॥ ३ ॥ ७७ ॥

मू० । रागसारंग । जबतेरामलषनचितयेरी रहेएकटकनरनारिजनकपुरलागतपलककलपवितयेरी ॥ १ ॥ प्रेमबिवसमागतमहेससोदेषतहीरहियेंनितएरी कैएसदावसहुइन्हनयनन्हि कैएनयनजाहुजितयेरी ॥ २ ॥ कोउसमुझाइकहैंकिनभूपहिं वड़ेभागआएइतयेरी कुलिसकठोरकहांसंकरधनुम्हदुमूरति किसोरकितएरी ॥ ३ ॥ बिरचतइन्हहिंबिरंचिभुअनसबसुंदरताषोजतरितएरी तुलसिदासतेधन्यजनमजनमनक्रमवचजिन्हकेहितएरी ॥ ४ ॥ ७८ ॥

टी० । जब ते इ० सुगम ॥ ७८ ॥

मू० । सुनुसखिभूपतिभलोइकियोरी जेहिप्रसादअवधेसकुअरदोउ नगरलोगअवलोकिजियोरी ॥ १ ॥ मानिप्रतीतिकहेंमेरेते कतसंदेहवसकरतहियोरी तौलौंहैयहसंभुसरासनश्रीरघुवर जौलोनलियोरी ॥ २ ॥ जेहिबिरंचिरचिसीयसंवारीअरुरामहिऐसोरूपदियोरो तुलसिदासतेहिचतुरविधातानिजकरयहसंयोगसियोरी ॥ ३ ॥ ७९ ॥

टी० । सुन इ० सु० ॥ ७९ ॥

मू० । अनुकूलनृपहिसूलपानिहै नीलकंठकारुण्यसिंधुहरदीनबंधु
दिनदानिहै ॥ १ ॥ जोपहिलेहिपिनाकजनकौगएसौंपिजि
अजानिहै बहुरित्रिलोचनलोचनकेफलसबहिसुलभकियेआ
निहै ॥ २ ॥ सुनियतभवभाव तेरामहैंसियभावतीभवानिहै
परिषतप्रीतिप्रतीतिपयजपनुरहेकाजठटुठानिहै ॥ ३ ॥ भये
त्रिलोकिबिदेहनेहबसबालकबिनु पहिचानिहैहोतहरेहोने
बिरवनिदलसुमतिकहतिअनुमानिहै ॥ ४ ॥ देषियतभूपभोर
केसेउडगनगरतगरीबगलानिहै तेजप्रतापबढतकुअरनकोज
दपिसकोचीबानिहै ॥ ५ ॥ बयकिसोरबरजोरबाहुंबलमेरुमेलि
गुनतानिहै अवसिरामराजीवबिलोचन संभुसरासनभानिहै
॥ ६ ॥ देषिहैब्याह उछाह नारिनर सकलसुमंगलषानिहै
भूरिभागतुलसीतेउजेसुनिहैगाइहैबषानिहै ॥ ७ ॥ ८० ॥

टी० । नृप को सूलपाणि अनु कूल है भाव सूल जो लिये हैं तब सूलो को क्यों न छेदैं गे नील कंठ हैं औ करुणा के समुद्र हैं भाव काल कूट नाम बिष तें सुरा सुर को जरत देषि करुणा बसता बिषकों पीए जब उदासीन पर एतना करुना है तब ए तो प्रीति पाच हैं औहर हैं आर्त दुःख हरने का सुभाव है औ दीन बंधु हैं भाव हम सब पिनाक के औरतें दीन ह्वै रहे हैं सो क्यो न सहाय करैं गे औ दीनन के दानी हैं तो क्यो न दान देहिं गे ॥ १ ॥ जो शिव जू पहिलही जनक जू को जिअ मेजानि के पिनाक सौंपि गए हैं जिय जानि कहिबे को यह भाव कि आगे काम आवैगो फेर त्रिलोचन नें श्रीराम रूप लोचन के फल को सबही को सुलभ कियो है । श्रीमद्रामायणे बिश्वामित्रं प्रति जनक वाक्यं । देवरातइ तिख्यातोनिमेःषष्ठोमहीपतिःन्यासोयंतस्यभगवन्हस्तेदत्तोमहात्मनः ॥ २ सुनियत है कि श्री शिव को श्री राम सोहाते हैं औ भवानी जी को जानकी जू सोहाती हैं प्रीति बिश्वास पै जपन परिषत है

ताते कार्य मे विलम्ब ठानि रहेहैं इहां अपने मे श्री राम जानकी के प्रीति प्रतीति को औ धनु तोरै मे राजन के पैज को औ बिना धनु टुटे न बिवाह करि वे मे जनक के पन को परिषत हैं ॥ ३ ॥ बिनु पहिचाने जेन्है विलोकि के विदेह बस भए तेई ए बालक हैं होनिहार बिरवन के हरे हरे पात होत हैं अनुमानि के हमार सुंदर मति कहति है इहां अनुमान यह है कि बिदेह ह्वै के ये पहिचाने नेह बस भए तो होनिहार नोक है ॥ ४ ॥ औ भोर के तारागण सम राजन को देषियत है मारे ग्लानि के गरीब गले जात हैं औ तेज प्रताप कुअरन को बढत है यद्यपि संकोची बानि है अर्थात् कुछ अहंकार युक्त यद्यपि नहीं बोलत हैं ॥ ५ ॥ भानि हैं तोरि हैं ॥ ६ ॥ सकल सुमंगल के षानि हैं तातें नारि नर व्याह उछाह देषि हैं ॥ ७ ॥ ८० ॥

मू० । राग केदारा । रामहिनीकेकैनिरषिसुनयनो । मनसकुअ-
गमसमुझियहअवसरकत सकुचतपिकबयनो ॥ १ ॥ बड़भा
गमखभूमिप्रगटभई सीयसुमंगलअयनो । जाकारनलोचन-
गोचरभई मूरतिसबसुषदयनो ॥ २ ॥ कुलगुरतियके वचन-
मधुरसुनिजनकजुवतिमतिपयनो । तुलसिथिलदेहसुधिबु-
धिकरि सहजसनेहबिषयनो ॥ ३ ॥ ८१ ॥

टी० । श्री सतानन्द की पत्नी सुनैना जू से कहति हैं कि श्री राम को नीके निरषकु हे पिकबैनी मनो ते अगम अर्थात श्री राम हैं अस समुझि कै फिरकत सकुचति हो ॥ १ ॥ सीय सुमंगल को गृह बड़े भाग्य तें यज्ञ भूमि से प्रगट होती भई जा कारण ते सब सुख देनिहारी मूरति नैनन को विषै भई श्री महारामायणे विश्वामित्रं प्रति जनक वाक्यं अथ मे कृषतः क्षेत्रं लांगला दुत्थिता ततः क्षेत्रं शोधयता लब्धा नाम्नासीते तिविश्रुता अथेति वृत्तान्तरा रम्भे क्षेत्रं यागभूमिम ममकृषतः मयि कर्षति अग्नि चयनार्थं मितिशेषः

ऋषभेण कर्षतो त्यादि शास्त्रात् लाङ्गला दुत्थिता आविर्भूतायज्ञ चेत्रं शोधयता सीतायाः लाङ्गल पद्धतेर्मया लब्धा ततो नाम्नासीतेति प्रसिद्धा पाद्मेच अथलोकेश्वरी लक्ष्मी जनकस्य पुरेस्वतः शुभ चेत्रे हलोत् खाते तारेचोत्तर फाल्गुने अयोनिजा पद्मकरावाला कैशशि संन्निभा सीता मुखे समुत्पन्नावाल भावेन सुंदरी सीतामुखोद्भवात् सीताइत्यस्या नामचाकरोत् भविष्ये च ॥ सर्वर्त्तुनिकरश्रेष्ठेऋतौतुकुसुमाकरे मासिपुण्यतमेविप्रमाधवेमाधवप्रिये नवम्यांशुक्लपक्षेच वासरेमंगलेशुभे साम्ये ऋक्षेचमध्यान्हे जानकीजनकालये आविर्भूतास्वयंदेवी योगेषुगतिरूत्तमा ॥ २ ॥ श्री जनक जू की रानी जो सुनैना जू मति की चोषी है सो कुल गुरु तिय के मधुर बचन सुनि के सहज सनेह बिषैनी बुद्धि करि जो देह के ओर ते सिथिल भई रही सो तेहि की सुधि करत भई भाव श्री राम के ध्यान मे जो लगी रहीं सो प्रत्यक्ष देषन लगीं ॥ ३ ॥ ८१ ॥

मू० । मिलोबरुसुंदरसुंदरिसीतहिलायकसावरोसुभगसोभाहू
कोपरमसिंगारु मनहूकोमनमोहैउपमाकोआनकोहैसुष-
मासागरसंगअनुजराजकुमारु ॥ १ ॥ ललितसकलअगतनु
धरेंकीअनंगनैननिकोफलकैधोसियकोसुकृतसारु सरदसुधा
सदनछबिहिनिंदैबदनअरुनआयतनबनलिनलोचनचारु ॥
॥ २ ॥ जनकमनकीरीतिजानिबिरहितप्रीतिऐसीओमूरति
देषेरह्योपहिलोबिचारु तुलसीन्टपहिऐसोकहिनबुझावेको
जपनओकुअरदोउप्रेमकीतुलाधौतारु ॥ ३ ॥ ८२ ॥

टी० । सुंदरी सीतहिं लायक सोभाहूं को परम सिंगार सुभग सांवरो बर मिलो उपमा को उपमा देइवे को ॥ १ ॥ की अनंग कैधो कामदेव सारु फल सुधा सदन चन्द्रमा आयत बिस्तित न बनलिन नवीन कमल चारु सुंदर ॥ २ ॥ श्री जनक के मन की रीति जान की प्रीति ते बिसेष रहित है काहे ते कि ऐसीउ मूरति देखे

पर पहिलोहि विचार रह्यो भाव नेमिए रहे प्रेमी न भए महाराज को ऐसों कहि के कोऊ नही बुझावत है कि प्रतिज्ञा औ रघुनाथकुअर दून दोउन को प्रेम की तुला पर धरि कै तौलो भाव कौनगरू है ॥ ३ ॥ ८२ ॥

मू० । देषिदे२दोउराजसुअन गौरस्यामसलोनेलोनेलोयननिजिन्ह कीसोभातेसोहैसकलभुअन ॥ १ ॥ इन्हहीताडकामारीमग मुनितियतारीरिषिमखराख्यौरनदलेहैदुअन तुलसीप्रभुकोअ वजनकनगरनभसुजसबिमलबिधुचहतउअन ॥ २ ॥ ८३ ॥

टी० । इहां देषि देषि देषु देषु के अर्थ मे है लोने लोयननि सुंदर नेत्र ॥ १ ॥ दुअन दुष्ट जनक पुर रूप आकाश मे प्रभु को सुजस रूप बिमल चंद अब उगा चाहत है ॥ २ ॥ ८३ ॥

मू० । रागटोड़ी । राजारंगभूमिआजुबैठेजाइजाइकै आपनेआपने थलआपनेआपनेसाज आपनीआपनीबरबानिकबनाइकै ॥ १ ॥ कौसिकसहितरामलषन ललितनामलरिकाललामलोने पठएबुलाइकै दरसलालसाबसलोगचलेभायभलेबिकसतमुष निकसतधाइधाइकै ॥ २ ॥ सानुजसानंदहिएआगेह्वैजनक लियेरचनारुचिरसबसादरदेषाइकै दियेदिव्यआसनसुपास सावकासअतिआछेआछेबीछेबीछेबिछौनाबिछाइकै ॥ ३ ॥ भूप तिकिसोरदुहुओरबीचमुनिराउदेषिबेकोदाउदेषोदेषिबोबि हाइकै उदयसयलसोहैसुंदरकुअरजोहैमानौभानुभोरभूरि किरनिछपाइकै ॥ ४ ॥ कौतुककोलाहलनिसानगानपुरनभ बरषतसुमनसुबिमानरहेछाइकै हितअनहितरतबिरतबिलो किबालप्रेममोदमगनजनमफलपाइकै ॥ ५ ॥ राजाकीरजाइ पाइसचिवसहेलीधाईसतानंदल्याएसियसिबिकाचढ़ाइकै रू पदीपिकानिहारिमृगमृगीनरनारिबिथकेबिलोचननिमेषेबि सराइकै ॥ ६ ॥ हानिलाहुअनषउछाहुबाहुबलकहिबंदीबो लेबिरदअकसउपजाइकै दीपदीपकेमहीपआयेसुनिपैजपनु

कीजैपुरुषारथकोऔसरभोआइकै ॥ ७ ॥ आनाकानीकठ
हँसीमुहाचाहोहोनलागीदेषिदसाकहतबिदेहबिलषाइकै ।
घरनिसिधारिऐसुधारिएआगिलैकाजपूजिपूजिधनुकीजैबि-
जयबजाइकै ॥ ८ ॥ जनकबचनछुएबिरवालजाकैसेबीररहे
सकलसकुचिसिरनाइकै तुलसीलषनमाषेरोषेराषेरामरुष
भाषेम्टदुपरुषसुभायनरिसाइकै ॥ ९ ॥ ८४ ॥

टी० । राजा द० आपने आपने थल कहैं अपने अपने दरजाके माफिक बानिक बेष ॥ १ ॥ ललाम सुंदर बिकसत मुख प्रसन्न मुख ॥ २ ॥ सानुज कुश केतु सहित बीछे बीछे चुने चुने ॥ ३ ॥ देषिबो बिहाय कै औंर ओर देषिबो छोड़ि कै मानो दिव्य आसन नही हैं उदयाचल है ता पर सुंदर कुँअर जो हैं सो मानो भोर के सूर्य हैं सो अपना सब किरिन छपाय कै सोभत हैं इहां किरिन प्रताप है ॥ ४ ॥ रत अनुरागो बिरत बिरागी ॥ ५ ॥ श्री जानकी जू को रूप रूपी दीपक को देषि कै लग लगी सदृश नर नारि ए कटक ह्वै थकित भए ॥ ६ ॥ न टूटिवे ते बल प्रताप बीरता की हानि औ टूटिवे ते चिभुअन जै समेत बैदेही को लाभ जेहि पिना-क बिनु नाक किए नृप अनख धनु तोरै सो बरै जानकी उछाह राज समाज आज जेहि तोरा बाऊं बल ए सब कहि कै रावन बानासुरो भागि गए यह कहना अकस उपजावना है पै जपन अति प्रतिज्ञा ॥ ७ ॥ आना कानी इसारा से अर्थात् पिनाक के ओर बतावन लगे कठहँसो बेहँसी आएहुँ सब को कहत हैं मुहां चाही पहिले तुम उठो पहिले तुम उठो अस कहन लगे ॥ ८ ॥ छुए से जैसे लजारू को बिरवा सकुचै तैसे श्री जनक के बचन से सकल बीर सिर नाय के सकुचि रहे लछिमन जू अमरखे औ रोख युक्त भए श्रीरघुनाथ को रूष राखे स्वभाविकै रिसाय कै नही कठोर औ कोमल बचन भाषे ॥ ९ ॥ ८४ ॥

मू० । भूपतिविदेहकहीनीकीऐजोभईहै बड़ेहीसमाजआजुराज-
निकीलाजपतिहांकआंकएकहीपिनाकहीनिलईहै ॥ १ ॥ मे
रोअनुचितनकहततरिकाईवसपनपरमितिऔरभांतिसुनिग
ईहै नतरुप्रभुप्रतापउतरुचढ़ाएचांपदेतोपैदेषाइबलफलपाप
मईहै ॥ २ ॥ भूमिकेहरैआउषरईआभूमिधरनिकेबिधिबि
रचैप्रभाउजाकोजगजईहै बिहंसिहियहरषिहटकेलषनरा
मसोहतसकोचसीलनेहनारिनईहै ॥ ३ ॥ सहमीसभासक
लजनकभएबिकलरामलषिकौसिकअसीसआज्ञादईहै तुलसी
सुभायगुरुपायलागिरघुराजऋषिराजकीरजाइमाथेमानिलई
है ॥ ४ ॥ ८५ ॥

टी० । लछिमन जी की उक्ति है भूपति विदेह ने जो भई है सो कही ताते ठीके है आंक एक ही कहैं निश्चय करि हांकि कहैं ललकारि कै ॥ १ ॥ प्रतिज्ञा की मर्जादा और भांति ते सुनि गई है अर्थातजो तोरे सो बरे कदापि यह नहीं होता तो भूमि के हरैआ औ भूमि धरन के उषरैआ को जीत निहार जेहि को प्रभाव जगत मे विधि विरचे हैं तेहि उतरे चांप को प्रभु के प्रताप ते चढाइ कै अपने बल को देखाय देते पर याको फल पाप मई है भाव बड़े के रहते छोटे का प्रथम विवाह होना अनुचित है अर्थात छोटा बड़ा दोउ देव पितर के काम लायक नहीं रहत तथाच स्मृतिः दाराग्निहोचसंयोगं कुरुतेयोग्रजेस्थिते । परिवेतासविज्ञेयः परिवित्तिस्तुपूर्वजः ॥ यह कहनो अनुचित रहा पर मेरो कहनो अनुचित नहीं है क्यौंकि लरिकाई बस कहत हौं ॥ २ ॥ हृदय में हरषि के मुसुकाय के श्री रामः ज लषन को बरजे तब संकोच शील औ नेह ते श्री लषन लाल की नारि कहैं गर्दन नई भई सोही ३ ४ ॥ ८५ ॥

मू० । सोचतजनकपोचपैजपरिगईहै । जोरिकरकमलनिहोरिक-
है कौसिकसोआयसुभोरामकोसोमेरेदुचितईहै ॥ १ ॥ वा

नजातुधानपतिभपदीपसातहूके लोकपविलोकतपिनाकभूमि लईहै । जोतिलिंगकथासुनोजाकोअंतपायेबिनु आयेबिधि-हरिहारिसोईहालभईहै ॥ २ ॥ आपुहीबिचारिएनिहारि येसभाकीगति बेदमरजादमानौहेतुवादहईहै । इन्हकेजितौ हैमनसोभाअधिकानी तनमुपनकीसुखमासुषदसरसईहै ॥ ३ रावरोभरोसोबलुकैहैकोउकियेछलकैधोंकुलकेप्रभावकैधौ लरिकइहै । कन्याकलकीरतिबिजयबिस्वकीबटो रिकैधोंकर तारइन्हहीकोनिरमईहै ॥ ४ ॥ पनकोनमोहनबिसेषचिंता सीताहूकीलुनिहैपैसोईसोईजोईजेहिबईहै । रहैंरघुनाथकी निकाईनीकीनोकीनाथहाथसोतिहारेकरतूतिजाकीनईहै ५ कहिसाधुसाधुगाधिसुअनसराहेराउमहाराजजानिजियठौ-कभलीदईहै । हरषेलखनहरखानेबिलषानेलोगतुलसीमुदि तजाकोराजारामजईहै ॥ ६ ॥ ८६ ॥

टी० । सोचत इ० । जनकजू सोचत हैं कि कठिन पेच परि गई है भाव यह प्रतिज्ञा जो किया सो भला नहीं किया जनक महा-राज हस्त कमल जोरि कै निहोरा करि बिस्वामित्र जू सो कहत हैं कि आपने जो रघुनाथ को आज्ञा दिया तामे हमको दुचिताई है अब दुचिताई को हेतु कहत हैं ॥ १ ॥ बाणा सुर रावण औ साती दीप के राजा औ लोक पालन के देषत ही पिनाक ने भूमि को लई है अर्थात् भूमि को पकडि लई है जोति लिंग को अंत नही है यह कथा सुनि के अंत लेइ वे को ब्रह्माजू ऊपर को गये औ बिष्णु जू पाताल को गये पर तेहि लिंग को अंत न पाये ब्रह्मा बिष्णु हारि फिरि आए सोई हाल इहां भई है भाव पिनाक केतना भारी है याको अंत कोऊ नहीं पावत है ब्रह्मा बिष्णु हारि गए लिंग का अंतन मिला यह काशीखंड में लिखा है ॥ २ ॥ हमारही कहने पर नहीं आप भी बिचारिए और सभा की दसा देषिए कि

कि कैसी ह्वै रही है जैसे बेद के मजीद को नास्तिक बाद नासत है भा वतसपिनाक ने ओहत करि दिआ है अब श्रीराम का वर्णन करत हैं कि श्रीराम के मन जितौंहैं है औ तन मे सोभा अधिकाय रही है औ मुख की सुषद सोभा सरसाय रही है इहाँ इन्ह के औ मुख नए जो बङ्क वचन शब्द हैं सो आदर मे हैं वा दोऊ भाइन मे लगाय लेना । ३ । सो जितौ हैं मन आदि आप के भरोसा के बल सों है कैधौं कोऊ देवता हैं छलते मनुष्य बने है कैधों अपने कुल के प्रभाव से अर्थात् सूर्य वंशी हैं तेंहिते तेजयुक्त हैं कैधो लरिका ई अर्थात् कुछ आगे पीछे को बिचार नही है कन्या सुंदर कीर्ति औ विश्वकी विजय बटोरिवे कों कैधौं बिधाता ने इनही को निर्मान कियो है ॥ ४ ॥ हे नाथ हमकों अपने प्रतिज्ञा करने को मोह नही है और कोको क है सीता ह्व की विशेष चिंता नही है कदापि विश्वामित्र जू पूछैं कि क्यों नही है।तापर कहत हैं सोई सोईकाटि हैं जोई जोई जेहि ने बोया है भाव जीव कर्म वस दुष सुष भागी है पर नीकी नीकी जो रघुनाथ की निकाई है सो बनी रहै यह बात की विशेष चिन्ता है सो आप के हाथ है आप कैसे हैं कि करनी नई है भाव आजुलो ब्रह्मा छोडि सृष्टि कोऊ न करि सके सो आप किए तो यह कौन बडी बात है वा आप अन होनी करनि हार हैं ॥ ५ ॥ बिश्वामित्र जू ने आप की बात साधु है साधु है अस कहि के राजा कों सराहे फिर कहे कि हे महाराज आप के जिय को जानी आप ने भला ठहराय राखा है भाव रघुनाथ को निकाईए मे सब की भलाई है यह श्री जनक श्री बिश्वा-मित्र को सम्बाद सुनि लषन हर्षे औ बिलखाने भए जो लोग रहे सो हर्षाने गोसांई जी कहत हैं कि यह आश्चर्य नही है जाको जई राजा राम हैं सोई मुदित होत हैं भाव और के रोअते रोअत जन्म बीतत है ॥ ६ ॥ ८६ ॥

मू० । सुजनसराहीजोजनकबातकहीहै रामहीसुहानीजानिमु-
निमनमानीसुनिनीचमहीपावलीदहनबिनुदही है॥ १ ॥क
हैगाधिनंदनमुदितरघुनंदनसोन्हपगतिअगहगिरानजातिग-
ही है देषेसुनेभूपतिअनकझूठेझूठेनामसांचेतिरहुतिनाथसा
षीदेतमहीहै॥ २ ॥ रागउबिरागभोगजोग२वतमनुजोगी
जागबलिकप्रसादसिद्धिलहीहै तातेनतरनितेनसीरेसुधाक
रहूतेसहजसमाधिनिरुपाधिनिरवहीहै॥ ३ ॥ ऐसेउअगा
धबोधरावरेसनेहबसबिकलबिलोकियतदुचितईसही है काम
धेनुकृपाकुलसानीतुलसीसउरपनसिसुकेरिमरजादाबांधीर-
हीहै ॥ ४ ॥ ८७ ॥

टी० । जो श्री जनक जू की कही बात है ताको सुजनो ने स-
राही औ मुनि को मन मानी भई बात है अस जानि श्री राम को
सोहात भई पर सो बात सुनि के नीच जो महिपावली है सो बिनु
अग्नि के जरिजात भई ॥ १ ॥ गाधिनंदन रघुनंदन सो हर्षित कहत
हैं कि मिथिलेस की गति गहिवे जोग नही है ताते बातहू नही
गही जात है नाम मात्र के झूठे झूठे अनेक भूपति देखे पर सांचे
भूपति तिरहुति नाथही हैं या बात की साखी पृथ्वी देति है भाव
कन्या उपजाय कै ॥ २ ॥ प्रीति औ वैराग्य भोग औ जोग सब मह
राज के मन को जोगवत हैं भाव जेहि के ओर तनिक दृष्टि करत
सो सीघ्र हाजिर ह्वै जात है जोगो जागबलिक के प्रसाद ते यह
सिद्धता को लही है ताते सूर्य ते तप्त नही होत हैं औ और को
को कहै चन्द्र मोते सीतल नही होत हैं उपाधि रहित स्वाभाविक
समाधि को निर्वाह करत हैं वायु आदि बस करि जो समाधि सो
उपाधि सहित ॥ ३ ॥ हे श्री राम जू आप के सनेह के बस ऐसेऊ
अगाध बोध वाले जनक महाराज कों बिकल बिलोकिअत है ताते
अस जानि परत है कि इन के मन मे निश्चै दुचितई है यह सुनि

के प्रतिज्ञा रूपी बछरा को देषि कै कृपा रूपी काम धेनु रघुनाथ के उर मे हुलसानी पर बिस्वामित्र जू की आज्ञा रूप मर्जादा मे बांधी है ताते ठहर गई ॥ ४ ॥ ८७ ॥

मू० । ऋषिराजराजाआजुजनकसमानको आपएहिभांतिप्रीतिस
हितसराहियतरागीऔबिरागीबड़भागीऐसोआनको ॥ १ ॥
भूमिभोगकरतअनुभवतजोगसुषमुनिमनअगमअलषगतिजा
नको गुरहरपदनेहगेहबसिभोबिदेहअगुनसगुनप्रभुभजन
सयानको ॥ २ ॥ कहनिरहनिएकबिरतिबिबेकनीतिबेदबुध
संमतपथीननिरबानको बिनुगुनकीकठिनगांठजड़चेतनकी
छोरीअनायाससाधुसोधकअपानको ॥ ३ ॥ सुनिरघुबीरको
बचनरचनाकीरीतिभएमिथिलेसमानोदीपकबिहानको मि-
थ्यौमहामोहजीकोछूटोपोचसोचसीकोजान्यो अवतारभयो
पुरुषपुरानको ॥ ४ ॥ सभासूपगुरनरनारिपुरनभसुरसबचि
तवतमुखकरुनानिधानको एककहिएककहतप्रगट एकप्रेमबस
तुलसीसतोषिएसरासमईशानको ॥ ५ ॥ ८८ ॥

टी० । श्री रघुनाथ की उक्ति ऋषि इ० हे रिषिराज आजु श्री जनक समान राजा को है काहे ते कि आप एहि भांति ते प्रीति सहित सराहियत है तो रागी औ बिरागिन के मध्य मे बड़ भागी ऐसो आन को है ॥ १ ॥ भूमि भोग करत अर्थात् राज भोग तो करत हैं पर वाही मे जोग सुष को अनुभवत हैं इन की गति मन न सील जे मुनि तिनहूं के अगम है और को जानै गुरु औ हर के पद मे नेह है जाको घर मे रहि के बिदेह ह्वै रहे हैं निर्गुन औ सगुन रूप प्रभु के भजन मे अस आन कौन सयान है ॥ २ ॥ कहनि रहनि सब एक भांति की है बैराग्य ज्ञान औ राजनीति सब बेद बुध संमत है इन को औ मोक्ष के पथिक हैं अर्थात् स्वर्गादि के नही जो बिनु गुन की कठिन गांठि जड़ चेतन की है

ताको वे परिश्रम छोरि डारी है औ अपने खरूप को साधु कहैं भली भांति सोध कहैं ॥ ३ ॥ दीपक बिहान को कहिवे को यह भाव कि अपनी बड़ाई सुनि सकुचे ॥ ४ ॥ नृप जनक महाराज गुरू बिश्वामित्र जू औ पुर के नर नारि ॥ ५ ॥ ८८ ॥

मू० । राग मारू । सुनोभैश्राभूपसकलदैकानबज्ररेषगज दसनजनकपनवेदबिदितजगजान ॥ १ ॥ घोरकठोरपुरारि सरासननामप्रसिद्धपिनाकु जोदसकंठदियोबावोजेहिहरगि रिकियोमनाकु ॥ २ ॥ भूमिभालभ्राजतनचलतसोंज्योबिरंचि कोश्रांकुधनुतोरैसोदूबरैजानकीराउहोंदूकीरांकु ॥ ३ ॥ सुनिश्रामर्षिउठेअवनीपतिलगेबचन जनुतीरटरैनचांपकरो अपनोसोमहामहाबलबीर ॥ ४ ॥ नमितसीससोचहिसलज्ज सबश्रीहतभएसरीर बोलेजनकबिलोकिसीयतनदुषितसरोष अधीर ॥ ५ ॥ सप्तदीपनवखंडभूमिकेभूपतिवृंदजुरे । बडो लाभुकन्याकीरतिकोजहँतहँमहिपमुरे ॥ ६ ॥ डग्योनधनु जनुवीरबिगतमहिकोंधौकहुसुभटदुरे । रोषेलषनबिकटभृ कुटीकरिभुजअरुअधरफुरे ॥ ७ ॥ सुनहुभानुकुलकमलभा नुजोअबअनुसासनपावों । कोवापुरोपिनाकुमलिगुनमंदर मेरुनवावों ॥ ८ ॥ देखोनिजकींकरकोकौतुकक्योंकोदंडच ढावों ॥ लैधांवोभंजोम्टनालज्योंतौप्रभुअनुगकहावों ॥ ९ ॥ हरषेपुरनरनारिसचिवनृपकुअरकहेबरबैन । म्टदुमुसुकाइ रामबरज्योप्रियबंधुनयनदैसैन ॥ १० ॥ कौसिककह्योउठहु रघुनंदनजगबंदनबलश्रैन । तुलसिदासप्रभुचलेम्टगपतिज्यों निजभगतनिसुषदैन ॥ ११ ८९ ॥

टी० बंदी की उक्ति सुनो दू० । वज्र पर की रेषा जैसे नही मिटति है औ हाथी के दात जैसे फेर भीतर नही जात तस जनक महाराज को प्रतिज्ञा है वेद मे विदित है औ सब जग जानत है कि पुरारि

को सरासन अति कठोर है जाको पिनाकअस नाम प्रसिद्ध है जो पिनाक को रावन बाँ बं दियो अर्थात् सन्मुख न भयो जेहि रावन ने कैलास को लघु कियो अर्थात् ढेला सम उठाय लियो ॥ १ ॥ २ ॥ भाल पर भ्राजत जो बिरंचि को अंक है सो जैसे नहीं चलत तैसे भूमि ते नहीं चलत है तेहि धनु को जो तोरै सो राजकुमारी को बरै चाहै राजा होय चाहै रंक होय ॥ ३ ॥ महा महा बल बीर जो रहे सो अपनो सो किए अर्थात् जेतना पराक्रम रहा तेतना किए पर चांप न टरेउ महा महा बल बीरन को चांप अपनो सो कियो अर्थात् जड ॥ ४ ॥ ॥ ५ ॥ जह तह महिप मुरे कहैं जहां ते उठे रहेत हैं फेरि आइ बैठे ॥ ६ ॥ फुरे फरके ॥ ७ ॥ ८ ॥ क्यौं कहैं कैसे म्टनाल कमल दण्ड अनग सेवक ॥ ९ ॥ १० ॥ अयन गृह म्टगपति सिंह ॥ ११ ॥ ८९ ॥

मू० । जबहिसबन्टपतिनिरासभए गुरुपदकमलबंदिरघुपतितबचांप समीपगये ॥ १ ॥ स्यामतामरसदामबरनवपुउरभुजनयनबिसाल । पीतबसनकटिकलितकंठसुंदरसिंधुरमनिमाल ॥ २ । कलकुंडलपल्लवप्रसूनसिरचारु चौतनीलालकोटि मदनछबि सदनबदनबिधुतिलकमनोहरभाल ॥ ३ ॥ रूपअनूपबिलोकतसादरपुरजनराजसमाजु लषनकह्योथिरहोहुँधरनिधरु धरनिधरनिधरआजु ॥ ४ ॥ कमठकोलदिग्गदंतिसकलअंग सजगकरहुप्रभुकाजु । चहतचपरिसिवचांपचढ़ावनदसरथको जुबराजु ॥ ५ ॥ गहिकरतलमुनिपुलकसहितकौतुकहिउठादूलियो । न्टपगनमषनिसमेतनमितकरिसजिसुषसबहिदियो ॥ ६ ॥ आकरष्यौसियमनसमेतहरिहरष्यौजनकहियो । भंज्य भ्टगुपतिगर्वसहिततिहुलोकबिमोहकियो ॥ ७ ॥ भयोकठिनकोदंडकोलाहलप्रलयपयोदसमानचौकेंशिवविरंचि दिसिनायकरहेमूंदिकरकान ॥ ८ ॥ सावधानह्वैचढेविमान

नचलेबजाइनिसान। उसगिचल्यौआनंदनगरनभजयधुनिमं गलगान ॥ ६ ॥ विप्रवचनसुनिमषीसुआसिनिचलीजानकि हिल्याइ। कुअरनिरषिजयमालमेलिउरकुवरिरहीसकुचाइ ॥ १० ॥ बरषहिसुमनअसीसहिसुरमुनिप्रेमनहृदयसमाइ । सीयरामकीसुंदरतापरतुलसिदासबलिजाइ ॥ ११ ॥ ६०

टी० । जबहिंइ ० ॥ १ ॥ तामरस कमल दाम समूह कटि कलित कटि मे धारन किए सिंधुर मनि गज मुक्ता ॥ २ ॥ कल सुंदर चौतनी टोपी कोटि मदन छबि सदन कोटि काम के छवि के गृह ॥ ३ ॥ धरनि धर शेष धरनी पृथ्वी धरनि धर पर्बत ॥ ४ ॥ कच्छप शूकर भगवान दिग्गज सकल अंग तेस जग होय के प्रभु के काज करहु भाव कोई अंग तें ढीला हो जु गे तो नम ह्वारि सको गे चपरि उत्साह करि ॥ ५ ॥ गहि इ० आकर्षेउ इ० यह दूनो तुकन को भाव नाटक के अनुमार हैं । उत्त्विप्रंसहकौशिकस्यपुलकैःसार्द्धमुपनी मितंभूपानांजनकस्यसंशयधियासाकंसमास्फालितम्बैदेहीमनसासमंच सहसाकृष्टंततोभार्गवप्रौढ़ाहंकृतिदुर्मदेनसहितंतद्भग्नमैशंधनुःअस्यार्थः अथधनुर्भंगेनानारसानुभावात चिचरसंदर्शयितुंपद्यमवतारयति उत्त्वि प्तमितिकौशिकेवत्सलरसोजातःअचहर्षःसंचारीहर्षात्पुलकाः सात्विक इतिज्ञानम्भूपेभयानकरसःअचदैन्यंसंचारीदैन्यादेवमुखनमनंअचभी षणाविविघातचप्रभावेनैवरामेभीषणत्वंजनकेकरुणारसोजातः अचग्ला निः संचारीसाचाधेर्जीताआध्यनुभावःसंशयइतिज्ञानंबैदेह्यांमधुररसो जातः मनआकर्षणमेवाचानुभावः रामेवीररसःअचस्वद्वोद्दीपनंसापरसु रामागतोतिज्ञानंअचसर्वरसानामुद्दीपनविभावोरामएव ॥ ६ ॥ ७ ॥ कोलाहल महाशब्द पयोद मेव दिसि नायक दिक्पाल ॥ ८ ॥ निसान नगारा ॥ ६ ॥ विप्र सतानंद ॥ १० ॥ ११ ॥ ६० ॥

मू० । राग मलार । जबदोउदसरथकुअरबिलोके । जनकनगरनर नारिमुदितमननिरषिनयनपलरोके । बयकिसोरघनतडित

बरनतननषसिषअंगलुभारे । देचितुकैहितुलै सबछविवितु बिधिनिजहाथसवारे॥ २॥ संकटनृपहिसोचअतिसीतहिभूप सकुचिसिरनाए । उठेरामरघुकुलकलकेहरिगुरुअनुसासन पाए ॥ ३ ॥ कौतुकहीकोदंडखंडिप्रभुजयअरुजानहिपाई । तुलसिदासकीरतिरघुपतिकीमुनिन्हतिहूपुरगाई ॥ ४ ॥ ९१ ॥

टी० । जवदू ० जब दोऊ चक्रवर्ती कुमार कों देषे तब देषि करि जनक पुर के नर नारि अपने निमेष कों रोके औ मुदित मन भए ॥ १ ॥ ते दोऊ राजकुमार कैसे हैं कि किशोर अवस्था औ मेघ औ तडिता सम तन को वरण है औ नष ते सिष लों सब अंग लो भाव निहारे हैं कै हितु कहैं प्रीति करि सब जगत के छबि रूप धन लैकै चित्त दै कै ब्रह्मा ने अपने हाथ ते संवारे हैं जिनको २ देषि कै श्री जनक महा राज कों लोस भयो अर्थात् काहे को अस-प्रण किआ औ श्री जानकी जी को अति सोच भयो औ राजा सब सकुचाय के सिर नवाये भाव ए दोऊ भाई बडे तें जस्वी देषि परत हैं कदापि इन से धनु उठा तो हम लोगों के मुह मे मसि लगी तब गुरु अनु सासन पाए तें सुंदर जो रघु कुल है तिन मे श्रेष्ठ जो श्रीराम सो उठे ॥ ३ ॥ ४ ॥ ९१ ॥

मू० । राग टोडी । मुनिपदरेनुरघुनाथमाथेधरीहै रामरूपनिरषि लषनकीरजाइपाइधराधरधरनिसुसावधानकरीहै ॥ १ ॥ सुमिरिगनेसगुरगौरिहरभूमि सुरसोचतसकोचतसकोचीवा नखरीहै। दीनबंधुकृपासिंधुसाहसिकसीलसिंधुसभाकोसको चकुलहूकीलाजपरीहै॥ २ ॥ पेषिपुरुषारथपरखिपनप्रेमनेम सीयहीयकीबिशेषिबड़ीखरभरीहै दाहिनोदियोपिनाकुसह मिभयोमनाकुमहाव्यालबिकलबिलोकिजनुजरी है॥ ३॥ सुर हरषतबरषतफूलवारवारसिद्धमुनिकहतसगुनशुभघरीहै। रा मबाहुबिटपबिसालबोड़ीदेखियतजनकमनोरथकलपबेलिफ-

लीहै ॥ ४ ॥ लख्योनचढ़ावतनतानतनतोरतह्नंघोरघुनिसुन
मिवकीसमाधिटरीहै । प्रभुकेचरितचारुतुलसीसुनतमुखएक
हीसुलाभमवहांकोहानिहरीहै ॥ ५ ॥ ६२ ॥

टी० । बिस्वामित्र जू के चरण की धूरी रघुनाथ ने माथे पर धरी है रघुनाथ की रूप देषि कै श्री लछिमन जू आज्ञा दिए ॥ दिसिकुंजरहुकमठअहिकोला । धरहुधरनिधरिधीरनडोला ॥ सो आज्ञा पाय कै धराधर जो कच्छपादि सो भूमि कों थिर करी है भाव लघुतरनी सीडगम गाय उलटि न जाय ॥ १ ॥ अब जानकीजू की घर भरी कहत हैं कि गणेश गुरूगौरि हर भूमिसुर कों सुमिरि कै सोचत हैं कहंधनु कुलिसहुचाहिकठोरा कहंस्यामलम्रदुगातकिसोरा । बिधिकेहिभांतिधरौंउरधीरा सिरससुमनकनबेधिअहीरा॥ औ देवतन को संकोच देत हैं की आप लोगन की सुद्ध संकोची बान है भाव संकोच मे परि के जे न होनि हार ताहू के करनि हारे हैं हे दीनबंधु कृपासिंधु हे साहसिक अर्थात् सीघ्र कार्य सिद्ध करैया औ हे सील के समुद्र हम को सभा को संकोच औ कुल हू को लाज परी है भाव चित्त तो चाहत है कि बिनु धनु तोरे जय माल डार देउँ पर आजु लों अस हमारे कुल मे काहू कन्या ने नही किया है यह जो सिय हिय की बिसेष घर भरी है ताको औ राजन को पुरुषारथ देषि के औ श्री जनक जू को प्रेम को नेम औ प्रतिज्ञा की परिच्छा करि के श्री राम जू ने पिनाक कों दाहिना दियो अर्थात् प्रदच्छिण कियो डरि कै पिनाक लघु ह्वै जात भयो जैसे जरी को देषि कै सर्प बिकल होय सिकुर जात देवता हर्षत संते बार बार फूल वर्षत हैं औ सिद्ध सगुन औ मुनि सुभ घरी कहत हैं पुनि सिद्धादि कहत हैं कि श्री राम बांह रूप विशाल वृच्छ मे श्री जनक जू की मनोरथ रूपी कल्प लता जो फैली रही ताकों फरी देषिअत है ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ ॥ एकही सुंदर लाभ नें

सबही की हानि को हरन कारी है ॥ ५ ॥ ९२ ॥

मू० । रागसारंग । रामकामरिपुचांपचढ़ायो । मुनिहिपुलकआनं
दनगरनभनिरषिनिसानबजायो ॥ १ ॥ जोहिपिनाकबिनुनाक
कियेन्टप सबहिबिषादबढायो । सोईप्रभुकरपरसतटूट्यो जनु
हुतोपुरारिपठायो ॥ २ ॥ पहिराईजयमालजानकी जुवति-
न्हमंगलगायो । तुलसीसुमनबरषिहरषेसुर सुजसतिहुपुर
छायो ॥ ३ ॥ ९३ ॥

टी० । रामदू० ॥ १ ॥ हुतोपुरारिपढ़ायो भाव यो शिव जी प-
ढ़ाय दिए रहे कि यो राम के छुअते टूटि जाना ॥ २॥ ३ ॥ ९३

मू० । राग टोड़ी । जनकमुदितमनटूटतपिनाकके । बाजेहैबधाव
नेसुहावनेमंगलगानभयो सुखएकरसरानीराजारांकके १ ॥
दुंदुभीबजाइगाइहरषिबरषिफूलसुरगन नाचेनाचेनायकहु
नाकके । तुलीमहीसदेखिदिनरजनो सजैसेसूनेपरेसूनसे
मनोमिटायेआंकके ॥ २ ॥ ९ ॥ ९४ ॥

टी० । जनकदू० राँक दरिद्र ॥ १ ॥ नाक के नायक इन्द्र दिन में जैसे चंद्रमा देखि परत हैं तैसे राजा सब देषि परे अब दूसरो उ-पमा कहत हैं जैसे अंक के मिटाए सुन्न सूना परत है अर्थात् बे हिसाब ह्वै जात है तस भए ॥ २ ॥ ९४ ॥

मू० । लाजतोनसाजिसाजराजाराउरोषेहै । कहाभोचापचढ़ाएव्या
हुह्वैहैबडेखायेबोलैखोलैसेलअसिचमकतचोषेहै ॥ १ ॥
जानिपुरजनत्रसेधीरदैलषनहसेबलइन्हकेपिनाकनोकेनाषे
जोषेहै । कुलहिलजावैबालबालिसबजावैगालकैधोकूरकाल
बसतमकिचिदोषेहै ॥ २ ॥ कुअरचढ़ाईभौंहैअबकोबिलोकै
सौहैंजहाँतहाँभेअचेतषेतकेसेधोषेहै । देषेनरनारिकहैंसाग
षाइजाएमायबाहुपीनपावरनिपीनाखायपोषेहै ॥ ३ ॥प्रमुदि
तमनलोककोकनदकोकगनरामकेप्रतापरविसोचसरसोषेहै ।

तबकेदेषैआतोषेतवकेलोगनिभलेअबकेसुनैआसाधुतुलसीह्र
तोषेहै ॥ ४ ॥ ६५ ॥

टी० । लाजइ० । लाज तो नहीं है पर राजा जे राउ हैं ते युद्ध के साज साजि के क्रोध युक्त भए हैं आपुस मे कहत हैं चाँप चढ़ाये तें कहा भयो यह विवाह वडे खाए ते होइगो अस बोले मिआन चोखे तरवार खींचि लिए औ सांग लिए चमकि रहे हैं अर्थात राजा सब ॥ १ ॥ बाल बालि समूर्खोते मूर्ख तमकिचि दोखे हैं चिदोष के वस अक वक करि रहे हैं ॥ २ ॥ ३ ॥ रघुनाथ के प्रताप रूपी सूर्य ने सोच रूपी सर कों सोखि लिए तातें लोक रूप कमल औ चक्र वाक गन हर्षं ॥ ४ ॥ ६५ ॥

मू० । जयमालजानकीजलजकरलईहै । सुमनसुमंगलसगुनकोब-
नाईमंजुमानऊमदनमालीआपुनिरमईहै ॥ १ ॥ राजरुषल
बिगुरभूसुरसुआसिनिन्हिसमयसमाजकीठबनिभलीठईहै ।
चलीगानकरतनिसानबाजेगहगहेलहलहेजोयनसनेहसरस
ईहै ॥ २ ॥ हनीदेवदुंदुभीहरषिबरषतफूलसुफलमनोरथभो
सुखमुचितईहै । परजनपरिजनरानीराउप्रमुदितमनसाअ-
नूपरामरूपरंगरईहै ॥ ३ ॥ सतानंदसिषसुनिपायपरिपहिरा
ईमालसियपियहियसोहतसोभईहैं । मानसतेनिकसिबिसा
लसुतमालपरमानऊमरालपांतिबैठीबनिगईहै ॥ ४ ॥ हित
नकोलाहकोउछाहकीबिनोदमोदसोभाकीअवधिनहींअव-
अधिकईहै । यातेबिपरीतिअनहितनकोजानिलीबीगतिकहै
प्रगटषुनसखासोखईहै ॥ ५ ॥ निजनिजवेदकीसप्रेमजोगछे
ममईमुदितअसीसविप्रविदुषनिदईहै । छवितेहिँकालकीकृ-
पालसीतादूलहकीऊलसतहिएतुलसीकेनितनईहै ॥ ६ ॥ ६६

टी० । जयमालइ० । जलजकर करकमल जयमालामऊआ औ दूब की है एवंतयोक्तेतमवेत्यकिंचिद्दिसंसिदूर्वाकमधकमाला ऋतुप्र-

णामक्रियथैवतन्वीप्रत्यादिदेशैनमभाषमाणादूतिरघुवंशे ॥ १ ॥ लहै लहेआनंदयुक्त ॥ २ ॥ ३ ॥ इहां श्री रघनाथ तमाल हैं मराल पांति जय माल है ॥ ४ ॥ खुनुसखांसीखई है क्रोध रूप छई वालीखांसी रोग है ॥ ५ ॥ निज निज वेद के आसोवाद के मंच से आसिर्वाद दिए ॥ ६ ॥ ८६ ॥

मू० । रागकेदार । लेऊरीलोचननिकोलाऊ कुवरसुंदरमावरोस सखिसुमुखिसादरचाऊ ॥ १ ॥ खंडिहरकोदंडठाढेजानुलंबितवाऊ । रुचिरउरजयमालराजतिदेतसुखसवकाऊ ॥ २ ॥ चितैचितहितसहितनषसिखअंगअंगनिवाऊ । मुक्ततनिजसियरामरूपविरंचिमतिहिसराऊ ॥ ३ मुदितमनवरवदनसोभाउदितअधिकउछाऊ । मनऊ दूरिकलंककरिससिसमरस्ह्योराऊ ॥ ४ ॥ नयनसुखमाअयनहरतसरोजसुंदरताऊ । वसततुलसीदासउरपुरजानकीकोनाऊ ॥ ५ ॥ ८७ ॥

टी० । लेऊ इ० । हे सखि हे सुमुखि आदर सहित चाऊ कहैं देखु ॥ १ ॥ जानु लंबित बाहू आजानुवाऊ ॥ २ ॥ नखतेसिखलोंजो सब अंग अंग का निवाह है अर्थात सब अंग जस चाहीत सहै तिनको प्रीति सहित चित दै चितै के अपना सुकृत श्री सियराम को रूप औ ब्रह्मा को बुद्धि कोस राहना करू ॥ ३ ॥ हर्षित मन है औ उछाह करि श्रेष्ठ वदन की सोभा अधिक प्रकाशित है मानो शशि ने कलंक को दूरि करि समर मे राहु कों माख्यो है इहां राहु पिनाक है ॥ ४ ॥ ५ ॥ ८७ ॥

मू० । राग सारंग । भूपकेभागकीअधिकाई । टूट्योधनुषमनोरथपूज्योबिधिसबबातबनाई ॥ १ ॥ तबतेदिनदिनउदोजनकोजबतेजानकिजाई । अबयहव्याहसुफलभयोजोवनत्रिभुअनविदितबड़ाई ॥ २ ॥ बारबारऐहैंपऊनाईरामलषनदोउभाई । एहिआनंदमगनपुरबासिन्हदेहदसाबिसराई ॥ ३ ॥ सादर

सकलचिलोकतरामहिँकामकोटिछविछाई। एहसुषसमउस
माजएकमुखक्यौंतुलसीकहैगाई ॥ ४ ॥ ९८ ॥

टी० । भूप इ० । सुगम ॥ ९८ ॥

० । राग सोरठा । मेरेबालककैसेधौमगनिवहहिगे । भूषपियासमीतस्रमसकुचनिक्यौंकौसिकहिकहहिगे ॥ १ ॥ कोभोरहीउवटिअन्हवैहैकाढिकलेऊदैहै । कोभूषनपहिराइनिछावरिकरिलोचनसुषलैहै ॥ २ ॥ नयननिमेषनिज्योजोगवैनितपितुपरिजनमहतारी । तेपठएरिषिसाथनिसाचरमारनमषरषवारी ॥ ३ ॥ सुंदरसुठिसुकुमारसुकोमलकाकपक्षधरदोऊ । तुलसीनिरषिहरषिउरलैहौंबिधिह्वैहैदिनसोऊ ॥४॥
॥ ९९ ॥

टी० । माता की उक्ति मेरे इ० । सकुचनि संकोच ते ॥ १ ॥ २ ॥ ॥ ३ ॥ काक पक्ष जुलुफ ॥ ४ ॥ ९९ ॥

मू० । रिषिनृपसीसठगौरीसीडारी । कुलगुरसचिवनिपुननेवनिअवरेबनसमुझिसुधारी ॥ १ ॥ सिरिससुमनसुकुमारकुअरदोउसूरसरोषसुरारी । पठएबिनहिसहाएपयादेहिकेलिबानधनुधारी ॥ २ ॥ अतिसनेहकातरिमाताकहैलषिसषिबचनदुषारी । बादिबीरजननीजीवनजगछत्रजातिगतिभारी ॥ ३ ॥ जोकहिहैफिरेरामलषनघरकरिमुनिमखरषवारी । सोतुलसीप्रियमोहिलागिहैज्यौसुभायसुतचारी ॥ ४ ॥ १०० ॥

टी० । रिषिइ० । वशिष्ट जू औ मंत्री सब बिचार मे बिचच्छन रहे पर अव रेव को काहूने समुझि के न सुधारी ॥ १ ॥ सुरारी राक्षस ॥ २ ॥ कातरि विह्वल ॥ ३ ॥ ४ ॥ १०० ॥

म० । जबतेलैमुनिसंगसिधाये । रामलषनकेसमाचारसषितबतेकछुअनपाये ॥ १ ॥ बिनुपानहीगवनफलभोजनभूमिसयनतरुछाहीं । सरसरिताजलपानसिसुनकेसाथसुसेवकना

ही ॥ २ ॥ कौसिकपरमकृपालपरमहितसमरथसुखदसुचा
ली । बालकसुठिसुकुमारसकोचीममुझिसोचमोहिआली
॥ ३ ॥ बचनसप्रेमसुमिचाकेसुनि सबसनेहबसरानी । तुल
सीआइभरततेहिऔसर कहीसुमंगलबानी ॥ ४ ॥ १ ॥

टी० । जबतेइ० ॥ १ ॥ २ ॥ सकोची कहिबेको यह भाव कि सं-
कोच ते कछु न कहैंगे ॥ ३ ॥ ४ ॥ १०१ ॥

मू० । सानुजभरतभवनउठिधाए । पितुसमीपसबसमाचारसुनिमु
दितमातुपहिआए ॥ १ ॥ सजलनयनतनपुलकअधरफरक-
तलखिप्रीतिसुहाई । कौसल्यालिएलाइहृदयबलि कहौक
छुहैसुधिपाई ॥ २ ॥ सतानंदउपरोहितअपने तिरहुतिना
थपठाए । षमकुसलरघुबीरलखनकी ललितपचिकाल्याए ॥
दलिताड़कामारिनिसिचरमषराषिबिप्रतियतारी । दैबिद्या
लैगएजनकपुरहैगुरुसंगसुषारी ॥ ४ ॥ करिपिनाकुपनसुता
स्वयंबरसजिन्नृपकटकवटोर्‌यौ । राजसभारघुबरम्टनालज्यौं
संभुसरासनतोर्‌यौ ॥ ५ ॥ यौंकहिसिथिलसनेहबंधुदोउअं
बुअंकभरिलीन्हे । बारबारमुखचूंबिचारुमनिबसननिछावरि
कीन्हे ॥ ६ ॥ सुनतसुहावनिचाहअवधघरघरआनंदबधा-
ई । तुलसिदासरनिवासरहसबससखीसुमंगलगाई ॥ ७ ॥
॥ १०२ ॥

टी० । सानुज इ० । पद सुगम ॥ १०२ ॥

मू० । राग कान्हरा । रामलषनसुधिआईबाजैअवधबधाई । ललि
तलगनलिषिपचिकाउपरोहितकेकरजनकजनेसपठाई ॥ १ ॥
कन्याभूपबिदेहकीरूपकीअधिकाई । तासुस्वयंबरसुनिसबै
आएदेसदेसकेन्टपचतुरंगबनाई ॥ २ ॥ पनपिनाकपबिमेरुते
गरुताकठिनाई । लोकपालमहिपालबानवानइतदसमुखस-
केनचांपचढ़ाई ॥ ३ ॥ तेहिसमाजरघुराजकेम्टगराजजगाई ।

भंजिसरासनसंभुकोजगजयकलकोरतितिथतियमनिसियपा-
ई ॥ ४ ॥ पुरघरघरआनंदमहासुनिचाहसुहाई । मातुमुदि
तमंगलसजैकहैमुनिप्रसादभएसकलसुमंगलमाई ॥ ५ ॥ गु
रुआयसुमंडपरच्योसबसाजसजाई । तुलसिदासदसरथबरा-
तसजिपूजिगनेसहिचलेनिसानबजाई ॥ ६ ॥ १०३ ॥

टी० । राम इ० । जनेस राजा ॥ १ ॥ २ ॥ प्रतिज्ञा किआ भया जो पिनाक है सो मेरु ते अधिक गुरु है औ बज्र ते अधिक कठिन है बान बानासुर ॥ ३ ॥ तेहि समाज मे रघुराज के म्रगराज जो श्री राम तिन को जगावत भए अर्थात् उत्साह बढ़ावत भए बीर विहीन मही मै जानो इत्यादि बचन ते तिन्हो ने शंभु को सरासन तोरि के जगत मे जय आदि पाई ॥ ४ ॥ इहां चाह को अर्थ वांच्छित है ॥ ५ ॥ इहां गनेश के पूजन हेतु मंडप बनाए ॥ ६ ॥ ॥ १०३ ॥

मू० । राग केदार । मनमेमंजुमनोरथहोरी । सोहरगौरिप्रसाद
एकतेकौसिककृपाचौगुनोभोरी ॥ १ ॥ मनपरितापचापचिं
तानिसिसोचसकोचतिमिरनहिथोरी । रविकुलरविअवलो
किसभासरहितचितबारिजबनविकसोरी ॥ २ ॥ कुअरकुअ
रिसबमंगलमूरतिन्रपदोउधरमधुरंधरधोरी । राजसमाजभू
रिभागीजिन्हलोचनलाहुलह्योइकठोरी ॥ ३ ॥ व्याहउछा
हरामसीताकोसुक्रतसकेलिबिरंचिरचोरी । तुलसिदासजा
नैसोईयहसुषजाकेउरबसतिमनोहरजोरी ॥ ४ ॥ १०४ ॥

टी० । मन इ० । मिथिला के सखिन की उक्ति है री सषी जो मन मे एक मनोरथ रह्यो अर्थात् श्री जानकी जी को बिवाह को सो हर गौरी के प्रसाद औ कौसिक के क्रपा ते चौगुनो भयो भाव चारो राज कुमारिन को व्याह देखिबे मे आयो ॥ १ ॥ प्रतिज्ञा करिबे को जो परिताप औ चांप की गरुआई को जो चिंता सोई

रात्रि रही औ तेहि करि जो सोच औ संकोच सोई तेहि राति को घनो अँधिआरो रह्यो तेहि करि जिनि के चित रूपी कमल सभा रूपी तडाग मे संपुटित भए रहे ते रविकुल रवि जो श्री राम तिन को देखि कै प्रफुल्लित भए ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ ॥ १०४ ॥

मू० । राजतरामजानकीजोरी । स्यामसरोजजलदसुंदरवर दुल हिनितड़ितवरनतगोरी ॥ १ ॥ व्याहसमयसोहतिवितानत रउपमाकहुँनलहतिमतिमोरी । मनहुमदनमंजुलमंडपम हंछविसिंगारसोभासोऊथोरी ॥ २ ॥ मंगलमयदोउअंगम नोहरग्रथितचूनरीपीतपिछोरी । कनककलसकहुँदेतभांव रीनिरषिरूपसारदभईभोरी ॥३॥ मुदितजनकरनिवासरहस बसचतुरनारिचितवहितृनतोरी । गाननिसानवेदधुनिसुनि सुरवरषतसुमनहरषकहैकोरी ॥ ४ ॥ नयननकोफलपाइप्रेम बससकलअसीसतईसनिहोरी । तुलसीजेहिआनंदमगनम नक्योंरसनावरनैसुपसोरी ॥ ५ ॥ १०५ ॥

टी० । राज दू० ॥ १ ॥ व्याह के समै मे दूलह दुलहिन मंडप मे सोभत हैं तिन की उपमा हमारी मति कतहू नही पावति है मानो काम रूप सुंदर मंडप के तरे छवि रूप दुलहिन औ शृंगार रूप दूलह हैं पर एहू कहते नही बनत है क्यों कि इन की सोभा थोरी है अर्थात् जानकी राम सम नहीं ॥ २ ॥ दुलहिन दूलह को सब अंग मंगल मै औ मनोहर हैं पीत पट को चूनरी के संग ग्रंथि बंधन भयो है ॥ ३ ॥ रहस आनंद ॥ ४ ॥ री सखी जेहि आनंद मे मन डूबि गयो ताको जिह्वा कैसे वरनै ॥ ५ ॥ १०५ ॥

मू० । दूलहरामसियादुलही री । घनदामिनिवरवरनहरनमनसुं दरतानषसिषनिवही री ॥ १ ॥ व्याहविभूषनवसनविभूषित सखिअवलीलषिठगिसिरही री । जीवनजनमलाहुलोचनफ लहैइतनोइलह्योआजुसही री ॥ २ ॥ सुषमासुरभिसिंगार

छीरदुहिमयनअमियमयकियोहैदहीरी । मथिमाखनसिय
रामसंवारेसकलभुवनछविमनहुमहीरी ॥ ३ ॥ तुलसिदास
जोरीदेषतसुषसोभाअतुलनजातिकहीरी । रूपरासिबिर
चीबिरंचिमानोसिलालवनिरतिकामलहीरी ॥ ४ ॥ १०६ ॥

टी० । दूलह इ० ॥ १ ॥ २ ॥ सुखमा रूप धेनु ते सिंगार रूप दूध को दुहि कै काम रूप अहीर ने अमृत रूप दही जमायो तेहि दही को मथि के माषन काढ्यो ताको श्री सीता राम को बनायो औ सकल भुअन की छबि मानो माठा है अर्थात् निकाम जानि जो बहाय दियो सो है ॥ ३ ॥ रूप रूपी रासि मानो ब्रह्मा ने सीता राम को बिरची औ काटे पीछे की जो बिनिआ सो रति काम ने पाई शिला जो बालि तेहि के कनन रति काम पाई उंछः कणश आदानं कणिशा द्यर्ज्जनं शिलं इति यादव कोषे ॥ ४ ॥ ॥ १०६ ॥

मू० । जैसेललितलषनलाललोने । तैसिऐललितउर्मिलापरस्पर
लषतसुलोचनकोने ॥ १ ॥ सुषमासारसिंगारसारकरिका-
नकरचेहैतेहिसोने । रूपप्रेमपरमितिनपरतकहिबियकिर-
होहैमतिमौने ॥ २ ॥ सोभासीलसनेहसुहावनोसमउकेलि
गृहगोने । देषितिअनकेनयनसफलभयेतुलसिदासहूकेहो
ने ॥ ३ ॥ १०७ ॥

टी० । जैसे इ० ॥ १ ॥ परम सोभा को सारांस औ शृंगार को सोना करि के तेहि सोना ते लषनलाल औ उर्मिलाजू को बनाए भाव सुषमा के सारांस ते लषनलाल को औ शृंगार के सारांस ते उर्मिला जू को रूप औ प्रेम के अवधि हैं ताते कही नही परति है बिशेष थकि के मति मौन ह्वै रही है औ उर्मिला जू को श्याम बरण है ताते शृंगार को सारांस कहे हिरण्य वर्णा सीता स्वाम्मांडवी पाटल प्रभाउर्म्मिला श्यामवर्णाभा स्रुतिकीर्तिसमप्रभा इतिनार-

दपंचराचे पाटलः श्वेतरक्तमिश्रितोवर्णः ॥ २ ॥ केलि गृह कोह बरजावे को सभै को सोभा सील औ सुंदर सनेह जो है ताको देषि कै तिअन के नैन सुफल भए तुलसीदास को अब होनिहार है ॥ ३ ॥ १०७ ॥

मू० । राग बिलावल । जानकीबरसुंदरमाई । इंद्रनीलमनिस्याम सुभंगअंगअंगमनोजनिबङ्छबिछाई ॥ १ ॥ अरुनचरनअंगुलीमनोहरनषदुतिवंतकछुकअरुनाई । कंजदलनिपरमनहु भौमदसबैठेअचलसुसदमिबनाई ॥ २ ॥ पीनजानुउरचारुजडितमनिनूपरपदकलमुषरसोहाई । पीतपरागभरेअलिगनजनुजुगलजलजलषिरहेलोभाई ॥ ३ ॥ किंकिनिकनककंजअवलीम्टदुमरकतसिषरिमध्यजनुजाई । गईनउपरसभीतनमितमुषबिकसिचह्नदिसिरहीलोनाई ॥ ४ ॥ नाभिगभीरउदररेखाबरउरभृगुचरनचिन्हसुषदाई । भुजप्रलंबभूषनअनेकयुतबसनपीतसोभाअधिकाई ॥ ५ ॥ जज्ञोपवीतविचिचहेममयमुक्तामालउरसिमोहिभाई । कंदुतडितबिचजनुसुरपतिधनुनिकटबलाकपांतिचलिआई ॥ ६ ॥ कंबुकंठचिबुकाधरसुंदरक्योंकहौंदसननकीरुचिराई । पदुमकोसमहंबसेबज्जमानोनिजसंगतडितअरुनरुचिलाई ॥ ७ ॥ नासिकचारुललितलोचनभ्रूकुटिलकचनिअनुपमछबिपाई । रहेघेरिराजीवउभयमानोचंचरीककछुहृदयडेराई ॥ ८ ॥ भालतिलककंचनकिरीटसिरकुंडललोलकपोलनिझाई । निरखहिंनारिनिकरबिदेहपुरनिमिन्टपकीमरजादमिटाई ॥ ९ ॥ सारदसेससंभुनिसिवासरचिंततरूपनहृदयसमाई । तुलसिदाससठक्यौंकरिबरनेयहछबिनिगमनेतिकहिगाई ॥ १० ॥ १०८ ॥

टी० । जानकी इ० ॥ सषी प्रति सखी की उक्ति अरी माई जानकी वर सुंदर है मरकत मणि सम स्याम है औ सुंदर सब अंग

अंगनि मे अनेक कामन की छवि छाय रही है ॥ १ ॥ लाल चरण है अंगुरी मन हर निहारी है नख दुतिवंत जे हैं ते कछुक अरु नाई लिए हैं मानो कमल दल निके ऊपर सुंदर अचल सभा बनाइ के दश मंगल के तारा बैठे हैं ॥ २ ॥ जानु पुष्ट हैं औ सुंदर जंघा हैं औ चरण मे मनिन ते जडित सुंदर सोने के नूपुर हैं सो सुंदर शब्द करत हैं सो नूपुर नही हैं पुष्पन के पीत धूरो तें भरे भँवर के समूह हैं मानो युगल चरण रूप युगल कमल को देखि के लो-भाइ के रहि गए हैं ॥ ३ ॥ सोनन की किंकिनी नही है कमल कलिन की पांति है सो मरकत सिषर के मध्य मे मानो उत्पन्न भई है इहां मरकत सिषर श्री रघुनाथ हैं मध्य भाग कटि देश है ते किंकिनी रूप कली सब डर तेज पर न गई नीचे मुष करि बिकसीं तिन के बिकसने की सुंदराई चहुं दिशि छाय रही ॥ ४ ॥ ५ ॥ उर में बिचित्र सुवर्ण मय जनेऊ औ मोतिन की माला जो है सो इम को भाइ मानो श्याम मेघ औ बिजुरी के बीच इन्द्र धनुष है तेहि के निकट बकुलनि की पांति चली आई है इहां मेघ श्रीराम है औ पीत बसन बिजुरी है सुरपति धनु यज्ञोपवीत है मोती की मालावक पांति है ॥ ६ ॥ शंख सम कंठ है ठोड़ी औ ओठ सुंदर है औ दांतन की रुचिराई कैसे कै कहौं अर्थात् कहिवे योग्य नही है मानो कमल के कोश मे हीरा गण अपने संग मे बिजुरी औ सूर्य को सुंदराई लिए बसे हैं वा सुंदर ललाई रूप तडिता को लिए बसे हैं लाल रंग की बिजुरी भी लिषी है ॥ ७ ॥ सुंदर नासा सुंदर लोचन टेडी भौंहं औ जुलुफन ने उपमा रहित छवि पाई है मानो नेत्रें नही हैं युग कमल हैं भौंह औ जुलुफ नही हैं भौंरन के समूह हैं ते भ्रमर गण कछु हृदय मे डराइ के युगल नेत्र रूप कमल कों घेरि रहे हैं भाव ताते बइठत नहीं है इहां डरावनि हारो पलक रूप पंषा है ॥ ८ ॥ लोल चंचल झांई

परिछांही निकर समूह निमिकुल की मरजादा मिटाई अर्थात् ए कटक ते निरषहिँ ॥ ९ ॥ १० ॥ १०८ ॥

मू० । राग कान्हरा । भुजनिपरजननीवारिफेरिडारी । क्यौंतोर्यौ कोमलकरकमलनिसंभुसरामनभारी ॥ १ ॥ क्यौंमारीचसुबाहुमहाबलप्रबलताड़कामारीमुनिप्रसादमेरेरामलषनकीबिधिबड़िकरबरटारी ॥ २ ॥ चरनरेनुलैनयननिलावतिक्यौंमुनिबधूउधारी । कहोधौंतातक्यौंजीतिसकलन्टपबरीहैबिदेहकुमारी ॥ ३ ॥ दुसहरोषमूरतिभृगुपतिअतिन्टपतिनिकरषयकारी । क्यौंसौंप्योसारंगहारिहियकरिहैबहुतमनुहारी ॥ ४ ॥ उमगिउमगिआनंदबिलोकतिबधुनसहितसुतचारी तुलसिदासआरतीउतारति प्रेममगनमहतारी ॥ ५ ॥ १०९

टी० । भुजन इ० हाथ चहुं ओर भुजन पर फिराय के जननी ने नेवछावरि करी ॥ १ ॥ जब रघुनाथ सकोच बस उत्तर न दिए तब आपही समाधान करति हैं कि मुनि के प्रसाद तें मेरे राम लखन की विधाता ने अनेक अल्पायु टारी ॥ २ ॥ चरण रेणु को नयनन में लगाइबे को यह भाव कि विरह करि नेत्र संतप्त रहे तिनको सीतल करति हैं अब फेरि अधिक प्रेम करि पूछति हैं कि कैसे अहल्या को तारी ॥ ३ ॥ षयकारी क्षयकारी मनुहारी मनावन ॥ ४ ॥

मू० । मुदितमनआतीकरैमाता । कनकवसनमनिवारिवारिवरपुलकप्रफुल्लितगाता ॥ १ ॥ पालागनिदुलहिनिहिसिषावतिसरिससासुसतसाता । देहिँअसीसतेबरिसकोटिलगिअचलहोउअहिवाता ॥ २ ॥ रामसीयछबिदेषियुवतिजनकरहिंपरस्परबाता । अबजान्यौसांचेहुसुनोसखिकोबिदबड़ोबिधाता ॥ ३ ॥ मंगलगाननिसाननगरनभआनंदकह्योनजाता । चिरंजीवहुअवधेसमुअनसबतुलसिदाससुषदाता ॥ इति श्री रामगीतावल्यां बालकांडः संपूर्ण ॥ ४ ॥ ११० ॥

टी० । मुदित इ० ॥ १ ॥ श्री कौशल्या जू दुलहिनिन को अपने सरिस साती से सासुन को पैलगी करिबे को सिखावति हैं ॥ २ ॥ बिधाता बड़ा पण्डित है कहिबे को यह भाव कि समान जोड़ो मिलाय दियो ॥ ३ ॥ नगर औ आकाश मे मंगल गान होत है औ नगारे वाजत है दोउ ठौर को आनन्द कहा नही जात है सब असीस देत हैं कि अवधेस के सब सुअन तुलसीदास के सुषदा ता चिरंजीअड ॥ ४ ॥ ११० ॥

दो० । मंगलऔसरजसरित मंगलविपिनप्रमोद । मंगलसीताराम जू जोमोदऊकोमोद ॥ १ ॥ युगलचन्दपरिकरयुगल चरनरेनुसिरनाय । हरिहरसममतिमंदहूं टीकालईबनाय ॥ २ ॥ इतिश्री रामगीतावली प्रकाशिकाटीकायां श्रीसीतारामकृपापात्र श्रीसीतारामीयहरिहरप्रसादकृतौबालकांण्डः समाप्तः श्रीसीतारामाभ्यांनमः ॥

श्रीसीतारामाभ्यांनमः दो० । जिनकेअंगप्रसंगते भूषितभूषणहोत । होतसुगंधसुगंधयुत पोतामोतीद्योत ॥ सोभाह्वसोभालहत जिनकेअंगप्रसंग । विधिहरिहरबाणीरमा उमाहोंहिलषिदंग ॥ तिन्हसियसियबल्लभचरण बारबारसिरनाय । चरणरेणुपविकरजुगल नयननमाझलगाय ॥ अवधकाण्डटीकारचत हरिहरमतिअनुहारि । दिगरीसुमतिसुधारिहैं बालकअल्पबिचारि ॥

मू० । राग सोरठ । नृपकरजोरिकह्योगुरुपांही । तुम्हरीकृपाअसीसनाथमेरीसबैमहेशनिबाही ॥ १ ॥ रामहोंहिंयुवराजजियतमेरेयहलालचमनमाही । बहुरिमोहिजियबेमरिवेकोचितचिंताकछुनाहीं ॥ २ ॥ महाराजभलोकाजबिचार्यौबेगिबिलंबनकीजै । बिधिदाहिनोहोइतोसबमिलिजनमलाहुलुटिलीजै ॥ ३ ॥ सुनतनगरआनंदबधावनकैकेईबिलपानी । तुलसीदासदेवमायाबसकठिनकुटिलताठानी ॥ ४ ॥ १ ॥

टी० । नृप दू० । निवाही कहैं पूर्ण किए ॥ १ ॥ २ ॥ बिधि दाहिनो होय तो या कथन तें मनोरथ के लाभ में संदेह जनाए ॥ ३ ॥ ४ ॥ १ ॥

मू० । राग गौरी । सुनहुरामभेरेप्रानपियारे । बारोसत्यबचनश्रुतिसम्मत जातेहौंबिछुरतचरनतिहारे ॥ १ ॥ बिनुप्रयाससबसाधनकोफल प्रभुपायेसोतौनहींसभारे । हरितजिधर्मसीलभयोचाहत नृपतिनारिबससरबसहारे ॥ २ ॥ रुचिरकांचमनिदेषिमूढज्यौं करतलतेंचिंतामनिडारे । मुनिलोचनचकोरससिराघव सिवजीवनधनसोउनबिचारे ॥ ३ ॥ जद्यपिनाथतातमायाबस सुषनिधानसुततुम्हहिबिसारे । तदपिहमहित्यागहुजनिरघुपतिदीनबंधुदयालमेरेबारे ॥४॥ अतिसयप्रीतिबिनीतबचनसुनि प्रभुकोमलचितचलननपारे । तुलसिदासजौरहौमातुहित कोसुरभूमिनिप्रभयटारे ॥ ५ ॥

टी० । औ कौशिल्या जो की उक्ति है सुनऊ इ० । श्रुति सम्मत जो सत्य वचन है ताकों बारों कहैं फूंकि देउँ काहेते कि जेहि सत्य वचन करि तुम्हारे चरण ते हम बिछुरत हैं ॥ १ ॥ सब साधन को फल रूप जो प्रभु आप ताको पाए पर नही सम्हारि सकै ॥ २ ॥ ३ ॥ तात माया वश तुम्हारी माया वश ॥ ४ ॥ चलन न पावै चलै कै इच्छा न किए पर फेरि बिचारै सो अगिले तुक मे स्पष्ट है ॥ ५ ॥ ॥ २ ॥

सू० । रहिचलियेसुंदररघुनायक । जौसुततातबचनपालनरत जननीउतातमानिबेलायक ॥ १ ॥ बेदबिदितयहबानितुम्हारी रघुपतिसदासंतसुषदायक । राखहुनिजमरजादनिगमकी हौंबलिजांउधरहुधनुसायक ॥ २ ॥ सोककूपपुरपरिहिमरिहिन्टप सुनिसंदेसरघुनाथभिधायक । यहदूषनबिधितहिहोतअबरामचरणबियोगउपजायक ॥ ३ ॥ मातुबचनसुनिस्रवतनयनजलकछुसुभाउजनुनरतनपायक । तुलसिदाससुरकाजनसाध्यौतौतदोषहोइमहिआयक ॥ ४ ॥ ३ ॥

टी० । रहि इ० । रहि चलिए कहैं रहि जाइए ॥ १ ॥ रघुपति सदा संतन के सुषदाता हैं यह बानि तुम्हारी बेद मे प्रसिद्ध है बेद सिद्ध जो अपनी मर्जाद है ताको राषहु भाव अजोध्या बासी सब संत हैं तिन को दुख मति देहु मै बलि जाउं धनुष बान को धरि देहु भाव चलन के साजसब उतारि डारहु ॥२॥ अब ब्याकुलता ते बिधाता प्रति कहति हैं कि रघुनाथ के जाइबे वाला संदेस सुनि कै सोक रूपी कूप मे अजोध्या बासी परैंगे औ महाराज मरैंगे औ राम चरण बियोग उपजावनि हारा जो यह दूषण से तुम्ह कहं होत है ॥ ३ ॥ पायक कहैं पाए कै आयक कहैं आए कै ॥ ४ ॥ ३ ॥

सू० । सो० । रामहौंकौनयतनघररहिहों । बारबारभरिअंकगोदलैललनकौनसोकहिहौं ॥ १ ॥ इहिआंगनबिहरतमेरेबा

रेतुमजोसंगनिसृलीन्हे । कैसेप्रानरहतसुमिरतसुत बहुविनोदतुमकीन्हे ॥ २ ॥ जिन्हश्रवननिकलवचनतिहारे सुनि सुनिहौंअनुरागी । तिन्हस्रवनन्हबनगवनसुनतिहौं मोतेकवनअभागी ॥ ३ ॥ जुगलमनिमिषजांहिरघुनंदन वदन कमलविनुदेखे । जौंतनरहैबरषबोतेवलि कहाप्रोतिइहिलेखे ॥ ४ ॥ तुलसीदासप्रेमवसश्रीहरि देखिविकलमहतारी । गदगदकंठनयनजलफिरिफिरि आवनकहेउमुरारी ॥ ५ ॥ ४ ॥

टी० । रामदू० हे राम मै कवने जतन ते घरमें रहौंगी ॥ १ ॥ २ ॥ ३ ॥ दूहां वरष पद ते चौदह वरष लेना ॥ ४ ॥ फिरि कहैं वारंबार ॥ ५ ॥ ४ ॥

मू० । राग विलावल । रहहु भवन हमरे कहेकामिनि । सादर सासुचरनसेवहुनित जोतुम्हरेंअतिहितगृहस्वामिनि ॥ १ ॥ राजकुमारिकठिनकंटकमग क्योंचलिहौमृदुपदगजगामिनि दुसहबातवरषाहिमआतप कैसेसहिहौंअगनितदिनजामिनि ॥ २ ॥ हौंपुनिपितुआज्ञाप्रमानकरि ऐहौवेगिसुनहुदुतिदामिनि । तुलसिदासप्रभुबिरहबचनसुनि सहिनसकीमुरछितभईभामिनि ॥ ३ ॥ ५ ॥

टी० । श्री जानकी जू प्रति रघुनाथ जी की उक्ति है । रहहुदू० गृह मे स्वामिनि हैं यह कहिवे को यह भाव कि तुमको अन्यत्र जाना न चाहिए ॥ १ ॥ जामिनि राति ॥ २ ॥ ३ ॥ ५ ॥

मू० । कृपानिधानसुजानप्रानपति संगविपिनहौंआवौंगी । गृहतें कोटिगुनितसुखमारग चलतसाथसचुपावौंगी ॥ १ ॥ थाके चरनकमलचापौंगी स्रमभयेवाउडोलावौंगी । नयनचकोर निसुखमयंकछवि सादरपानकरावौंगी ॥ २ ॥ जौंहठिनाथराखिहौमोकहं तौसंगप्रानपठावौंगी । तुलसिदासप्रभुबिनु जीवतरहिक्यौं फिरिबदनदेखावौंगी ॥ ३ ॥ ६ ॥

टी० । श्री जानकी जू की उक्ति है कपा इ० । सचु सुख ॥ १ ॥ अपने नैन रूपी चकोरन को तुम्हारे मुष रूप चन्द्र के छवि रूप किरन को आदर सहित पान कराओंगी ॥ २ ॥ ३ ॥ ६ ॥

मू० । कहौतुम्हबिनुग्रहमेरोकौनकाजु । बिपिनकोटिसुरपुरसमा-
नमोकोजौपैपियपरिहस्योराजु ॥ १ ॥ बलकलबिमलदुकूल
मनोहरकंदमूलफलअमियनाजु । प्रभुपदकमलबिलोकिहौं
छिनुछिनुइहितेअधिककहासुषसमाजु ॥ २ ॥ हौरहौंभव-
नभोगलोलुपह्वैपतिकाननकियोमुनिकोसाजु । तुलसिदास
ऐसेबिरहबचनसुनिकठिनहियोबिहस्योनआजु ॥ ३ ॥ ७ ॥

टी० । कहो इ० ॥ १ ॥ अमिय नाजु अम्रत सम अन्न ॥ २ ॥ एसे बिरह बचन अर्थात् तुम सुकुमारि हौ बन योग्य नहीं यह बचन सुनि के मेरो हृदय कठिन है सो न फट्यो ॥ ३ ॥ ७ ॥

मू० । प्रियनिठुरबचनकहेकारनकवन । जानतहौसबकेमनकीगति
मृदुचितपरमक्रपालुरवन ॥ १ ॥ प्राननाथसुंदरसुजानमनि
दीनबंधुजनआरतिदवन । तुलसिदासप्रभुपदसरोजतजिरहि
हौंकहाकरौंगीभवन ॥ २ ॥ ८ ॥

टी० । प्रिय इ० । रवन स्वामी ॥ १ ॥ सुजान मनि सुजानन मे श्रेष्ठ ॥ २ ॥ ८ ॥

मू० । मैंतुमसोंसतिभायकहीहै । बूझतऔरभांतिकतभामिनिकान-
नकठिनकलेसमहीहै ॥ १ ॥ जौचलिहौतोचलौचलिएबन
सुनिसियमनअवलंबलहीहै । बूड़तबिरहवारिनिधिमानहु
बचननाहंमिसिबांहगहीहै ॥ २ ॥ प्राननाथकेसाथचलीउ
ठिअवधसोगसरिउमगिबहीहै । तुलसीसुनिनकबहुकाहुक
हुंतनुपरिहरिपरिछांहरहीहै ॥ ३ ॥ ९ ॥

टी० । श्री रघुनाथ की उक्ति है मैं इ० । हे भामिनि हम तुमसे जस है तस कहो है ताको तुम और भांति काहे बूझति हौ बचन

मे सांचों कठिन कलेश है ॥ १ ॥ मानो बिरह रूप समुद्र मे बूडत संते स्वामी ने बचन के बहाने तें बांह गहि लई है ॥ २ ॥ सरिमदो सरीर ते पृथक् परिछांही कों रहते काहू ने नहीं सुनी है भाव तब जानकी जू कैसे रहैं ॥ ३ ॥ ९ ॥

मू० । जबहिरघुपतिसंगसीयचली । बिकलबियोगलोगपुरतियकहै अतिअन्याउअली ॥ १ ॥ कोउकहैमनिगनतजतकांचलगि करतनभूपभली । कोउकहैकुलकुवेलिकैकेईदुषबिषफलनि फली ॥ २ ॥ एककहैवनजोगजानकीबिधिबडबिषमबली । तुलसीकुलिसङ्कीकठोरतातेहिदिनदलकिदली ॥ ३ ॥ १० ॥

टी० । जब दू० । हे सखी अति अन्याव है ॥ १ ॥ दूहां कांच स्यानी सत्य बचन है कुवेलि बिष लता ॥ २ ॥ क्या जानकी जू बन ने जोग हैं अर्थात् नहीं पर बिधाता अति कठिन बलवान है गोसांई जी कहत हैं कि तेहि दिन और को को कहै कुलिसङ्की कठोरता दलकि के फटि गई ॥ ३ ॥ १० ॥

मू० । ठाढ़ेहैंलषनकमलकरजोरे । उरधकधकीनकहतकछुसकुच निप्रभुपरिहरतसबनचिनतोरे ॥ १ ॥ कृपासिंधुअवलोकिबं धुतनप्रानकृपानबीरसीछोरे । तातबिदामागिऐसातुमोवनि हैबातउपाइनऔरे ॥ २ ॥ जाइचरनगहिआयसुजाच्योजन निकहतबहुभांतिनिहारे । सियरघुबरसेवासुचिह्वैहौतौजा- निहौसहीसुतमोरे ॥ ३ ॥ कीजडूइहैविचारनिरंतररामस मीपसुकृतनहियोरे । तुलसीसुनिसिषचलेचकितचितउड्यौ मानोबिहगवधिकभयभोरे ॥ ४ ॥ ११ ॥

टी० । ठाढे दू० । संकोच ते कछु कहत नाही हैं हृदय मे धक धकी है काहे ते कि प्रभु या काल मे सब को तोर टन सम त्याग करत हैं ॥ १ ॥ प्राण रूप जो तरवार है ताको बीर के समान छोरे अर्थात् दुस्सगो पोले बंधु के तन को देषि के कृपासिंधु बोले कि हे

तात माता सो बिदा मागिए और उपाय से न बनि है अर्थात् बे माता के कहे हम न ले चलब ॥ २ ॥ सुचि कुल रहित ॥ ३ ॥ एही बिचार निरंतर करेउ कि थोरे सुकृत से रघुनाथ के निकट प्राप्ति नही होत है यह सिखावन सुनि के चकित चित ते चलत भए मानो बधिक के गाफिल भए से पच्छी उडेउ ॥ ४ ॥ ११ ॥

मू० । राग सोरठ । मोकोबिधुबदनबिलोकनदीजै । रामलषनमे-
रीएहीभेटबलिजांउंजोहिमिलिलीजै ॥ १ ॥ सुनिपितुबच
नचरनगहेरघुपतिभूपअंकभरिलीन्हे । अजहुंअवनिबिहर-
तिदरारभिससोअवसरसुधिकीन्हे ॥ २ ॥ पुनिसिरनाइगव
नकियोप्रभुमुरछितभयोभूपनजाग्यौ । करमचोरनृपपथिक
मारिमानोरामरतनलैभाग्यो ॥ ३ ॥ तुलसीरबिकुलरबिरथ
चढ़िचलेतकिदिसिदषिनसुहाई । लोगनलिनभएमलिनअव
धसरबिरहबिषमहिमआई ॥ ४ ॥ ११ ॥

टी० । श्री राम प्रति श्री चक्रवर्ती महाराज की उक्ति है मोको इ० ॥ १ ॥ २ ॥ कर्म रूप चोर ने महाराज रूप पथिक को मारि कै मानो राम रूप रत्न को लूटि कै लै भाग्यो ॥ ३ ॥ गोसांई जी कहत हैं कि सूर्य कुल के सूर्य जो श्री राम सो रथ पर चढ़ि के सुंदर दच्छिण दिसा के ओर चलत भए सूर्य दच्छिणायन मे हिम रितु आवति है सो इहां कठिन बिरह रूप हिम रितु आई ताते अजोध्या रूप सर मे लोग रूप कमल मलीन होत भए ॥ ४ ॥ १२ ॥

मू० । राग बिलावल । कहौसोबिपिनहैधौंकेतिकदूरि । जहंगमु
कियोंकुंवरकोसलपतिबूझतिसियपियपतिहिबिसूरि ॥ १ ॥
प्राननाथपरदेसपयादेहिचलेमुषसकलतजेतृनतूरि । करोंब
यारबिलंबिएबिटपतरझारोंहोंचरनसरोरुहधूरि ॥ २ ॥ तु
लसिदासप्रभुप्रियाबचनसुनिनीरजनयननीरआएपूरि । का-
ननकहांअबहिसुनुसुंदरिरघुपतिफिरिचितयेहितभूरि ॥ ३ ॥

टी० । श्री राम प्रति श्री जानकी जी की उक्ति है कहो हू० । श्री जानकी जू प्रिय पति जो श्री राम तिन सों बिसूरि कहैं बिलखाय कै बूझति हैं हे कोशल पति कुंवर जहां को गमन कियो हौ सोवन धौं केतिक दूरि है हम ते कहो ॥ १ ॥ हे प्राणनाथ सब सुष को टनवत तोरि कै तजे औ परदेस को पयादे चले स्वमित भए छोड़ि गे ताते तरु तर बिलम्ब कीजिए मैं बयारि करौं औ चरण कमल की धूरि झारौं भाव जाते स्वम उतरि जाय ॥ २ ॥ प्रिया के यह बचन सुनि के प्रभु के नैन कमल मे जल भरि आए कहत भए कि हे सुंदरि सुनो अबहो बन कहां है अस कहि के अति हित सें फेर देखत भए ॥ ३ ॥ १३ ॥

मू० । फिरिफिरिरामसीयतनहेरत। तृषितजानिजललेनलषनगए
भुजउठाएऊँचेचढिटेरत ॥ १ ॥ अवनिकुरंगबिहगद्रुमडारन
रूपनिहारतपलकनप्रेरत । मगननडरतनिरषिकरकमल
निसुभगसरासनसायकफेरत ॥ २ ॥ अवलोकतमगलोगचहुं
दिसिमनहुंचकोरचंद्रमहिघेरत । तेजनभूरिभागभूतलपरतु
लसीरामपथिकपदजेरत ॥ ३ ॥ १४ ॥

टी० । फिरि हू० । श्री राम जू ऊँचे पर चढ़ि के भुजा उठाय लषन लाल को टेरत हैं औ श्री जानकीजू के ओर फिरि फिरि देषत हैं ॥ १ ॥ भूमि ते हरिन औ वृक्षन के डारन तें पक्षी रूप को एक टक देखत हैं यद्यपि श्री रामजू कर कमल निसे सुंदर धनुष बान फेरत हैं तथापि ऐसे मगन हैं कि देषि डरत नहीं हैं ॥ २ ॥ जैसे चन्द्रमा को चकोर घेरत हैं तैसे मग लोग चहुं ओर ते देखत हैं अर्थात् पलक रोकि ॥ ३ ॥ १४ ॥

मू० । नृपतिकुंअरराजतमगजात। सुंदरबदनसरोरुहलोचनमरक
तकनकबरनमृदुगात ॥ १ ॥ अंसनिचापतूनकटिमुनिपट
जटामुकुटबिचनूतनपात। फेरतपानिसरोजनिसायकचोरत

चितहिसहजमुसकात ॥ २ ॥ संगनारिसुकुमारिसुभगसुठि राजतिबिनुभूषननवसात सुषमानिरषिग्रामवनितनिकेनलिन नयनविगसतमानोप्रात ॥ ३ ॥ अंगअंगअगनितअनंगछबिउ पमाकहतसुकविसकुचात । सियसमेतनिततुलसिदासचितब-सतकिशोरपथिकदोउभ्रात ॥ ४ ॥ १५ ॥

टी० । सुंदर मुख औ कमल सम नेत्र औ कोमल अंग हैं मर-कत बरण श्री राम औ कनक बरण श्री लछिमन जी हैं ॥ १ ॥ अंसनिचाप कान्हनपरधनु मुनिपटवल्कलादि॥ २ ॥ सुभगसुठि अति सुंदरिभूषननवसात सोरहश्रृंगार परम सोभा देषि कै ग्राम युवतिन के नेत्र कमल बिकसे जैसे प्रातः काल मे कमल बिकसत हुआ मुखमा सूर्य है ॥ ३ ॥ ४ ॥ १५ ॥

मू० । तूंदेषिदेषिरीपथिकपरमसुंदरदोऊ । मरकतकलधौतबरन कामकोटिकांतिहरनचरनकमलकोमलअतिराजकुंवरकोऊ ॥ १ ॥ करसरधनुकटिनिषंगमुनिपटसोहैसुभगअंगसंगचंद्र बदनिबधूसुंदरिसुठिसोऊ । तापसवरबेषकिएसोभासबलूटि लिएचितकेचोरबयकिशोरलोचनभरिजोऊ ॥ २ ॥ दिनकर कुलमनिनिहारिप्रेममगनग्रामनारिपरसपरकहैंसषिअनुरा गतागपोऊ । तुलसीयहध्यानसुधनजानिमानिलाभसघनक्र पिनज्योंसनेहसोंहियसुगेहगोऊ ॥ ३ ॥ १६ ॥

टी० । ग्राम बधुन की उक्ति है देषिइ० । कलधौतस्वर्ण ॥ १ ॥ जोऊ देखु ॥ २ ॥ परस्पर कहति हैं कि हे सखी इन दोऊ कुँअर रूप मणिन को अनुराग रूपता गमे पोऊ यह ध्यान को सुंदर धन जानि कै अति लाभ मानि कै हृदय रूप सुंदर गृह मे सनेह पूर्वक छपाउ जैसे क्रपिन धन छपावत है ॥ ३ ॥ १६ ॥

मू० । कुंअरसांवरोरीसजनीसुंदरसबअंग । रोमरोमछबिनिहारि आलिबारिफेरिडारिकोटिभानुसुअन सरदसोमकोटिअनंग

॥ १ ॥ वामअंसलसतचापरौलिमंजुजटकलापसुचिसरकर मुनिपटकटितटकसेनिषंग। आयतउरबाहुनयनमुषसुषमाकोलहैनउपमाअवलोकिलोकगिरामतिगतिभंग॥२॥ यौंकहि भईमगनवालवियकीसुनिजुवतिजालचितवतचलेजातसंगमधुपम्रगविहंग। वरनौंकिमितिन्हकीदसाहिनिगमअगमप्रेमरसहितुलसीमनवसनरंगेरुचिररूपरंग॥ ३ ॥ ७ ॥

टी० कुअर इं०। री सजनी यह सांवरो कुवर सब अंग ते सुंदर हैं हे आली इनकी रोम रोम की छबि देखिकै कोटिन अश्वनी कुमार औ सरद पूनो के चंद्र औ कोटिन काम कों फेरि कै नेवछावरि करि डारू ॥ १ ॥ वाम कांधे मे धनु औ माथे मे पवित्र सुंदर जटन कै समूह औ हाथ मे वाण सोभत है बल कल पहिरे हैं औ कटि देश मे तरकस कसे हैं छाती बाहु औ नयन बिसाल हैं औ मुख की परम शोभा को कोऊ नहीं पावत है लोक मे उपमा खोजि कै सारदा की मति औ गति नष्ट ह्वै गई है मति भारती पंगु भई जो निहारि बिचारि फिरी उपमान पवै ॥ २ ॥ वह कह निहारी वाला अस कहि प्रेम मे डूबि जात भई औ ताकी कहनि और सब युवती सुनि थकित होत भई औ भ्रमर म्रग पक्षी चितवत संग मे चले जात हैं मन रूप वसन कों सुंदर रूप रंग में रँगे हैं तिन्ह की दशा कैसे बरनो काहे ते कि बेदन को भी अगम प्रेम रस है ॥ ३ ॥ ॥ १७ ॥

मू०। राग कल्यान। देषिकोउपरमसुंदरसखिबटोही। चलतमहिम्रदुचरनअरुनवारिजनयनभूपसुतरूपनिधिनिरषिहौमोंही॥ टेक अमलमरकतस्यामसीलसुखमाधामगौरतनसुभगसोभासुमुखिजोही। जुगलबिचनारिसुकुमारिसुठि सुंदरीइंदिराइंदुहरिमध्यजनुसोही॥ १ ॥ करनिवरधनुतीररुचिरकटितूनीरधीरसुरसुखदमर्दनअवनिद्रोही। अंबुजा-

यतनयनबदनछबिबडुमयनचारुचितवनिचतुरलेतचितयोयो हो ॥ २ ॥ बचनप्रियसुनिस्रवनरामकरुनाभवनचितै सबअधिकहितसहितकछुओहो । दासतुलसीनेहबिबसबिसरीदेहजाननहि आपुतेहिकालधौकोंहो ॥ ३ ॥ ॥ १८ ॥

टी० । देषु दू० । लाल कमल के रंग कोमल चरण तें जे भूमि मे चलत हैं ते रूप निधि भूप सुतन्ह को देषि मै मोहि गई ॥ १ ॥ हे सुमुषि निर्मल मरकत सम स्याम औ शील परम शोभा के धाम एक कुवर औ गौर तन सुंदर सोभा वालो दूसरो कुवर कों देषु औ दूनो कुवरन के बीच अति सुंदर सुकुमारि नारि है मानो चंद्रमा औ विष्णु के मध्य मे लक्ष्मी सोभी ॥ २ ॥ तू नीर तरकस अवनि द्रोही राक्षसादि अंबु जायत नयन कमल वत् विस्तृत नेत्र लेत पोही गूथि लेत ॥ ३ ॥ सब कों चितए पर अधिक हित सहित ओहि कहनि हारि कों कोही कहैं कवन हौ ॥ ४ ॥ १८ ॥

मू० । राग केदारा । सषिनीकेकैनिरषिकोउसुठिसुंदरबटोही मधुरमूरतिमनमोहनजोहनजोगबदनसोभासदनदेषिहोमोही टेक । सावरेगोरेकिशोरसुरमुनिचितचोरउभयअंतरएकनारिसोही मनहुबारिदबिधुबीचललितअतिराजतितड़ितनिजसहजबिछोही ॥ १ ॥ उरधीरजधरिजनमसुफलकरिसुनहिसुमुषिजिनिबिकलहोही । कोजानैकोनेसुकृतलह्योहैलोयनलाहुताहीतेंबारहिबारकहतिहौंतोही ॥ २ ॥ सषिहीसुसीषदईप्रेममगनभईसुरतिबिसरिगईआपनीओही । तुलसीरहीठाढ़ीपाहनऐसीगढ़िकाढ़ीनजानेकहांतेआईकौनकोकोही ॥ ३ ॥ १९ ॥

टी० । सखी दू० । हे सखी भली भांति करि देखु कोऊ अति सुंदर बटोही हैं इन मन मोहन पथिकन की सोहावनि मूरति देखिबेयोग्य हैं सोभा के सदन इनके मुख हैं जाके देखि के मैमोहि

गई हौं ॥ १ ॥ दोउन के बीच एक नारि सोहि रही है मानो मेघ औ चन्द्रमा के बीच मे अपनो चंचल सुभाव त्यागि के अति सुंदर बिजुरी सोहि रही है ॥ २ ॥ हे सुमुखि सुनु बिकल मतिहौं हि धीरज धरि के अपना जन्म सुफल करु को जाने कौने सुकृतन से नेचन ने यह लाभ पायो है ताते मै बारहि बार तोसो कहति हौं ॥ ३ ॥ पाहन सी गढ़ि काढ़ी गढ़ी भई पारथ की मूरति सी कौन की कोही केहि की हौ औ कौन हौ ॥ ४ ॥ १६ ॥

मू० । माईमनकेमोहनजोहनजोगजोही । थोरिहिबयसगोरे
सांवरेसलोंनेलोनेलोपनललितबिधुबदनबटोही । सिरनिज
टामुकुटमंजुलसुमन जुततैसियैलसतिनवपल्लवखोही । कियेमु
निबेषबीरधरेधनुतूनतीरसोहैं मनकोहैंलखिपरेनमोही॥१॥
सोभाकोसांचोंसंवारिरूपजातरूपढारि नारिबिरचीबिरंचि
संगसोसोही । राजतरुचिरतनसुंदरस्रमकेकनचाहैचकचौ-
धीलागैकाकहौंतोही ॥ २ ॥ सनेहसिथिलसुनिबचनसकल
सियचितईअधिकहितसहितओही । तुलसीमानहुप्रभुकृपा
कीमूरतिफिरिहेरिकैहरषिहियलियोहैमोही ॥ ३ ॥ २० ॥

टी० । माईदू० । हेमाई देषिवे जोग्य मन के मोहन बटोही को मै देषी ते बटोही कैसे हैं कि जिन्ह की अवस्था थोरी है एक सलोने गोरे हैं एक लोने सांवरे हैं सुंदर आंषै हैं चंद्र सम मुषै हैं ॥ १ ॥ नव पल्लव षोही नए पच न जुत डौंगी को हैं कौन हैं ॥ २ ॥ ब्रह्मा ने सोभा को सांचा बनाइ कै तामे रूप रूपी सोना को ढ़ारि कै नारि बनाई सो नारि संग मे सोहि रही है चाहै कहैं देषे ॥३॥ वह जो सनेह ते सिथिल है ताकी सब बातै श्री जानकीजू सुनि कै अधिक प्रीति सहित वाको देखत भई मानो जानकीजू न देषीं प्रभु की कृपा को मूरति ने फिरि के देषि हरषि के चित्त को गूंथि लई ॥ ४ ॥ २० ॥

मू० । सषिसरदबिमलबिधुवदनवधटी । ऐसीललनासलोनीनभईनहैन होनीरतैरचीविधिजोछोलतछबिछूटी । टेकः । साँवरेगोरे पथिकबीचसोहतिअधिकतिहुँतिभुअनसोभामानऌूटी । तुलसीनिरषिसियप्रेमबसकहैंतियलोचनसिसुन्हदेहुअमियघूटी ॥ १ ॥ २१ ॥

टी० । सखीद्द० । हे सखी निर्मल सरद के चन्द सम या बधूटी को मुख है ऐसी सलोनी ललना न भई है न कहूं है नहो निहार है बिधाता ने याके सुधारत मे जो छवि छूटि परी ताते रति को बनाई ॥ १ ॥ तिहुंक हैं तीनो जने लोचन सि सुन्ह देहु अमिय घूटी लोचन रूप बालकन को पथिक रूप रूपी अम्हत को घोटो देहु ॥ २ ॥ २१ ॥

मू० । सोहैंसांवरोपथिकपाछेललनालोनो । दामिनिवरनगोरीलषि सषितिनतोरीबीतीहैवयकिशोरीजोबनहोनी । टेक । नीके कैनिकाईदेषिजनमसुफललेषिहमसीभूरिभागिनिनभनछोनी । तुलसीस्वामीस्वामिनिजोहैसोहीहभामिनिसोभासुधापियैंकरिअंषियांदोनी ॥ १ ॥ २२ ॥

टी० । सो हैंद्द० ॥ १ ॥ न भन छोनी न आकाश न पृथ्वी मे अंषिआं दोनी आँषिन को दोना बनाय ॥ २ ॥ २२ ॥

मू० । पथिकगोरेसांवरेसुठिलोने । संगसुतियजाकेतनतेलहीहैंदुतिस्वर्नसरोरुहसोने । टेक । वयकिशोरसरिपारमनोहरवयसिरोमनिहोने । सोभासुधाआलिअंचवहुकरिनयनमंजुमृदुदोने ॥ १ ॥ हेरतहृदयहरतनहिफेरतचारुविलोचनकोनेतुलसीप्रभुकिधौंप्रभुकेप्रेमपढेप्रगटकपटविनुटोने २ ॥ २३ ॥

टी० । पथिक द्द० ॥ १ ॥ किशोर अवस्था रूप नदी से पार ह्वै के मनोहर युवा अवस्था होनि हार है ॥ २ ॥ सुंदर नैनन सो तिरछे देषतहीं मन को हरि लेत हैं फेर फेरत नाही गोसांई जी कहत हैं कि प्रभु कै धौं प्रभु के प्रेम ने बिना कपट के टोना प्रगट पढे हैं

भाव टोना कपट करि छिपाय के किया जात है इहां साभु है मन हरे ताते प्रगट कहे ॥ ३ ॥ २३ ॥

सू० । मनोहरताकेमानोऐन स्यामलगोरकिशोरपथिकदोउसुमुषि निरषिभरिनैन। टेक । बीचबधूबिधुबदनिबिराजतिउपमाकहुं कोउहैन मानकुंरतिरितुनाथसहितमुनिबेषबनायौहैमैन ॥ ॥ १ ॥ किधौंसिंगारसुषमासुप्रेममिलिचलेजगचितबितलैन। अद्भुतचईकिधौपठईबिधिमगलोगनिसुषदैन ॥२ ॥ सुनिसुचि सरलसनेहसुहावनेग्रामबधुन्हकेबैन । तुलसीप्रभुतरुतरबि लंबकियेप्रेमकनौडेकैन ॥ ३ ॥ २४ ॥

टी० । मनो इ० ॥ १ ॥ है ननहीं है ॥ २ ॥ कै धौं श्रृंगार रस औ परम सोभा औ प्रेम मिलि के जगत के चित्त रूपी धन को लेइवे को चले हैं श्रृंगार श्री राम जू सुखमा श्री जानकी जू प्रेम औ लछिमन जू हैं कै धो बिधाता ने मग लोगन के सुष देइवे हेतु अद्भुत इन्ह तीनो मूर्ति के एकच करि पठए हैं वा बिचिच बेद चई ॥ ३ ॥ प्रेम करि के कनौड़ा केहि के नहो भए भाव सब के भए ॥ ४ ॥ २४ ॥

सू० । वयकिशोरगोरेसांवरेधनुबानधरेहैं । सबअंगसहजसुहाव- नेराजिवजीतेनयननिबदननिबिधुनिदरेहैं। टेक । तनसुमुनि पटकरिकसेजटामुकुटकरेहैं । मंजुमधुरम्टदुमूरतिपानह्यौन पायनिकैसेधौपथबिचरेहैं ॥ १ ॥ उभयबीचबनिताबनीलखि मोहिपरेहैं । मदनसप्रियासप्रियसषामुनिबेषबनाएलियेम- नजातहरेहैं ॥ २ ॥ सुनिजहंतहंदेषनचलेअनुरागभरेहैं । रामपथिकछबिनिरषिकैतुलसीमगलोगनिधामकामबिसरेहै ॥ ३ ॥ २५ ॥

टी० । बैय इ० । राजीव कमल निदरे हैं निरादर किए हैं १ ॥ सुंदर मनोहर मूर्ति कोमल तासु में पनही पगन मे नहो ॥ २ ॥ दोउन के बीच मे बनिता बनी है अस हमको लखि परत हैं किर-

ति सहित बसंत सहित काम मुनि बेष बनाये सब के मन हरे लिए जात है ॥ ३ ॥ ४ ॥ २५ ॥

मू० । कैसेपितुमातकैसेतेप्रियपरिजनहैं । जगजलधिललामलोने लोनेगोरेश्याम जिन्हपठयेऐसेबालकनबनहैं ॥ टेक ॥ रूप केनपारावारभूपकेकुमारमुनि बेषदेषतलोनाईलघुलागतमदनहैं । सुषमाकीमूरतिसीसाथनिसिनाथमुखीनखसिखअंगसबसोंभाकेसदनहैं ॥ १ ॥ पंकजकरनिचापतीरतरकसकटि सरदसरोजहूतेंसुंदरचरनहैं । सीतारामलखननिहारि ग्रामनारिकहै हेरिहेरिहेरिहेलीहियेकेहरनहैं ॥ २ ॥ प्रानहूकेप्रानसेसुजीवनकेजीवनसे प्रेमहूकेप्रेमरंककृपिनकेधनहैं । तुलसीकेलोचनचकोरनिकेचंद्रमासे आछेमनमोरचितचातककेघनहैं ॥ ३ ॥ २६ ॥

टी० । कैसेइ० । जगत रूप समुद्र के रत्न ॥ १ ॥ इहां पारावार अवधि के अर्थ मे है अर्थात रूप की सीमा नही है निसिनाथमुखी चन्द्रमुखी ॥ २ ॥ सरद सरोज सरद के कमल हेरि हेरि हेरि हेली कहैं हे सखी देखु देखु देखु इहां अति हर्ष मे बीप्सा ३ रंक कृपिन के दरिद्र कृपिनि के मन रूप मोर औ चित्त रूप चातक के आछे कहैं नवीन सजल मेघ हैं ॥ ४ ॥ २६ ॥

मू० । राग भैरव । देषिहैपथिकगोरेसांवरेसुभगहैं सुतियसलोनीनीसंगसोहतसुमगहैं । टेक । सोभासिंधुसंभवसेनीकेनीकेनगहैं मातुपितुभागबसगएपरीफगहैं ॥ १ ॥ पायनपनहीनमृदुपंकजसेपगहैं । रूपकीमोहनीमेलिमोहेअगजगहैं॥२॥ मुनिवेषधरेधनुसायकसुलगहैं । तुलसीहियेलसतलोनेलोनेडगहैं ॥ ३ ॥ २७ ॥

टी० । देखि इ० ॥ १ ॥ सोभा समुद्र से उत्पन्न आछे आछे मणि हैं माता पिता के भाग बस फांदा मे परि गए हैं ॥ २ ॥ पायन

चरनन मे मेलि डारि अग अस्थावर जंगम ॥ ३ ॥ सुलग हैं सुंदर लागत हैं डग फाल जाको कोऊ देश मे डेग कहत हैं ॥ ४ ॥ ॥ २७ ॥

मू० । पथिकपयादेजातपंकजसेपायहैं । मारगकठिनकुसकंटकनिकायहैं टेक ॥ सखिभूखेप्यासेपैचलतचितचायहैं । इन्हकेसुकृतसुरसंकरसहायहैं ॥ १ ॥ रूपसोभाप्रेमकैसेकमनीयकायहैं । मुनिवेषकियेकिधौ ब्रह्मजीवमायहैं ॥ २ ॥ बीरबरिआरधीरधनुधररायहैं । दशचारिपुरपालआलिउरगायहैं ॥ ३ ॥ मगलोगदेषतकरतहायहायहैं वनइनकोतौबामबिधिकेबनायहैं । धन्यतेजेमीनसेअवधिअंबुआयहैं । तुलसीप्रभुसोजिन्हह्नकेभलेभायहैं ॥ ४ ॥ २८ ॥

टी० । पथिक इ० निकाय समूह ॥ १ ॥ चाय आनन्द ॥ २ ॥ रूप श्रीरामजी सोभा श्रीजानकीजू प्रेम श्रीलछिमनजू माय माय ॥ ३ ॥ राय राजा हे सखी चौदहो भुअन कै पालक उरगाय हैं परमेस्वर हैं ॥ ४ ॥ इनको जीवन तो बिधाता बनाय कै वाम है ॥ ५ ॥ आय है यह जो अवधि रूपी जल है तेहि मे जेमीन से ह्वै रहे हैं ते धन्य हैं औं जिन्ह के भले भाव इनसे हैं तेऊ धन्य ॥ ६ ॥ २८ ॥

मू० । राग असावरी । सजनीहैंकोउराजकुमार । पंथचलतम्टदुपदकमलनदोउसीलरूपआगार । आगेराजिवनयनस्यामतनसोंभाअमितअपार । डारोवारिअंगअंगनिपरकोटिकोटिसतमार ॥ १ ॥ पाछेगौरकिशोरमनोहरलोचनबदनउदार । कटितूनीरकसेकरसरधनुचलेहरनछितिभार ॥ २ ॥ जुगलबीचसुकुमारिनारिएकराजतिबिनहिंसिंगारइंद्रनीलहाटकमुकुतामनिजनुपहिरेमहिहार ॥ ३ ॥ अवलोकहुभरिनयनबिकलजनहोहुकरहुसुबिचार । पुनिकहँयहसोभाकहँलोचनदेहगेहसंसार ॥ ४ ॥ सुनिप्रियबचनचितैहितकैरघु

नाथकृपासुखसार। तुलसिदासप्रभुहरेसबनिकेमनतनरहिन सँभार ॥ ५ ॥ २८ ॥

टी०। सजनीइ० ॥ १ ॥ २ ॥ उदार कहैं सुंदर ॥ ३ ॥ इहां म रकत मनि श्रीराम सोना श्रीलछिमनजी मोती श्रो जानकीजी है ॥ ४ ॥ ५॥ ६ ॥ २८ ॥

मू०। राग टोड़ी। देखिरीसखीपथिकनखसिखनीकेहैं। नीलेपीरे कमलसेकोमलकलेबरनितापसकैबेषकियेकामकोटिफीकेहैं टेक:। सुकृतसनेहसीलसुखमासुखसकेलिबिरिचेबिरंचिकि धौंश्रमियश्रमीकेहैं। रूपकीसीदामिनिनोसोभामिनीसहतिसं गउमहुंरमातेश्राछेश्रंगश्रंगतीकेहैं ॥ १ ॥ बनपटकसेकटितू नतीरधनुधरेधीरबीरपालकक्रृपालसबहीकेहैं। पानद्दीनच रनसरोजनिचलतमगकाननपठाएपितुमातुकैसेहीकेहैं॥ २॥ श्रालीश्रवलोकिलेऊनयननिकोफलएऊलाभके सुलाभसुख जीवनसेजीकेहैं। धन्यनरनारिजेनिहारिबिनुगाहकहुंश्राप ने २ मनमोलबिनुबीकेहैं ॥ ३ ॥ बिबुधबरषिफूलहरषिहि येकहतग्रामलोगमगनसनेहसियपीकेहैं। जोगीजनश्रगमद् रसपायौपावरनिमुदितबचनसुनिसुरपसचीकेहैं ॥ ४ ॥ प्रीति केसुबालकसेलालतसुजनमुनि मगचारुचरितलषनरामसीके हैं। जोगनबिरागजागतजनतोरयत्यागएहीश्रनुरागभागखु लेतुलसीकेहैं ॥ ५ ॥ ३० ॥

टी०। देखिइ०। रूप कीसी दामिन दामिन को ऐसो रूप है ॥ २ ॥ बन पट वल्कलादि ॥ ३ ॥ बीके हैं बिकाए हैं ॥ ४ ॥ सिय पीके सनेह मे ग्राम लोग मगन हैं श्रौ देवता हिय मे हरषि फूल बरषि कहत हैं कि जोगी जन को जो दरस अगम सोपा वरन पा यो यह देवतन के जे बचन हैं ते सुनि के इन्द्र श्रौ इन्द्रानी मुदित भए ॥ ५ ॥ मग के सुंदर चरित्र जे श्रीलखन श्री राम श्री जानकी

जीके हैं तेई प्रीति के सुंदर बालक समान हैं बालक कों जैसे पिता माता दुलारत तैसे इहां सुंदर जन मुनि ते दुलारत औ एनही चरित्र न के अनुराग ते जो गाढ़ि बिना तुलसी के भाग खुले हैं ॥ ॥ ६ ३० ॥

मू० । रीतिचलिवेकीचाहिप्रीतिपहिचानिकै आपनीआपनीकहैंप्रेमपरवसअहैंमंजुम्टदुवचनसनेहसुधासानिकै । सांवरेकुंअरकैचरनकेचराइचिन्हवधूपगधरतिकहाधौंजियजानिकै । जुगलकमलपदअंकजोगवतजातगोरे गातकुंअरमहिमामहामानिकै ॥ १ ॥ उन्हकोकहनिनीकीरहनिलखनसीकीतिन्हकीगहनिजेपथिकउरआनिकै। लोचनसजलतनपुलकमगनमनहोतभरिभागीजसतुलसीबखानिकै ॥ २ ॥ ३१ ॥

टी० । रीति इ० । श्रीजानकी रामलषन की चलिवे की रीतिचाहि कहैं देखि कै औ प्रीति पहिचानि कैजे नर नारि प्रेम ते परवस हैं ते सुंदर कोमल बचन न कों स्नेह रूपी अम्टत मे सानि कै आपनोआपनी उक्ति कहत हैं ॥ १ ॥ २ ॥ उनकी कहनि नीकी है औ लखन सीकी रहनि नीकी है औ जे पथिक श्रीराम आदि के उर मे आनि कै लोचन सजल तन पुलक मगन मन होत तिन्ह की गहनि नीकी है औ तुलसीउ यस बखानि कै बड़भागी है ॥ ३ ॥ ३१ ॥

मू० । राग के दारा । जेहिजेहिमगसियरामलखनगएतहँतहँनरनारिबिनुछरनिछरिगे निरखिनिकाईअधिकाईबिथकितभईबचबपुनयनसरसोभासुधाभरिगे। जोतेबिनुवयेबिनुनिफननिरायेबिनुसुक्ततसुखेतसुखसालिफूलिफरिगे। मुनिह्रंमनोरथकोअगमअलभ्यलाभुसुगमसोरामलघुलोगनिकोकरिगे॥१॥ लालचीकौडीकेकूरपारसपरेहैं पालेजानतनकोहैं कहाकोवोसोबिसरिगे । बुधिनबिचारनविगारनसुधारसुधिदेहगेहनेहनातेंमनतेंनिसरिगे ॥ २ ॥ बरषिसुमनसुरहरषिहरषि

कहैंअनायासभव निधिनीचनीकेतरिगे । सोसनेहसमउ
सुमिरितुलसिहूसेकेभलीभांतिभलेपैंतभलेपासेपरिगे ॥ ३ ॥
॥ ३२ ॥

टी० । जेहि इ० जेहि जेहि राह से श्रीजानकी राम लषन गये तहां तहां नर नारि बेटो ने छुरि गये अधिक सुंदराई देखि कै बचन सरीर विशेष थकित भए औ नैन रूपी तडाग मे सोभा रूपी मिष्ट जल भरि गए वा सुधा अमृत ॥ १ ॥ बिना जो ते बिना वा एनिफल कहे अंकुर निराए बिना अर्थात् मोहे बिना सुकृत रूप सुंदर खेत मे सुख रूप धान फलि के फरि गयो इहां जोतना आदि कर्म्म उपासना ज्ञान है जो लाभ मुनिहु के मनोरथ को अगम औ अलभ्य है सो लाभ श्रीराम छोटे लोगन को भी सुगम करि गए ॥ २ ॥ जे कूर कौड़ी के लालची रहे तिनके पारस सम श्रीरामादि पथिक पाले परे है ताते अध्यास रहित भए नहीं जानत हैं कि हम कौन हैं औ कहा करनो है सो बिसरि गए न बुद्धि है न बिचार है न बिगार सुधार की सुधि है देह गृह नेह नाता सब मन ते निकल गये ॥ ३ ॥ सम उसमें पैत दांव ॥ ४ ॥ ३२ ॥

मू० । बोलेराजदेनकोरजायसुभोकाननकोआननप्रसन्नमनमोद
बड़ोकाजुभो मातुपितुबंधुहितआपनोपरमहितमोकोबीस-
हूकेईसअनकूलआजुभो । टेक । असनअजीरनकोसमुझि
तिलकतज्योबिपिनगवनभलेभूषेकोसोनाजुभोधरमधुरीनधी
रबीररघुबीरजूकोकोटिराजसरिसभरतजूकोराजुभो ॥ १ ॥
ऐसीबातैंकहतसुनतमगलोगनकीचलेजातभ्रातदोउमुनिको
सोसाजुभो।ध्याइबेकोगाइबेकोसेइबेसुमिरिबेकोतुलसीको
सबभांतिसुषदसमाजुभो ॥ २ ॥ ३३ ॥

टी० । बोले इ० । राज देइबे के लिए तो बोलाए औ आज्ञा दिए कानन को पर रघुनाथ को मुष प्रसन्न औ मन मे आनन्द बड़ो

काज बन जावो विचारि होत भयो औ अस गुनत भए कि माता कैकेई को औ पिता को बंधु भरत को हमारे बन जावे मे हित है औ अपना तो परम हित है सो पर बीसोबिस्वे आजु ईश्वर अनुकूल भयो परम हित कहिवे को यह भाव कि पितु वचन पालिवे ते बे परिश्रम परम धरम सुलभ भयो वा इहां माता आदि को हित औ बन मे मुनि आदि के दरसन ते आपन हित ताते वा जेहि हेतु अवतार लिए सो कार्य बन जावे ते होय गो ताते परम हित ॥ १ ॥ अजीरन पर को भोजन सम राजतिलक को समुझि के त्याग दियो औ निपट भूष को अनाज प्राप्ति होनो सम बन गमन भयो भाव जैसे अन्न मिलिवे ते भूषा प्रसन्न होत तस प्रसन्न भए धर्म्म रूपी बोझा को धरनि हार धीर बीर जो रघुबीर जू तिन को अपने एक राज को को कहै कोटि राज सम भरत जू को राज पाइबो भयो ॥ २ ॥ मुनि के समान साजु भयो है जेहि दोऊ भा-इन को ते मग लोगन की ऐसो बाते जे ते कहत सुनत चले जात हैं ध्याइबे आदि को तुलसी को सब भांति ते सुख दाता यह पथ को समाज भयो ॥ ३ ॥ ३३ ॥

सू० । सिरिससुमनसुकुमारिसुषमाकीसीवसीयरामबडे़डीसकोच संगलईहै भाईकेप्रानसमानप्रियाकेप्रानकेप्रानजानिवानिप्री तिरीतिकृपासीलमईहै । आलबालअवधसुकामतरुकामबे-लिदूरिकरिकैकईविपतिबेलियईहै आपुपतिपूतगुरजनप्रिय परिजनप्रजाहूकोकुटिलदुसहदसादईहै ॥ २ ॥ पंकजसेप-गनिपानह्यौनपरुषपंथकैसेनिवहेहैंनिवहैंगेगतिनईहै । ए हीसोचसंकटसगनमगनरनारिसबकीसुमतिरामरागरंगरई है ॥ ४ ॥ एककहैवामविधिदाहिनोहमकोभयौउतकीन्ही पीठिइतकोसुडीठिभईहै । तुलसीसहितवनवासीमुनिहम-रिऔअनायासअधिकअघाइवनिगईहै ॥ ४ ॥ ३४ ॥

टी० । सिरसइ० । भाई जो श्रीलषन लाल तिन के प्रान समान औ प्रिया जो श्रीजानकी जू तिन के प्रान के प्रान औ कृपा सील मई जो श्री राम सो सिरिस के फूल सम सुकुमारि औ परम सोभा की मर्यादा जो श्री जानकी जू तिन की बानि कहैं सुभाव औ प्रीति रीति जानि कै बड़े ही संकोच सें संग मे लई है ॥ १ ॥ थाल्हा रूप श्री अवध है तेहि मे सुंदर कल्पवृक्ष औ कल्पलता के समान श्री राम जानकी हैं तिन कों कैकेई ने दूरि करि के कै बिपति की बंवरि बोई है तेहि बिपति बौंर करि कुटिल कैकेई ने अपने को औ महाराज आदि कों दुसह दसा देति भई ॥ २ ॥ एक तो कमल से कोमल चरन है ताहू पर जू तो नाही औ राह कठोर है तेहि मे कैसे निवहे हैं औ कैसे निवहैं गे यह नई गति है भाव आजुलों अस नही देषा एही सोच औ संकट मे मग के नर नारि डूबे हैं औ सब की सुंदर मति श्री राम की प्रीति रूपी रंग मे रंगी है ॥ ३ ॥ पुर नर नारि कहत हैं कि बन बासी मुनि सहित हम सब कै अनाआस अधिक अघाय कै बनि गई है ॥ ४ ॥ ३४ ॥

मू० । राग गौरी । नीकेकैमैनबिलोकनपाएसषिएहिमगजुगपथि
कमनोहरबधुबिधुबदनिसमेतसिधाए । नयनसरोजकिशोर
बयसबरसीसजटारचिमुकुटबनाए कटिमुनिबसनतूनधनुसर
करस्यामलगौरसुभायसुहाए ॥ १ ॥ सुंदरबदनबिसालबां-
हुउरतनुछबिकोटिमनोजलजाए। चितवतमोहिलगीचौधो
सीजानोनकौनकहांतेधौंआए॥ २ ॥ मनगयोसंगसोचवस
लोचनमोचतबारिकितोसमुझाए। तुलसिदासलालसादरस
कीसोईपुरबैजेहिआनिदेषाए ॥ ३ ॥ ३५ ॥

टी० । नीके इ० ॥ ३५ ॥

मू० । पुनिनफिरेदोउबीरबटाऊ स्यामलगौरसहजसुंदरसषिबार
कबहुरिबिलोकिबेकाऊ । करकमलनिसरसुभगसरासनक-

टिमुनिबसननिषंगसुहाए भुजप्रलंबसबअंगमनोहरधन्यसो जनकजननिजेहिजाए ॥ १ ॥ सरदबिमलबिधुबदनजटासिरमंजुलअरुनसरोरुहलोचन। तुलसिदाससारगमैंराजतकोटिमदनमदमोचन ॥ २ ॥ ३६ ॥

टी०। पुनि इ०॥ ३६ ॥

मू०। राग केदारा। आलीकाहूतोबूझेनपथिककहांधौंसिधैहैं कहांतेआएहैंकोहैंकहानामस्यामगोरेकाजकैकुसलफिरिएहिमगऐहैं टेक। उठतबयसमसिभीजतसलोनेसुठिसोभादिषवैयाबिनुवितहिबिकैहैं हियेहेरिहरिलेतलीनोललनासमेतलोयननिलाहूदेतजहांजइगैहैं ॥ १ ॥ रामलषनसियपथिककीकथाप्टथुलप्रेमबिथकीकहतिसुमुषिसबैहैं। तुलसीतिन्हसरिसतेउभूरिभागजेउसुनिकैसुचिततेहिसमैसमैहैं ॥ १ ॥ २ ॥ ३७ ॥

टी०। आली इ० ॥ १ ॥ उठत बैस चढ़ती अवस्था ससिभींजत रेख उठान ॥ २ ॥ प्टथुल विस्तृत तेहि समै समै हैं बनवास के समै की कथा मे समाइंगे ॥ ३ ॥ ४ ३७ ॥

मू०। बहुतदिनबीतेसुधिकछुनलही गएजेपथिकगोरेसांवरेसलोनेसषिसंगनारिसुकुमारिरही। टेक। जानिपहिचानिबिनुआपुतेआपनेहुतेप्रानहुतेप्यारेप्रियतमउपही। सुधाकेसनेहहूकेसारलेसँवारेबिधिजैसेभावतेहैंभांतिजातनकही ॥ १ ॥ बहुरिबिलोकिबेकबहुंकहततनपुलकिनयनजलधारबही। तुलीप्रभुसुमिरिग्रामजुवतीसिथिलबिनुप्रयासपरीप्रेमसही ॥ ॥ २ ॥ ३८ ॥

टी०। बहुत इ० ॥ १ ॥ बिना जान पहिचान के उपही कहैं परदेसी हैं पर अपने सरीर ते औ पुत्रादि हुते औ प्रानहु ते प्रियतम प्यारे हैं ॥ २ ॥ ३ ॥ ३८ ॥

मू० राग गौरी । आलीरीपथिकजेएहिपथपरवसिधाए । तेतोरा मलखनअवधतेआए संगसियसबअंगसहजसुहाए । रतिका मरितुपतिकोटिकलजाए॥ १ ॥ राजादशरथरानोकोसिला जाए । कैकेईकुचालिकरिकाननपठाए ॥२॥ वचनकुभामिनि केभूपहिक्योंभाए । हायहायरायबामबिधिभरमाए ॥ ३ ॥ कुलगुरसचिवकाहूनसमुझाए। कांचमनिलैअमोलमानिक गवांए ॥ ४ ॥ भागमगलोगनिकेदेखनजिनपाए । तुलसीस हितजिन्हगुनगनगाए॥ ५ ॥ ३९ ॥

टी० । आली इ० । इहां कांच मणि सत्य है ॥ १ ॥ ३९ ॥

मू० । सखिजबसेसीतासमेतदेखेदोउभाई तबतेपरैनकलकछुनसु- हाई । नखसिखनीकेनीकेनिरखिनिकाईतनसुधिगईमनअ नतनजाई ॥ १ ॥ हेरनिविहसनिहियेलियेहैंचुराई। पावन प्रेमबिबसभईहौंपराई ॥ २ ॥ कैसेपितुमातुप्रियपरिजनभाई जीवतजीवकेजीवनवनहिपठाई ॥ ३ ॥ समउसुचितकरिहि तअधिकाई। प्रीतिग्रामवधुन्हकीतुलसीहूंगाई॥ ४ ॥ ४० ॥

टी० । सखि इ० समौ सुचित करि हित अधिकाई । अधिक हित तेसो समै संुदर चित्त मे करि के ग्राम बधुन की प्रीति तुलसिउ ने गाई ॥ ४० ॥

मू० । राग केदारा । जबतेसिधाएएहिमारगलखन रामजानकी सहिततबतेनसुधिलहीहै । अवधगएधौंफिरिकैधौंचढ़ेबिंध्य गिरिकैधौंकहूंरहेसोकछुनकाहूकहीहै । टेक: । एककहैं चित्रकूटनिकटनदीके तीरपरनकुटीरकरिबसेबातसहीहै । सुनियतभरतमनाइबेकोआवतहैं होइगीपैसोइजोविधाता चितचहीहै ॥ १ ॥ सत्यसंधधरमधुरीनरघुनाथजूकोआप- नीनिबाहिबेन्नृपकीनिरबहीहै । दसचारिबरषबिहारवनप दचारकरिबेपुनीतसैलसरसरिमहीहै ॥ २ ॥ मुनिसुरसुज

नसमाजकेसुधारिकाज बिगरिबिगरिजहांजहांजाकीरही-
है । पुरपांउधारिहैउधारिहैंतुलसीहूसेजनजिन्हजानिकैग
रीबीगाढ़ेगहोहै ॥ ३ ॥ ४१ ॥

टी० । जबतेइ० ॥ १ ॥ २ ॥ महाराज की तो निबहि गई है पर श्री रघुनाथ जू को आपनी निबाहिबे को है सर तलाव सरि नदी ३ ॥ ४ ॥ ४१ ॥

मू० । राग सारंग । एउपहीकोउकुंअरअहेरी । श्यामगौरधनु
बानतूनधरचित्रकूटअबआइरहेरी । टेक । इन्हहिबहुतआ
दरतमहामुनि समाचारमेरेनाहकहेरी । बनिताबंधुसमत
बसतबन पितुहितकठिनकलेससहेरी ॥ १ ॥ बचनपरसपर
कहतिकिरातिनि पुलकगातजलनयनबहेरी । तुलसीप्रभुहि
बिलोकतिएकटक लोचनजनुबिनुपलकलहेरी ॥ २ ॥ ४२ ॥

टी० । एउपहीइ० । महामुनि अचि वाल्मीक आदि ॥ ४२ ॥

मू० । चित्रकूटअतिबिचित्रसुंदरबनमहि पबित्रपावनपयसरितस
कलमलनिकंदिनी । सानुजजहंबसतरामलोकलोचनाभि-
रामबामअंगबामाबरबिश्वबंदिनी । टेक । रिषिबरतहंछंद
बासगावतकलकोकिलहासकिं तनउनमायकायक्रोधकंदिनी
बरबिधानकरतगानबारतधनमानप्रान झरनाझरतझिंगझिं
गझिंगजलतरंगिनी ॥ १ ॥ बरबिहारचरनचारुपांडरचंपक
चनार करनहारबारपारपुरपुरंदिनी । जोवननवढारतढार
दुत्तमत्तम्टगमराल मंजुमंजुगंजतहैंअलिअलिंगिनी॥२॥चि
तवतमुनिगनचकोरबैठैनिजठौरठौर अक्षयअकलंकसदरचं-
दचंदिनी। उदितसदाबनअकासमुदितबदततुलसिदासजयज
यरघुनंदनजयजनकनंदिनी ॥ ३ ॥ ४३ ॥

टी० । कलंक रहित चंद श्री रघुनाथ हैं औ चंदनी श्री जानकी जू हैं औ इहां आकाश बन हैं ॥ ४३ ॥

मू० । फटिकसिलामृदुबिसालसंकुलसुरतरुतमाललिततलताजाल हरतिछबिबितानकी मंदाकिनितटनितीरमंजुलमृगविहंगभी रधीरमुनिगिरागंभीरसामगानकी । मधुकरपिकबरहिमुषर सुंदरगिरिनिरझरझरजलकनघनछांहछन्दप्रभाभानकी स-बरितुरितुपतिप्रभाउसंतबहैत्रिबिधबाउजनुबिहारबाटिकानृ पपंचबानकी ॥ १ ॥ बिरचिततहंपरनसालअतिबिचित्रलष-नलालनिवसतजहंनितकृपालरामजानकी । निजकरराजी वनयनपल्लवदलरचितसयनप्यासपरसपरपियूषप्रेमपानकी २॥ सियअँगलिषैधातुरागसुमननिभूषनबिभागतिलककरनिक्यों कहौंकलानिधानकी । माधुरीबिलासहासगावतजसतुलसि दासबसतहृदयजोरीप्रियपरमप्रानकी ॥ ३ ॥ ४४ ॥

टी० । कोमल औ बिसाल फटिक सिला है इहां सीता राम के बैठवे ते सिला कोमल है गई है ताते मृदु कहे अबहीं ताईं चि-न्ह बना है औ तहां सघन कल्पवृक्ष औ तमाल है औ सुंदर ति-न्ह वृक्षन पर लतन के समूह है ते चंद वा आदि की छबि कों हरति हैं सो सिला मंदाकिनी नामा नदी के तीर मे है तहां सुंदर मृग औ पक्षिन की भीर है औ धीर जो मुनि हैं तिन की गम्भीरबानी सामवेद के गान की है वा मृग बिहंग धीर जो है सोई धीरमुनि हैं औ तिन की गिरा जो है सोई गम्भीरता साम गान की है ॥ १ ॥ भ्रमर औ कोइल औ मयूर शब्दायमान हैं औ सुंदर पर्वत न ते झरना झरत हैं सोई जल के बूंद हैं औ वृक्षादि के छांह हैं सो मेघ हैं औ तिन्ह झरनन पर सूर्य की प्रभा जो पडै है सो छन प्रभा कहे बिजुली है इहां प्रभा शब्द को देहली दीपक न्याय करि दूनो ओर लगावना औ सब ऋतु मे वसंत ऋतु को प्रभाव है ताते निरंतर सीतल मंद सुगंध वायु बहत है मानो महाराज कामदेव के बिहार करने की वाटिका है ॥ २ ॥ ३ ॥ धातु जो मन

सिला आदि तिन्ह ते श्री जानकी जी के अंग मे लिखे औ फूलनि करि विशेष भाग भूषनन को किए अर्थात् अनेक भूषन बनाए औ कला कारीगरी ताके निधान जो रघुनाथ तिन की तिलक करनि क्यों कहीं भाव कहा नही जात है ॥ ४ ॥ ४४ ॥

मू० । रागकेदारा । लोनेलाललषनसलोनेरामलोनीसियचारुचि
त्रकूटबैठेसुरतरुतरहैं गोरेसांवरेसरीरपीतनीरनीरजमेप्रे-
मरूपसुषमाकेमनसिजसरहैं। लोनेनषसिषनिरुपमनिरषि
वेजोगबड़ेउरकंधरबिसालभुजबरहैं लोनेलोनेलोचनजटनि
केमुकुटलोनेलोनेबदननिजीतेकोटिसुधाकरहैं ॥ १ ॥ लो-
नेलोनेधनुषबिसिषकरकमलनिलोनेमुनिपटकटिलोनेसरध
रहैं । प्रियाप्रियबंधुकोदेषावतबिटपबेलिमंजुकुंजसिलातल
दलफूलफरहैं ॥ २ ॥ रिषिन्हकेआश्रमसराहैंम्हगनामकहैं
लागीमधुसरितझरतनिरझरहैं । नाचतबरहीनोकेगावतम
धुपपिकबोलतबिहंगनभजलथलचरहैं ॥ ३ ॥ प्रभुछबिबिलो-
किमुनिगनपुलकेकहतभूरिभागभएसबनीचनारिनरहैं । तु
लसीसोसुषलाहलूटतकिरातकोलजाकोसिसिकतसुरबिबि-
हरीहरहैं ॥ ४ ॥ ४५ ॥

टी० । प्रेम औ रूप औ सुषमा कैं सरीर जे गोरे सांवरे ते काम देव के तड़ाग के पीत नील कमल सम हैं ॥ १ ॥ कंधर कांधा सुधाकर चंद्रमा ॥ २ ॥ बिसिष कहैं बाण सरधर कहै तरकस पहिले तुक में तीनो मूर्त्ति को बरनन किए फिर दोउ भाइन के अब केवल रघुनाथ को प्रिया बंधु को देषाउब लिषत हैं ॥ ३ ॥ ऋषिन के आश्रमन को बषानत हैं औ म्हगन के नाम कहत हैं अर्थात् यह सांवर है यह चीतर है औ इहां मधु लगी है यह नदी हैं ए झरना झरि रहे हैं अछी भांति ते मोर नाचत हैं भ्रमर गान करत हैं कोइल और नभचर जरचर थलचर बिहंग बोलत हैं

